ओम्

# संस्कृत व्याकरण में गणपाठ की परम्परा

और

# आचार्य पाणिनि

[ गणपाठों का एक तुलनात्मक-अध्ययन ]

---

येन धौता गिरः पुंसाम्,
विमलैः शब्द-वारिभिः ।।
तमश्चाज्ञानजं भिन्नम्,
तस्मै पाणिनये नमः ।।

---

लेखक—

डा० कपिलदेव शास्त्री, साहित्याचार्य, एम० ए०, पीएच० डी०
कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय, कुरुक्षेत्र

भारतीय-प्राच्यविद्या-प्रतिष्ठान, अजमेर

# समर्पण

जिनके उपकार मुझे भुलाये नहीं भूलते,

उन परमश्रद्धेय एवं उदार-हृदय

## गुरुचरण डा० सूर्यकान्तजी

( शास्त्री, एम० ए०, डी फिल् ( आक्सन् ) डी० लिट् ( पंजाब ),

मयूरभंज प्रोफेसर, अध्यक्ष—संस्कृत-प्राकृत-पाली-विभाग

तथा प्रिंसिपल कालेज आफ इण्डालाजी )

की सेवा में

सादर सविनय

समर्पित

# भारतीय-प्राच्यविद्या-प्रतिष्ठान

## उद्देश्य

इस संस्था के उद्देश्य "भारतीय प्राचीन वाङ्मय का अन्वेषण, रक्षण और प्रसार" है।

## कार्य-क्रम

उपर्युक्त उद्देश्यों की पूर्ति के लिए प्रतिष्ठान के कार्य क्रम को निम्न विभागों में बांटा है—

१-भारतीय प्राचीन वाङ्मय का अनुसन्धान।

२-भारतीय प्राचीन वाङ्मय के अनुसन्धान द्वारा विभिन्न विषयों पर मौलिक ग्रन्थो तथा निबन्धो का लेखन और प्रकाशन।

३-भारतीय वाङ्मय के विविध विभागों के इतिहास तथा भारत के प्राचीन इतिहास सम्बन्धी ग्रन्थों का लेखन और प्रकाशन।

४-भारतीय प्राचीन वाङ्मय का शुद्ध सम्पादन तथा प्रकाशन।

५-भारतीय प्राचीन वाङ्मय का राष्ट्रभाषा (हिन्दी) में प्रामाणिक अनुवाद।

६-संस्कृत वाङ्मय तथा इतिहास सम्बन्धी गवेषणात्मक त्रैमासिक "पत्रिका" का प्रकाशन।

७-उपर्युक्त कार्य क्रम की पूर्ति के लिए "बृहत् पुस्तकालय" का निर्माण।

८-प्राचीन वाङ्मय की रक्षा और प्रसार के लिए 'साङ्गवेद-विद्यालय' का संचालन।

९-उद्देश्यों की पूर्ति करने हारे विशिष्ट साहित्य के प्रचार के लिए 'विक्रय विभाग' का संचालन।

विशेष विवरण के लिए "प्रतिष्ठान की योजना, कार्य-क्रम तथा कृतवार्य विवरण" पुस्तिका विना मूल्य मगवाइये।


**संचालक—भारतीय-प्राच्यविद्या-प्रतिष्ठान**

२४,२१२ रामगंज, अजमेर

४६४३ रेगपुरा, गली ४०, करोलबाग, नई दिल्ली ५।

# सम्पादकीय

प्राचीन संस्कृत वाङ्मय का तुलनात्मक और आलोचनात्मक अध्ययन करने वाले, विशेषकर संस्कृत व्याकरण शास्त्र में रुचि रखने वाले विद्वन्महानुभावों के सन्मुख अपने मित्र श्री पं० कपिलदेवजी साहित्याचार्य, एम० ए०, पी एच० डी० प्राध्यापक संस्कृत विश्वविद्यालय कुरुक्षेत्र का "संस्कृत व्याकरण में गणपाठ की परम्परा और आचार्य पाणिनि" नामक ग्रन्थ उपस्थित करते हुए मैं परम प्रसन्नता अनुभव करता हूँ।

हिन्दू विश्वविद्यालय काशी से संस्कृत में ससम्मान एम० ए० परीक्षा उत्तीर्ण करने के पश्चात् मित्र महोदय ने पीएच० डी० के लिए संस्कृत व्याकरण से संबद्ध किसी विषय का निर्देश करने के लिए मुझ से कहा। मैंने अपने अनुभव के आधार पर पाणिनीय गणपाठ के शुद्ध संस्करण का सर्वथा अभाव देखते हुए "पाणिनीय गणपाठ का आदर्श संस्करण और समस्त गणपाठों का तुलनात्मक अध्ययन" विषय का निर्देश किया। मैं जानता था कि यह विषय अत्यन्त परिश्रम-साध्य है और इस विषय में वही व्यक्ति सफल हो सकता है, जिसे पाणिनीय व्याकरण का पूर्ण ज्ञान होने के साथ साथ अन्य अनेक विषयों का परिज्ञान हो और उत्साही तथा धैर्यवान् हो। मेरे मित्र महोदय में ये सभी बातें सम्मिलित रूप से विद्यमान हैं। अतः वे अनेक विघ्न-बाधाओं के, जो कि भारतवर्ष में साधारण परिस्थिति के अध्ययनार्थी के सन्मुख आती हैं और विशेषकर संस्कृतज्ञ के सन्मुख, उपस्थित होने पर भी धैर्यपूर्वक अपने कार्य में लगे रहे और उसमें पूर्ण सफलता प्राप्त करके हिन्दू विश्वविद्यालय काशी से पीएच० डी० की उपाधि प्राप्त की।

पीएच० डी० उपाधि के लिए उपस्थापित उक्त निबन्ध के तीन भाग हैं। प्रथम-गणपाठों का तुलनात्मक अध्ययन, दूसरा-गणपाठ का आदर्श संस्करण और तृतीय-पाणिनीय गणपाठ पर आलोचनात्मक टिप्पण। इस निबन्ध का प्रथम और तृतीय भाग मूलतः अंग्रेजी भाषा

में लिखे गए थे, क्योंकि उस समय तक हिन्दू विश्वविद्यालय काशी में पी०एच० डी० के लिए संस्कृत अथवा राष्ट्रभाषा हिन्दी में लिखे निबन्ध स्वीकृत नहीं होते थे। प्रस्तुत पुस्तक यद्यपि उक्त निबन्ध के प्रथम भाग का ही हिन्दी रूपान्तर है, तथापि यह भाग इस रूप से लिखा गया है कि यह अपने रूप में स्वतन्त्र ग्रन्थ बन गया है। इसलिए मैं पहले इस भाग को प्रकाशित कर रहा हूं, निबन्ध के शेष भाग भी यथासम्भव शीघ्र प्रकाशित होंगे।

वर्तमान युग में संस्कृत वाङ्मय के तुलनात्मक और आलोचनात्मक अध्ययन का आरम्भ पाश्चात्य विद्वानों द्वारा हुआ है। उन के वाङ्मय में संस्कृत वाङ्मय के समान दृष्ट-उपज्ञात प्रोक्त कृत ये भेद नहीं है। इसलिए वे इन विभागों से विशेषकर प्रोक्त और कृत वाङ्मय के भेद से अनभिज्ञ हैं। इस अनभिज्ञता के कारण उन्होंने प्रोक्त ग्रन्थों के विषय में तुलनात्मक और आलोचनात्मक अध्ययन के आधार पर जो परिणाम प्रस्तुत किए, वे प्रायः न केवल सत्य से दूर ही हैं, अपितु कई अंशों में तथ्य से सर्वथा विपरीत भी हैं। यद्यपि प्रा० कपिलदेवजी ने पी०एच० डी० के लिए प्रस्तुत किए जाने वाले इस निबन्ध में पाश्चात्य अध्ययन-परिपाटी को ही अपनाया है, तथापि उन्होंने संस्कृत वाङ्मय के प्रोक्त तथा कृत भेदों से भले प्रकार विज्ञ होने के कारण अनेक स्थानों पर पूर्व प्रसृत अथवा लिखित भ्रान्त धारणाओं का निराकरण किया है। इस दृष्टि से यह ग्रन्थ अधिक उपयोगी बन गया है।

मैंने इस ग्रन्थ का सम्पादन तथा संशोधन करते समय लेखक के भावों की पूर्ण रक्षा करने का प्रयत्न किया है। अनेक स्थलों पर मैं अपनी टिप्पणियां परिशिष्ट रूप में देना चाहता था, जिनसे पाठक महानुभावों को उन उन स्थलों पर मेरे विचार भी ज्ञात हो जाएं। परन्तु प्रारम्भिक चार फार्मों में नीचे एतद् विषयक संकेत करके भी शरीर की अस्वस्थता और कार्याधिक्य के कारण इस ग्रन्थ में न दे सका।

यह ग्रन्थ आश्विन मास तक प्रकाशित हो जाता, किन्तु उसी काल में मेरे अत्यधिक रुग्ण हो जाने तथा पुत्र की शल्यचिकित्सा कराने के कारण ३-४ मास विलम्ब से प्रकाशित हो रहा है।

मेरा 'संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास' ग्रन्थ का द्वितीय भाग, जो कई कारणों से अभी तक प्रकाशित नहीं हुआ था, सम्प्रति छप रहा है।[1] उसके 'गणपाठ के प्रवक्ता और व्याख्याता' अध्याय के संशोधन में इस ग्रन्थ से पर्याप्त सहायता ली है। इसलिए यद्यपि दोनों ग्रन्थों में अनेक विषयों में समानता उपलब्ध होने पर भी दृष्टिभेद के कारण बहुत स्थानों पर वैमत्य दृष्टिगोचर होगा।

प्राचीन संस्कृत वाङ्मय के उद्धार, अध्ययन तथा प्रसार की प्रवृत्ति को प्रोत्साहित करना मैं अपना परम कर्तव्य समझता हूं। इसलिए पाणिनि आदि के काल तथा कतिपय अन्य मतभेद होने पर भी मैं इस ग्रन्थ को यथाशक्ति सम्पादित करके प्रकाशित कर रहा हूँ।

वादे वादे जायते तत्त्वबोधः शास्त्रकारों की इस उक्ति के अनुसार मित्र महोदय के अत्यन्त धैर्य, दृढ़ अध्यवसाय तथा विद्वत्ता से किए गए इस अनुसन्धान कार्य से गवेषण कार्य में रत महानुभावों को निश्चय ही लाभ होगा और भविष्य में इस क्षेत्र में कार्य करने वालों को न केवल विचार विनिमय के लिए इससे नई सामग्री प्राप्त होगी, अपितु उनके लिए यह ग्रन्थ प्रकाश-स्तम्भ के समान परम उपयोगी सिद्ध होगा।

भारतीय प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान
२४/२१२ रामगंज, अजमेर

विदुषां वशंवद —
युधिष्ठिर मीमांसक

---

१. यह भाग २–३ मास तक तैयार हो जायगा। प्रथम भाग का भी संशोधित तथा परिवर्धित संस्करण शीघ्र प्रकाशित होगा।

# लेखक का आत्मनिवेदन

लोकोत्तर महापुरुषो तथा महान् मनीषियो के इस भारत देश मे न्यूनातिन्यून ढाई सहस्र वर्ष पूर्व परम-ओजस्विनी प्रतिभा से समन्वित शब्द शास्त्र के एक महान् आचार्य का प्रादुर्भाव हुआ जिसका नाम था पाणिनि। इस प्रमाणभूत महान् ऋषि ने अपने से पूर्व विद्यमान लौकिक तथा वैदिक संस्कृत की दृष्टि से लिखे गये काशकृत्स्न, भागुरि, आपिशलि आदि अनेक आचार्यों के विभिन्न व्याकरणो से पूरी सहायता लेते हुए भी उन्हे अपनी संक्षिप्तता, व्यापकता तथा सुविहितता से अतिक्रान्त कर जाने वाले, आदर्श सूत्र-शैली मे निबद्ध एक ऐसे व्याकरण शास्त्र की रचना की जो अद्ययावत् संस्कृत वाङ्मय के सम्पूर्ण प्रदेशो को अपनी सूत्र रश्मियो से सर्वथा सुप्रकाशित करता हुआ तथा उत्तरवर्ती चन्द्रगोमी, देवनन्दी (जैनेन्द्र) पाल्यकीर्ति (जैन शाकटायन) हेमचन्द्र तथा भोज आदि के अनेक व्याकरणो को अपनी आभा के मुक्त-दान से साकार बनाता हुआ, महान् प्रकाश-स्तम्भ का कार्य कर रहा है।

इस व्याकरण का लोकप्रसिद्ध नाम है अष्टाध्यायी। यह अपने निर्मिति-काल से ही इस विषय के विशिष्ट विद्वानो को निरन्तर अपनी ओर आकृष्ट करती रही और तब तक करती रहेगी, जब तक संस्कृत भाषा का किसी न किसी रूप मे इस धरातल पर अस्तित्व पाया जा सकेगा। अपने इस कथन की पुष्टि मे मैं उन अनेक वृत्तिकारो वार्तिककारो भाष्यकारो टीकाकारो, व्याख्याताओ तथा लेखको को साक्षी के रूप मे प्रस्तुत करना चाहूँगा, जिन्होंने यथावसर अपनी अमूल्य सेवाये उस महान् आचार्य के पवित्र चरणो मे प्रत्यक्ष वा अप्रत्यक्ष रूप से अर्पित करके अपने को कृतार्थ माना है। इनमे मूर्धन्य है कात्यायन तथा पतञ्जलि।

किसी भी व्याकरण के लिये यह आवश्यक है कि वह जिस भाषा का हो, उसके सामान्य गठन एवं परिष्कार के लिये विभिन्न नियमो तथा उपनियमो की कल्पना को तो उस व्याकरण मे आकार दिया ही जाए, साथ

ही उस भाषा के यथा-सभव सभी शब्दो की सुनिष्पन्नता की दृष्टि से भी प्रकृति प्रत्यय की वैज्ञानिक स्वाभाविक एव सुव्यवस्थित निर्धारणा को भी सुप्रतिष्ठित किया जाए, जिससे यदि एक ओर सम्पूर्ण शब्दो के विभिन्न अर्थो का परिज्ञान अल्पप्रयास से हो जाए तो दूसरी ओर शब्दो को अपभ्रष्टता के सम्पर्क से दूर रखा जा सके। 'येन अल्पेन यत्नेन महतो महतः शब्दौघान् प्रतिपद्येरन्'[1], म्लेच्छा मा भूम[2] इन वाक्यो द्वारा महाभाष्यकार पतञ्जलि ने व्याकरण के इन्ही प्रधान प्रयोजनो की ओर सकेत किया है। जिस प्रकार सक्तु की परिष्कृति के लिये सक्तुशोधक उसे सहस्र छिद्रो से युक्त चालनी से शोधता है, ठीक उसी प्रकार वैयाकरण भी सहस्रो प्रकृति प्रत्यय-निर्धारक नियमो की चालनी से स्वसम्बद्ध भाषा को उसकी परिष्कृति के लिये छानना चाहता है।

कहने की आवश्यकता नही कि पाणिनि की परम ओजस्विनी अष्टाध्यायी मे विशाल सस्कृत वाङ्मय के यथासम्भव सभी शब्दो के प्रकृति-प्रत्यय के निर्धारण या परिगणन का निश्चित ही बडा व्यापक, परन्तु सक्षिप्त एवं वैज्ञानिक प्रयास किया गया है। इनमे प्रत्ययो का प्रदर्शन तो सामान्य तथा विशेष अथवा उत्सर्ग और अपवाद सूत्रो का साहाय्य लेकर थोडे सूत्रो द्वारा हो गया है। परन्तु अनेकविध एवं सहस्रश प्रकृतियो के परिगणन के लिये पाणिनि ने धातु-प्रकृतियो की दृष्टि से धातुपाठ तथा नाम अथवा प्रातिपदिक प्रकृतियो की दृष्टि से प्रातिपदिकपाठ अथवा गणपाठ का सूत्रपाठ से पृथक् निर्धारण किया। क्योकि अष्टाध्यायी के सूत्रो की सक्षिप्तता को देखते हुए उनमे इन धातु तथा नाम रूपी सभी प्रकृतियो का प्रदर्शन सभव अथवा उचित नही था।

यो तो पाणिनि से पूर्व भी धातुपाठ तथा गणपाठ का निर्धारण अथवा दूसरे शब्दो मे गणशैली का उद्भव हो चुका था, इसके अनेक प्रमाण पाठको को अगले पृष्ठो मे मिलेगे परन्तु पाणिनि के धातुपाठ तथा गणपाठ का अपना एक विशिष्ट महत्त्व है जिसे प्राय सभी विद्वान् स्वीकार करते है। इसलिये पाणिनि की अष्टाध्यायी के सूत्रपाठ के समान ही उसके अभिन्न अङ्ग धातुपाठ तथा गणपाठ का अध्ययन भी संस्कृत व्याकरण के जिज्ञासुओ के लिये महान् उपादेय है। इस बात को यदि और अधिक स्पष्टता के साथ कहा

१. महा० नवाह्निक, पृष्ठ ५२। २. महा० नवाह्निक, पृष्ठ २६।

जाए तो यो कहा जा सकता है कि अष्टाध्यायी के अनेकानेक सूत्र इन धातुपाठ तथा गणपाठ से इतने अधिक सुसम्बद्ध हैं कि इनके सम्यग् अध्ययन एवं परिज्ञान के बिना अष्टाध्यायी की व्याख्या हो ही नही सकती और यदि की भी जाए तो वह अपूर्ण रहेगी। इसलिये इस रूप मे धातुपाठ तथा गणपाठ सस्कृत व्याकरण की आधार शिला होने के कारण, विशिष्ट महत्व रखते ही हैं, परन्तु व्याकरण के क्षेत्र से बाहर भी इन दोनो की जो बहुत कुछ उपादेयता एवं महत्ता हैं, उसकी उपेक्षा नही की जाती।

जहाँ तक धातुपाठ का सम्बन्ध है यह सन्तोष का विषय है कि विद्वानो ने उसकी ओर पर्याप्त ध्यान दिया है। इसमे फलस्वरूप धातुप्रदीप, धातुवृत्ति तथा क्षीरतरङ्गिणी सदृश पाणिनीय धातुपाठ से सम्बन्ध प्रामाणिक व्याख्या-ग्रन्थ आज भी उपलब्ध एवं सुप्रतिष्ठित हैं। परन्तु गणपाठ सम्भवत सदा से ही विद्वानो एव व्याख्यानाओ तथा टीकाकारो की उपेक्षा का पात्र रहा है।

यह सत्य है कि पाणिनीय गणपाठ की दो एक व्याख्याये अवश्य लिखी गई थी ( जिनकी चर्चा आगे की जायगी ) पर आज उनका केवल नाम मात्र ही, और वह भी कही कही उद्धरणो के रूप मे ही शेष रह गया है। पाणिनीय व्याकरण-सम्प्रदाय के क्षेत्र से बाहर, किसी अज्ञात व्याकरण से सम्बद्ध, वर्धमान की गणरत्नमहोदधि अवश्य एक ऐसी व्याख्या या वृत्ति है, जिसे देखकर महती प्रसन्नता होती है। तथा इससे गणपाठ की स्थिति चाहे वह किसी भी व्याकरण से सम्बद्ध क्यो न हो मर्यादित, सुसयमित एवं सुस्पष्ट रूप मे हमारे समक्ष उपस्थित होती है। परन्तु पाणिनीय सम्प्रदाय की दृष्टि मे गणपाठ के विस्तृत अध्ययन की आवश्यकता की पूर्ति इस ग्रन्थ से नही हो पाती।

सम्भवत वर्धमान की गणरत्नमहोदधि के आधार पर ही गत शताब्दी मे भट्ट यज्ञेश्वर नामक किसी विद्वान् ने पाणिनीय गणपाठ की गणरत्नावली नामक व्याख्या लिखी। परन्तु यह व्याख्या भी इतनी सक्षिप्त एवं अस्पष्ट सी है कि साम्प्रतिक विद्वानो की दृष्टि से सर्वथा उपेक्षित एवं ओझल हो कर नगण्यता की श्रेणी मे आ चुकी है।

गणपाठ के साथ की गई इस उपेक्षा का कारण यह प्रतीत होता है कि इन टीकाकारो की दृष्टि मे, गणपाठ की अपेक्षा धातुपाठ का महत्व

अधिक रहा। परन्तु केवल व्याकरण दृष्ट्या गणपाठ की अपेक्षा धातुपाठ का अधिक महत्त्व स्वीकार करते हुए भी गणपाठ का महत्त्व किसी प्रकार भी कम नही आका जा सकता। पाणिनीय अष्टाध्यायी तथा संस्कृत व्याकरण की दृष्टि से इसका जो महत्त्व है, वह तो है ही, परन्तु उसके अतिरिक्त प्राचीन भारत के ऐतिहासिक, सांस्कृतिक, साहित्यिक एवं भौगोलिक अध्ययनो मे भी इससे विविध उपयोगी सहायता एवं संकेत प्राप्त किये जा सकते है। प्राचीन भारती के गम्भीर अन्वेषक एवं सतत अध्यवसायी उपासक डा० वासुदेवशरण अग्रवाल की प्रतिष्ठित पुस्तक 'इण्डिया एज नोन टु पाणिनि' को इस तथ्य के स्पष्ट उद्घोषक के रूप में प्रस्तुत किया जा सकता है। साथ ही गोत्रनामो की मूल प्रकृतियो से अपत्यार्थ तद्धित प्रत्ययो का विधान करता हुआ पाणिनीय गणपाठ गोत्रनामो की एक विस्तृत सूची प्रस्तुत करता है जो बहुत कुछ श्रौतसूत्रो के प्रवराध्यायो की सूचियो से मिलती जुलती है। इसलिए सम्प्रति उपलब्ध गणपाठो मे सबसे प्राचीन पाणिनि के इस गणपाठ की ओर से आंखे बन्द नही की जा सकती।

इतना होने पर भी दुर्भाग्य की बात है कि इस गणपाठ के संबंध की गई उपेक्षा के परिणाम स्वरूप आज वह विभिन्न पाठभेदो तथा भ्रष्टपाठो से परिपूर्ण एक ऐसा रद्दी का टोकरा बन गया है, जिसके बहुत से अश वैयाकरणो की समझ से भी परे की वस्तु बन गये है। पाणिनीय गणपाठ के दो तीन विभिन्न संस्करणो की आपस मे अथवा इनकी पाणिनि से इतर अर्वाचीन वैयाकरण सम्प्रदायो से सम्बद्ध गणपाठो की पारस्परिक तुलना करने पर पाठभेदो की जो भयंकर स्थिति सन्मुख उपस्थित होती है, उसे देखकर हृदय कम्पित हो उठता है। इसमे अनावश्यक शब्दो का अमर्यादित सन्निवेश तथा गणसूत्रो की भयंकर उलझने पाठभेदो तथा अपभ्रष्ट पाठो के साथ मिलकर गणपाठ के अनेक स्थलो के स्वरूप के विषय मे सन्देह उत्पन्न करने लगते हैं। वैसे तो संस्कृत भाषा का कोई भी प्राचीन ग्रन्थ, विशेषत. इस प्रकार का, पाठभेदो के दोष से बचा नही है, परन्तु पाणिनीय गणपाठ इस दृष्टि से सबसे आगे है। इसलिये इसकी तथाविध महत्ता, एवं साथ ही इस प्रकार की दयनीय स्थिति को देखते हुए इसके विशुद्ध सम्पादन एवं तत्सम्बद्ध विभिन्न समस्याओं के विषय मे विस्तृत अनुसन्धान की प्राथमिक आवश्यकता स्वीकार करनी ही पड़ती है।

सन् १८४० मे ओटो वोर्थलिक महोदय ने पाणिनि के सूत्रपाठ तथा धातुपाठ के साथ गणपाठ का भी एक अपेक्षाकृत अच्छा सस्करण निकाला था। इसके लिये वे निश्चय ही धन्यवाद के पात्र हैं, परन्तु इस संस्करण को ध्यान से देखने पर स्पष्ट हो जाता है कि वह भट्ट यज्ञेश्वर की गणरत्नावली तथा पाणिनीय गणपाठ के दो एक हस्तलेखो के आधार पर ही आश्रित है। इसलिये इसे भी विशेष प्रामाणिकता नही दी सकती। इसके अतिरिक्त केवल मूल पाठ के प्रकाशित कर देने से ही आपेक्षिक कार्य की पूर्ति नही हो जाती।

वस्तुत गणपाठ को अपने विशुद्ध रूप मे प्रस्तुत करने अथवा उसके स्वरूप को सर्वथा सुस्पष्ट करने के लिये तीन प्रकार के कार्य परम आवश्यक हैं। प्रथम—गणपाठ के प्रत्येक शब्द का निश्चितीकरण, पाठभेदो की बहुलता मे अपेक्षित शब्द का चयन और इस रूप मे पाणिनीय-गणपाठ का पुनर्गठन ( Reconstruction )। द्वितीय-गणपाठ के सभी शब्दो का अर्थ परिज्ञान ( Interpretation ) तथा तीसरा—इसमे संगृहीत ऐतिहासिक, भौगोलिक, साहित्यिक अथवा इसी प्रकार के अन्य वैयक्तिक नामो की ठीक ठीक पहचान ( Identification )। वैसे तो ये तीनो ही कार्य थोडा बहुत एक दूसरे कार्य पर आश्रित है। फिर भी सशोधन वा पुनर्गठन रूपी प्रथम कार्य निश्चित ही प्राथमिक महत्त्व रखता है। इसके यथासाध्य पूर्ण हो जाने पर ही अन्य दोनो कार्य भले प्रकार किये जा सकते हैं।

मैंने अभी तक गणपाठ के केवल सामान्य सशोधन तक ही अपने अध्ययन को सीमित रखा है। इसके दो कारण है—एक तो इसकी प्राथमिक आवश्यकता, दूसरे अन्य दोनो कार्यों की बहुत अधिक समय-सापेक्षता। सम्माननीय डा० रघुवीर, अध्यक्ष "सरस्वती विहार" देहली ने गणपाठ के कठिन शब्दो के अर्थ निश्चय का कार्य करने के लिये बडे सहानुभूतिपूर्ण शब्दो मे प्रेरणा की थी, जिससे प्रेरित होकर इस दिशा मे मैंने कुछ प्रयास किया भी। परन्तु कुछ कार्य करने पर सबसे बडी कठिनाई जो सामने आई, वह थी कि गणपाठ के अज्ञातार्थक शब्दो मे ऐसे शब्दो की बहुत अधिक सख्या, जिनके विषय मे कही से कोई सहायता अथवा सकेत मिलने की आशा नही थी। इसलिये इस कार्य को कुछ काल के लिए स्थगित कर देना पडा, परन्तु इसे करने की इच्छा अवश्य है।

जहाँ तक तीसरे कार्य का सम्बन्ध है, उस विषय मे मै प्राचीन भारतीय इतिहास एव सस्कृति के क्षेत्र के किसी अन्वेषक साथी से आशा करूँगा कि वह इस कार्य को अपने हाथ मे ले । इस विषय मे कार्य करने की दिशा तथा पद्धति के पर्याप्त सकेत श्री डा० वासुदेवशरण अग्रवाल ने अपने पूर्वनिर्दिष्ट पुस्तक मे दिए हैं, उनके सहारे पर्याप्त आगे बढा जा सकता है।

पाणिनीय गणपाठ के संशोधन एव सम्पादन का यह कार्य मैंने Ph. D. की उपाधि की दृष्टि से बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय मे आरम्भ किया था। इस निबन्ध को मैंने जिस रूप मे प्रस्तुत किया था, वह तीन भागो मे विभक्त था—भूमिकाभाग, ग्रन्थभाग, (पाणिनि का गणपाठ) तथा आलोचना भाग अथवा आलोचनात्मक टिप्पणी।

प्रथम भाग मे मैंने यथासाध्य यह प्रयास किया है कि पाणिनीय गणपाठ सम्बन्धी विभिन्न विषयो एव समस्याओ पर अपने विचार विस्तार से प्रस्तुत करूं । जिन विषयो पर विचार प्रस्तुत किया जा सका है उनमे प्रमुख है— संस्कृत व्याकरण की सूत्रशैली मे गणपाठ की आवश्यकता, पाणिनि से पूर्व के गणकार, पाणिनि के गणपाठ का स्वरूप तथा उसकी विभिन्न समस्याएँ, पाणिनि से अर्वाचीन वैयाकरणो के गणपाठो का पाणिनीय गणपाठ से सम्बन्ध, पाणिनीय गणपाठ का महत्त्व तथा उसके सशोधन का सम्भव प्रकार।

द्वितीय भाग मूल ग्रन्थभाग है। इसमे पाणिनीय गणपाठ को यथा सम्भव शुद्ध रूप म प्रस्तुत किया गया है। इस भाग का प्रत्येक पृष्ठ सामान्यतया तीन अंशो मे विभक्त है।

प्रथम—सब से ऊपर के अंश मे पाणिनीय सम्प्रदाय की दृष्टि से प्रत्येक गण को प्रस्तुत किया गया है। इसमे प्राय उन्ही शब्दो को स्थान गया गया है जो पाणिनीय गणपाठ क विभिन्न स्रोतो मे उपलब्ध होते हैं अथवा किसी अन्य प्रमाण के आधार पर पाणिनीय प्रमाणित हो जाते हैं।

इसी भाग म प्राय प्रत्येक गण के अन्त मे 'परिशिष्टम्' शीर्षक मे मन उन सभी शब्दो क संग्रह का प्रयास किया है, जो पाणिनीय सम्प्रदाय के केवल कुछ स्रोतो म अथवा केवल अपाणिनीय सम्प्रदाय के गणपाठ सम्बन्धी स्रोतो म ही उपलब्ध होते हैं, जिन्हे यहाँ पाणिनीय गणपाठ मे स्थान नही दिया है। इन शब्दो के पाठ नीचे फुट नोट मे दे दिये गये हैं।

द्वितीय ( मध्य का ) अश 'पाठभेदा.' का है। इस अंश मे पहले यह दिखाया गया है कि पाणिनि के, ऊपर के प्रथम अश मे निर्दिष्ट वे वे गण स्वयं पाणिनि सम्प्रदाय के विभिन्न प्रमुख स्रोतो मे तथा अपाणिनीय अथवा पाणिनि मे अर्वाचीन विविध व्याकरण-सम्प्रदायो मे कहाँ कहाँ मिलते हैं। इन सबके अध्याय आदि के अनुसार पते दिये गये हैं। तदनन्तर इन सभी स्रोतो मे मिलने वाले आवश्यक एवं उपादेय पाठभेदो का संग्रह किया गया है।

तीसरे ( सबसे नीचे के ) अश मे 'विशिष्टं किंचित्' के शीर्षक से जिस किसी भी शब्द के विषय मे कोई महत्त्वपूर्ण विवाद, उद्धरण, विशेष प्रयोग अथवा अन्य किसी प्रकार की कोई उपादेय सामग्री मिल सकी उन सब का चयन इस दृष्टि से किया गया है कि उन सबके प्रकाश मे उन शब्दो की स्थिति के विषय मे कुछ प्रकाश प्राप्त किया जा सके।

यहाँ मैं इतना और निवेदन करदूं कि गणसूत्रो को तथा अन्य अनेक शब्दो के पाठ को विभिन्न प्रमाणो के आधार पर यद्यपि मैं पाणिनीय नही मानता, फिर भी पाणिनीय गणपाठ के ग्रन्थ भाग मे उन्हे इसलिये स्थान देने के लिये बाध्य हूँ कि मेरे पास कोई ऐसा अकाट्य प्रमाण नही है कि मैं इदमित्थतया सुनिश्चित रूप से पूरे विश्वास के साथ यह कह सकूँ कि ये गण सूत्र अथवा ये शब्द कथमपि पाणिनि-प्रोक्त अथवा तन्निर्धारित नही है। वस्तुत ऐसे प्रसंगो मे इस प्रकार के सर्वथा निश्चायक प्रमाण प्राय उपलब्ध भी नही होते। वैसे पूरी सम्भावना इस बात की ही है कि ये पाणिनीय नही है। मैं केवल इतना ही आवश्यक समझता हूँ कि अपने विचार विद्वानो के समक्ष प्रस्तुत कर दूँ। केवल अपने विचारो के अनुसार, भले ही वे सप्रमाण भी क्यो न हो, पाणिनीय गणपाठ मे परिवर्तन करने अथवा उसके किसी अश को घटाने बढाने को मैं उचित नही समझता। विशेषत उस अवस्था मे, जब कि ये गणसूत्र सभी पाणिनीय स्रोतो मे उपलब्ध होते चले आरहे है।

तीसरे भाग—आलोचनात्मक टिप्पणी मे पाणिनीय गणपाठ के कुछ विशिष्ट शब्दो तथा गणो के स्वरूप के विषय मे प्रामाणिक आचार्यो तथा विद्वानो के उपलब्ध विचारो विवादो, उद्धरणो अथवा प्रयोगो के आधार

पर कुछ विचार प्रस्तुत किये गये है। इनमे उन उन स्थलो की वास्तविक स्थिति तथा स्वरूप आदि के परिज्ञान विषय मे अपना निर्णय दिया है।

ऊपर के तीन भागो मे से केवल यह प्रथम-भूमिका-भाग 'संस्कृत व्याकरण मे गणपाठ की परम्परा और आचार्य पाणिनि' इस नाम से प्रकाशित होकर आपके समक्ष है। शेष दो भाग अभी प्रकाशन की प्रतीक्षा मे हैं। परन्तु उनके प्रकाशन मे भी बहुत देर नही लगेगी, ऐसी आशा है।

पुस्तक के विषय मे इतना निवेदन करने के पश्चात् मैं अपना यह पुनीत कर्तव्य समझता हूं कि उन पूज्य हितैषियो तथा आत्मीय गुरुचरणो के प्रति अपनी हार्दिक श्रद्धा निवेदन करूँ, जिनकी कृपा, अनुकम्पा और आशी के बल से ही मैं इस योग्य हुआ कि इस विषय पर कुछ लिख सकूँ।

इस प्रसग मे सर्वप्रथम मैं अपने ज्येष्ठ भ्राता सन्तहृदय श्री सन्तबली जी आर्य के पावन चरणो मे अपनी श्रद्धा अर्पित करना चाहता हूँ जिनकी सभिप्राओ, सत्प्रेरणाओ, शुभकामनाओ, तथा आशीर्वाद ततियो ने मुझे संस्कृताध्ययन मे लगाया तथा इस योग्य बनाया।

परम श्रद्धेय गुरुवर श्री प० ब्रह्मदत्तजी जिज्ञासु, अध्यक्ष पाणिनि महाविद्यालय, मोतीझील, वाराणसी, के पुनीत चरणो मे हृदय की पूरी विनम्रता के साथ मैं श्रद्धानत हूँ, जिन्होंने अपने पहले के आश्रम–विरजानन्द सागवेद विद्यालय, शाहदरा, लाहौर—मे वर्षों रखकर सस्कृत व्याकरण के मौलिक ग्रन्थो के अध्ययन के लिये मुझे बौद्धिक आंखे दी तथा मेरी हर प्रकार से सहायता की।

परम सम्मान्य गुरुचरण डा० सूर्यकान्तजी शास्त्री, एम० ए०, डी० फिल् (आक्सन), डी० लिट् (पजाब) मयूरभंज प्रोफेसर, अध्यक्ष-संस्कृत प्राकृत, पाली विभाग तथा प्रिंसिपल कालेज आफ इण्डालाजी के अनेकानेक उपकारो को मै विनीत श्रद्धा के साथ स्मरण करता हूँ तथा उनके प्रति मैं सर्वात्मना नत हूँ, जिन्होंने आलोचना के आज के नवीन दृष्टिकोण से मुझे परिचित कराया।

संस्कृत वाङ्मय के प्रतिष्ठित उपासक तथा अपने श्रद्धेय गुरु श्री प० बलदेव उपाध्याय का मैं परम कृतज्ञ हूँ, जिनके सफल निर्देशन मे यह निबन्ध पी एच० डी० की थीसिस के रूप मे सम्पन्नता की स्थिति को प्राप्त कर सका।

समादरणीय श्रीमान् डा० राजवली पाण्डे एम ए. डी लिट् भूतपूर्व अध्यक्ष प्राचीन भारतीय इतिहास एवं संस्कृति तथा प्रिंसिपल कालेज आफ इण्डालाजी के प्रति मैं विशेष आभारी हूँ, जिन्होंने इस विषय के अध्ययन में पुस्तकों की यथेच्छ सहायता तथा अन्य सुविधायें प्रदान कर मुझे सदा अनुगृहीत किया।

परन्तु जहां तक इस पुस्तक का सम्बन्ध है, मैं सर्वाधिक ऋणी तथा आभारी हूं अपने पूज्य गुरुचरण तथा प्राचीन भारती के गम्भीर एवं यशस्वी उपासक श्री पं० युधिष्ठिरजी मीमांसक, अध्यक्ष-अनुसन्धान विभाग महर्षि दयानन्द स्मारक, टङ्कारा (सौराष्ट्र) संस्थापक भारतीय प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान अजमेर, का, जिन्होंने, सर्वप्रथम अनुसन्धान के लिये पाणिनीय गणपाठ की ओर न केवल मेरा ध्यान आकृष्ट किया अपितु निरन्तर मुझे इस कार्य को पूर्ण करने के लिये प्रेरित करते रहे समय समय पर उपयोगी निर्देशन तथा पथप्रदर्शन द्वारा मेरी कठिनाइयों को दूर करते रहे, तथा अन्त में थीसिस के पूर्ण हो जाने पर उसके सम्पादन तथा प्रकाशन का पूरा भार अपने ऊपर लिया और असाधारणतया अस्वस्थ होते हुए भी अपने विशेष अध्यवसाय एवं परिश्रम से इस पुस्तक के प्रकाशन को पूरा किया, जिसका परिणाम पाठकों के समक्ष है।

पूज्य पण्डितजी ने पुस्तक का सम्पादन करते हुए कुछ स्थलों पर मेरे विचारों से असहमति दिखाई है। अनुसन्धान मार्ग में विशेषतः इस तरह के विषयों में असहमति का होना अस्वाभाविक न होकर सर्वथा स्वाभाविक ही है। परन्तु मैं पण्डितजी का विशेष कृतज्ञ हूं जिन्होंने इन असहमतियों के होते हुए भी उदारता पूर्वक अपने प्रतिष्ठान' से न केवल इस पुस्तक को प्रकाशित ही किया, अपितु इसको सर्वथा अपनी पुस्तक समझते हुए इसकी स्वरूप निष्पत्ति में अपनी सम्पादन कुशलता का भी प्रयोग दिया।

सम्माननीय पण्डितजी के विषय में मैं इतना और निवेदन करना चाहता हूं कि अपनी प्रतिभा एवं शास्त्र-व्युत्पत्ति की पूंजी के साथ विभिन्न सांसारिक संघर्षों तथा अपनी शारीरिक अस्वस्थताओं में सतत जूझते हुए प्राचीन संस्कृत भारती की अनेक जटिल गुत्थियों के उद्धरण, अन्वेषण

एवं अनुसन्धान मे मीमासकजी जितना, जो कुछ कर रहे है तथा जिस तन्मयता सूक्ष्मदर्शिता और निष्ठा के साथ निरन्तर कार्यरत है, उसका पूरा पूरा सत्परिणाम, केवल सुविधाओ एव साधनो के अभाव के कारण, भले ही विद्वानो के समक्ष न आसके, परन्तु उनके आत्मीयजन उन सबसे भली भांति परिचित है। विश्वविद्यालयो के इस क्षेत्र मे अन्वेषण-कार्य जिस शिथिलता के साथ गति कर रहा है उसे गतिमान ओजस्वी एवं प्रौढ बनाने के लिय पण्डितजी जैसे शास्त्रज्ञो तथा प्राचीन-पाण्डित्य-परम्परा के कुछ बचे हुए प्रतिनिधियो का सहयोग परम उपादेय एवं हितावह हो सकता है, जिससे आज का विश्वविद्यालयीय वातावरण केवल इसलिये सर्वथा अछूता है कि इनके पास विश्वविद्यालयो के कागजी प्रमाणपत्र नही है। निश्चित ही इस स्थिति को आज के अनुसन्धान मार्ग का दुर्भाग्य कहा जा सकता है।

कृतज्ञता के इस प्रसग मे अपने परम स्नेही मित्र श्री जगदीश-नारायण तिवारी एम ए प्राध्यापक प्राचीन भारतीय इतिहास एव संस्कृति विभाग, बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय बनारस को भी विशेष रूप से याद करता हूँ जिन्होने थीसिस आदि लिखते समय मुझे तद्विषयक अनेक उपयोगी सम्मतिया दी तथा विविध रूपो मे मेरी सहायता की।

कुरुक्षेत्र
२८ सितम्बर १९६१

विद्वानो का परम विनीत
कपिलदेव

# कतिपय सांकेतिक-शब्द

| | |
|---|---|
| अ० प्रा० या अथर्व प्राति० | अथर्व प्रातिशाख्य |
| अम० | अमरकोष |
| ऋक्प्रा० | ऋक्प्रातिशाख्य |
| का० | काशिका |
| कात० | कातन्त्र व्याकरण |
| का० छ० प्र० | कातन्त्र छन्द प्रक्रिया |
| चन्द्र० | चन्द्रगोमी |
| चा० वृ० | चान्द्र वृत्ति |
| चा० सू० | चान्द्र-व्याकरण सूत्र |
| जै० | जैनेन्द्र-व्याकरण |
| तै० प्रा० | तैत्तिरीय प्रातिशाख्य |
| धा० वृ० | धातुवृत्ति |
| प० म० | पदमञ्जरी |
| परि० | परिभाषेन्दु ।खर |
| पा० | पाणिनीय-अष्टाध्यायी |
| प्रा० सू० | प्राकृतसूत्र |
| भो० | भोज-सरस्वतीकण्ठाभरण |
| महा० | महाभाष्य |
| महा० नवा० | महाभाष्य नवाह्निक |
| मु० बो० | मुग्धबोध-व्याकरण |
| मो० ग० | मोग्गलान-गणपाठ |
| लघु० | लघुशब्दन्दुशेखर |
| *वा० प्रा०* | *वाजसनेय प्रातिशाख्य* |
| व्या० सि० सु० नि० | व्याकरण सिद्धान्त सुधा निधि |
| श० कौ० | ाब्दकौस्तुभ |
| शा० अ० | शाकटायन व्याकरण-अमोघावृत्ति |

| | |
|---|---|
| शाकटायन | शाकटायन व्याकरण |
| सं० व्या० शास्त्र का इतिहास | संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास |
| सारस्वत० | सारस्वत व्याकरण |
| सि० च० | सिद्धान्त चन्द्रिका |
| स्व० सि० च० | स्वरसिद्धान्तचन्द्रिका |
| है० या हेम | हैम-व्याकरण |
| है० वृ० | हैम-व्याकरण-बृहद्वृत्ति |

# विषय-सूची

ओम्

# संस्कृत व्याकरण में गणपाठ की परम्परा
और
# आचार्य पाणिनि

## प्रथम अध्याय

## संस्कृत व्याकरण-शास्त्र तथा गणशैली

### संस्कृत व्याकरण-शास्त्र का प्रयोजन

कोई भी भाषा जब अपनी लोक प्रियता एवं सुसम्पन्नता को प्राप्त हो जाती है तब उस भाषा के मर्मज्ञ विद्वान उस भाषा की सुव्यवस्था, तद्गत-शब्दावली को अपभ्रंश से बचाने, एवं उत्तरकाल में उस भाषा के यथार्थ-स्वरूप की अभिव्यक्ति के लिए उस भाषा के व्याकरण की रचना करते हैं। संस्कृत वैयाकरणों की शब्दावली में इस प्रयोजन को संक्षेप में शब्दानुशासन कहा जाता है। कैयट सदृश उद्भट विद्वानों ने इसे व्याकरण का साक्षात् प्रयोजन कहा है।[1] कात्यायन और पतञ्जलि द्वारा उपस्थापित व्याकरणाध्ययन के १८ प्रयोजन[2] इसी साक्षात् प्रयोजन (=शब्दानुशासन) के व्याख्यान मान हैं। व्युत्पत्ति की दृष्टि से व्याकरण तथा शब्दानुशासन दोनों ही शब्द पर्याय माने जा सकते हैं।[3] इसीलिए संस्कृत व्याकरण-शास्त्र में शब्दों के साधुत्व प्रतिपादन के लिए प्रकृति प्रत्यय विभाग की कल्पना की गई। इसी दृष्टि

---

१. भाष्यकारो विवरणकारत्वाद् व्याकरणशास्त्रस्य साक्षात् प्रयोजनमाह—अथ शब्दानुशासनमिति । महा० नवा० पृष्ठ ६। [ अनेक प्राचीन ग्रन्थकारों के मत में 'अथ शब्दानुशासनम्' पाणिनि का आद्य सूत्र है। द्र० सं० व्या० शास्त्र का इतिहास, भाग १, पृष्ठ १४३ १४५ ( प्र० सं० ) ]

२. द्र० महा० नवा० पृष्ठ १८—४६।

३. अनुशिष्यन्ते शब्दा अनेनेति शब्दानुशासनम्। व्याक्रियन्ते शब्दा अनेनेति व्याकरणम्।

स वेदविदामलकारभूत प्रमाणितशब्दशास्त्र[1] आचार्य भर्तृहरि ने व्याकरण शास्त्र को सस्कृत भाषा क स्वरूपज्ञान क लिए उपाय अथवा साधन मात्र के रूप मे सार्थक माना है।[2]

इस प्रकार स्वसवद्ध भाषा के स्वरूपज्ञापन को ही व्याकरणो का आदिम तथा अन्तिम प्रयोजन स्वीकार कर लेने पर यह आवश्यक हो जाता है कि जिस भाषा का व्याकरण बने उसमे उस भाषा क सम्पूर्ण क्षेत्र को सर्वतो भावन व्याप्त करने की पूरी क्षमता विद्यमान हो। दूसरे शब्दो मे व्याकरण द्वारा निर्धारित नियमो से तत्सबद्ध भाषा के सभी शब्दो की ठीक ठीक व्याख्या एवं साधुता का ज्ञान हो सके तभी उस व्याकरण की चरितार्थता स्वीकार की जा सकती है अन्यथा नही।

ससार की अन्य भाषाओ के व्याकरण मे व्याकरणशास्त्र क इस मौलिक उद्देश्य की पूर्ति का कहा तक ध्यान रखा गया है यह तो उन उन भाषाओ के व्याकरण शास्त्री ही जाने पर जहा तक सस्कृत व्याकरण-शास्त्र का सबन्ध है यह अत्यन्त गौरव क साथ कहा जा सकता है कि वह इस उद्देश्य की पूर्ति म पर्याप्त सफल है। प्रो० मैक्समूलर ने उपर्युक्त तथ्य को निम्न शब्दो मे स्वीकार किया है—

**सम्पूर्ण विश्व के इतिहास में केवल भारत और ग्रीक दो ही ऐसे राष्ट्र हैं, जिन्होंने बिना किसी की सहायता तथा सम्मति के स्वतन्त्ररूप में क्रमश दो विज्ञानों व्याकरण तथा तर्क[3] का अद्भुत आविष्कार किया।[4]**

प्रो० मैक्डानल न अधिक स्पष्टता एव विस्तार के साथ सस्कृत व्याकरण शास्त्र की विशेषता को जिन शब्दो मे अभिव्यक्त किया है उनका आशय इस प्रकार ह।

१. भर्तृहरि के लिए य विशेषण गणरत्नमहोदधिकार न प्रयुक्त किए हैं। द्र० पृष्ठ १२३।

२ उपाय शिक्षमाणाना बालाना उपलापनम्।
असत्ये वर्त्मनि स्थित्वा तत सत्य समीहते॥ वाक्यपदीय २।२४०॥

३ भारतीय इतिहास के अनुसार ग्रीक म तर्क शास्त्र के प्रादुर्भाव से सहस्रों वर्ष पूर्व भारत में तर्कशास्त्र पूर्णरूपेण प्रतिष्ठित हो चुका था। सम्पा०।

४. हिस्ट्री ऑफ एंशिएण्ट सस्कृत लिटरेचर, पृष्ठ ८१।

शब्दरूपों के विश्लेषण में, धातु और प्रत्यय के बीच के भेद को पहचानने में, प्रत्ययों के विभिन्न कार्यों के विनिश्चय में, एक वाक्य में, अन्य देशों के लिये अनुपम तथा अद्वितीय हो, ऐसे व्याकरण के विकास में संस्कृत वैयाकरण सर्वप्रथम थे।[1]

## संस्कृत व्याकरण में सूत्र-शैली

उपर्युक्त प्रयोजन को आदर्श मानने वाले व्याकरण मनीषियो के मस्तिष्क मे संस्कृत भाषा के व्याकरण-शास्त्र की रचना करने से पूर्व इस प्रश्न का उठना स्वाभाविक ही था कि सतत-परिवर्तमान स्वरूप वाले विशाल संस्कृत वाङ्मय को, जिसकी सीमा का निर्देश पतञ्जलि ने **सप्तद्वीपा वसुमती त्रयो लोकाश्चत्वारो वेदाः साङ्गाः सरहस्या**[2] इत्यादि शब्दो द्वारा किया है, व्याकरण के नियमो मे कैसे बाधा जाए।

**प्रतिपदपाठ**–आरम्भ मे कतिपय विद्वानो के ध्यान मे शब्दो के **गौः, अश्वः, पुरुष, हस्ती** इस रूप मे प्रतिपदपाठरूपी उपाय की कल्पना आयी थी। इसके आधार पर **शब्दपारायण**[3] नाम के कतिपय व्याकरणो की रचना भी हुई थी। इसका सकेत पतञ्जलि के **एवं हि श्रूयते–बृहस्पतिरिन्द्राय दिव्यं वर्षसहस्रं प्रतिपदोक्तानां शब्दानां शब्दपारायणं प्रोवाच, नान्तं जगाम**[4] कथन के मूल मे सन्निहित है। इस स्थिति की सामान्य सत्ता वैदिक व्याकरणो अर्थात् प्रातिशाख्यो मे आज भी किसी न किसी रूप मे विद्यमान है। परन्तु शब्दो के प्रतिपदपाठ की कभी भी समाप्त न हो सकने वाली एक ऐसी प्रक्रिया थी, जिसे शब्दानुशासन का उचित प्रकार किसी भी रूप मे स्वीकार नही किया जा सकता था। इस बात की स्पष्ट घोषणा पतञ्जलि ने इन शब्दो मे की है––

**अनभ्युपाय एष शब्दाना प्रतिपत्तौ प्रतिपदपाठः. बृहस्पतिश्च प्रवक्ता इन्द्रश्चाध्येता दिव्यं वर्षसहस्रमध्ययनकालो न चान्तं जगाम।**[5]

---

१. इण्डियाज पास्ट, पृष्ठ १३६। २. महा० नवा० पृष्ठ ६४।

३. शब्दपारायण रूढिशब्दोऽयं कस्यचिद् ग्रन्थस्य। महा० भर्तृहरिटीका, पृष्ठ २१। तु०–नामधातुपारायणादिषु। काशिका, आद्य श्लोक।

४. महा० नवा० पृष्ठ ५०।

५. महा० नवा० पृष्ठ ५०।

अर्थात्-यह प्रतिपद-पाठ शब्दो के परिज्ञान मे उपाय (साधन) नही हो सकता। बृहस्पति सदृश प्रवक्ता, इन्द्र जैसा अध्येता और दिव्य वर्षसहस्र अध्ययन का काल, फिर भी शब्दो का अन्त नही पाया।

**सामान्य विशेष लक्षण**-सस्कृत व्याकरण के स्वरूप के निखार के साथ-साथ शाब्दिक महर्षियो की अद्भुत मनीषा ने उपर्युक्त समस्या का उचित समाधान **सामान्यविशेषवल्लक्षण प्रवर्त्यम्**[1] के रूप मे प्राप्त कर लिया। इसका अभिप्राय कुछ सामान्य तथा विशिष्ट नियमो का निर्धारण अथवा वैयाकरणो की पारिभाषिक शब्दावली मे **उत्सर्ग** और **अपवाद** रूप नियमो का अवतारण है।[2]

**लक्षणों की लघुता**-ये सामान्य तथा विशेष नियम ही सूत्रकारो की तेजस्विनी प्रतिभा का स्पर्श पाकर लघु, लघुतर और लघुतम होते हुए सूत्र का रूप धारण करके

लघूनि सूचितार्थानि स्वल्पाक्षरपदानि च।
सर्वत सारभूतानि सूत्राण्याहुर्मनीषिण ॥

अथवा—

अल्पाक्षरमसन्दिग्ध सारवद् विश्वतोमुखम्।
अस्तोभमनवद्य च सूत्रं सूत्रविदो विदु ॥[3]

जैसी उक्तियो को चरितार्थ करने लगे। इन्ही सूत्रो के उदाहरण, प्रत्युदाहरण वाक्याध्याहार आदि से युक्त व्याख्यानो[4] द्वारा विशाल सस्कृत वाङ्मय के सम्पूर्ण प्राङ्गण को प्रकाशित करने की अनुपम क्षमता सस्कृत व्याकरण-शास्त्र को प्राप्त होसकी।

## सूत्रशैली का स्वरूप

सूत्र शब्द का मौलिक अर्थ है सूत (धागा)। परन्तु उत्तर काल मे इस शब्द का प्रयोग उस विशिष्ट प्रकार के साहित्य के लिए भी किया जाने लगा, जिस मे छोटे छोटे अर्थपूर्ण वाक्यो द्वारा विस्तृत अर्थो को उपस्थापित

---

१. महा० नवा० पृष्ठ ५२। २. द्र० महा० नवा० पृष्ठ ५२।

३ वायुपुराण ५९।१४२॥

४ उदाहरण प्रत्युदाहरण वाक्याध्याहार इत्येतत् समुदित व्याख्यान भवति। महा० नवा० पृष्ठ ६३।

करने का प्रयत्न किया गया। इस प्रकार के साहित्य मे जिस तरह के छोटे छोटे वाक्यो अथवा सूत्रों का प्रयोग हो रहा था, उन्हे यथेष्ट लघुता तथा व्यापकता प्रदान करने के लिए आचार्यों ने सूत्रो को **सज्ञा, परिभाषा, विधि, नियम, अतिदेश,** तथा **अधिकार** इन छः प्रकारो मे विभक्त किया,[1] तथा प्रत्याहारो और अनुबन्धो का आविष्कार किया। लाघव की दृष्टि से सूत्रो मे सामान्यतया इतनी छोटी छोटी सज्ञाओ को स्थान दिया, जिनसे छोटी कोई सज्ञा ढूढने पर भी न मिले।[2] ये छोटे छोटे सज्ञासूत्र तथा परिभाषासूत्र **यथोद्देश सज्ञापरिभाषम्**[3] तथा **कार्यकाल सज्ञापरिभाषम्**[4] जैसी मान्यताओ के आधार पर व्याकरण-शास्त्र के किसी एक कोने मे स्थित होकर अथवा कार्य की आवश्यकतानुसार यथास्थान उपस्थित होकर पूरे शास्त्र को प्रकाशित करते है। इसी प्रकार अधिकार सूत्रो की व्यापकता को ध्यान मे रखकर उनको भी तीन विभागो मे विभक्त किया।[5] इन मे प्रथम प्रकार के अधिकार सूत्र वे ह जो एक स्थान पर स्थिर होकर भी सम्पूर्ण शास्त्र को उद्भासित करते है, जैसे गृह के प्रकोष्ठ (कमरे) के एक कोने मे स्थित दीपक पूरे प्रकोष्ठ को प्रकाशित करता है।[6] दूसरे प्रकार के अधिकार सूत्र वे है जिन्हे **चकार** के द्वारा रस्सी या लोहे (के तार) से बाध कर खीची गई लकडी के समान खीच कर अभिलषित सूत्रो मे उपस्थापित किया जाता है।[7] तीसर प्रकार के अधिकार सूत्र वे है जो प्रतिसूत्र मे उनका निर्देश न करना पडे इसलिए स्वय प्रत्येक सूत्र मे उपस्थित हो जाते है।[8] इसी प्रकार अत्यन्त

---

१. द्र० सशा च परिभाषा च विधिर्नियम एव च। अतिदेशोऽधिकारश्च षड्विध सूत्रलक्षणम् ॥

२. द्र० सशा च नाम यता न लघीय । महा० नवा० पृष्ठ ३००, ३४०।

३. परि० संख्या २, पृष्ठ ३०। ४. परि० सख्या ३, पृष्ठ ३०।

५. अधिकारो नाम त्रिप्रकार । महा० नवा० पृष्ठ ३७३।

६. कश्चिदेकदेशस्थ सर्व शास्त्रमभिज्वलयति यथा प्रदीप सुप्रज्वलित सर्व वेश्माभिज्वलयति। महा० नवा० पृष्ठ ३७३।

७. अपरोऽधिकारो यथा रज्ज्वाऽयसा वा बद्ध काष्ठमनुकृष्यते तद्वदनुकृष्यते चकारेण। महा० नवा० पृष्ठ ३७३।

८. अपरोऽधिकार प्रतियोग तस्यानिर्देशार्थ इति योगे योग उपतिष्ठते। महा० नवा० पृष्ठ ३७३।

अप्राप्ति की अवस्था मे विधान करना,[1] विधि के सर्वथा प्राप्त होने पर विशेष स्थिति मे नियमन करना,[2] तथा अन्य धर्म का अन्यत्र आरोपण करना[3] क्रमश विधि, नियम तथा अतिदेश सूत्रो का कार्य माना गया है। सूत्रो के इन विभिन्न प्रकारो मे सूत्र शैली को न्यूनाधिक रूप मे लघुता और व्यापकता प्रदान करने का सामर्थ्य विद्यमान है।

इसी परम आश्चर्यजनक लाघव के कारण **व्याकरणमित्यस्य कः पदार्थः ? सूत्रम्,**[4] **यो ह्युत्सूत्र कथयेन्नादो गृह्णीत**[5] जैसी वलवती ध्वनिया संस्कृत व्याकरण शास्त्र मे श्रवणगोचर होने लगी और पतञ्जलि मुनि के प्रामाणिक शब्दो मे व्याकरण-शास्त्र की आत्मा ने यह गम्भीर घोषणा की—

**लघ्वर्थ चाध्येय व्याकरणम्। ......न चान्तरेण व्याकरण लघुनोपायेन शब्दा शक्या विज्ञातुम्।**[6]

वस्तुत सूत्र-शैली के मूल मे सन्निहित, आचार्यो की **सामान्यविशेषवल्लक्षण प्रवर्त्यम्**[7] धारणा की चरितार्थता भी तो इसी बात मे थी कि **येन अल्पेन यत्नेन महतोमहत. शब्दौघान् प्रतिपद्येरन्**[8] अत्यल्प प्रयास मे बडे से बडे शब्दसागर को हृदयङ्गम किया जा सके। यह सत्य है कि यदि संस्कृत व्याकरण-शास्त्र ने सामान्य विशेष नियमो वाले लघुतम, परन्तु अत्यन्त व्यापक प्रभाव वाले सूत्रो के इस झीने परदे को न अपनाया होता तो अतिविशाल संस्कृत वाङ्मय के अनन्त शब्दो को अपने नियमो द्वारा व्याप्त कर लेना किसी भी वैयाकरण के लिए कभी भी सम्भव नही था। आचार्य शबरस्वामी ने अपने मीमासाभाष्य मे किसी प्राचीन आचार्य का एक श्लोक उद्धृत करके इस तथ्य को स्पष्ट स्वीकार एव परिपुष्ट किया है।[9]

१ २. विधिरत्यन्तमप्राप्तौ नियम पाक्षिके सति। तन्त्रवार्तिक १।२।३४॥

३. अतिदेशो नाम इतरधर्मस्य इतरस्मिन् प्रयोगायादेश। आप्टे कोश।

४. महा० नवा० पृ३६६। ५ महा० नवा० पृष्ठ ७२।

६ महा० नवा० पृष्ठ २४। ७. महा० नवा० पृष्ठ ५२।

८ महा० नवा० पृष्ठ ५२।

९. अपयोऽपि पदार्थाना नान्त यान्ति पृथक्त्वश। लक्षणेन तु सिद्धानाम् अन्त यान्ति विपश्चित ॥२।१।३२॥ यही श्लोक निरुक्त-वृत्तिकार दुर्ग ने पृष्ठ १२ (आनन्दाश्रम) पर उद्धृत किया है। वहा प्रथम चरण का पाठ 'अपयोऽप्युपदेशस्य' है।

## सूत्र-शैली की परम्परा

अति प्राचीन काल मे जब अध्ययन-अध्यापन दोनो ही मौखिक हुआ करते थे उस समय प्रत्येक पाठ्य ग्रन्थ का पूर्णतया कण्ठाग्र होना अध्यापक और अध्येता दोनो के लिए सर्वथा आवश्यक था। इसलिए स्मरण करने की प्रक्रिया को सरल और अल्प परिश्रम साध्य बनाने के लिए ही सम्भवत सूत्र-शैली का आविष्कार हुआ। अनेक विद्वानो का विचार है कि ब्राह्मण ग्रन्थो मे सूत्र शैली की प्रारम्भिक रूपरेखा उपलब्ध की जा सकती है।[1] साथ ही कर्मकाण्ड की विस्तृत, जटिल एव नाना भेद प्रभेदो वाली प्रक्रिया को अच्छे प्रकार स्मरण करके उसके ठीक ठीक परिपालन की अनिवार्यता (अन्यथा प्रत्यवायभाक् होने का डर था) को देखते हुए कल्पग्रन्थो मे प्राचीनतम सूत्रो की उपलब्धि स्वाभाविक ही है। उत्तर काल मे इसी शैली मे शिक्षा, व्याकरण छन्द ज्योतिष दर्शन, आयुर्वेद आदि विभिन्न विषयो के शतश ग्रन्थो की रचना हुई। यह दूसरी बात है कि आज व सारे ग्रन्थ अपने वास्तविक रूप मे हमारे समक्ष विद्यमान नही है। हा, जहा तक संस्कृत व्याकरण-शास्त्र के साथ सूत्र-शैली का सबन्ध है यह कहा जा सकता है कि अन्य सभी क्षेत्रो की अपेक्षा इस क्षेत्र मे सूत्रशैली का स्वरूप उत्तरोत्तर अधिकाधिक मजता गया। यही कारण है कि संस्कृत व्याकरण के क्षेत्र मे ही सूत्र-शैली पूर्णत प्रतिष्ठित हो सकी।

यह दूसरी बात है कि अति प्राचीन इन्द्र चारायण प्रभृति वैयाकरणो के भी कुछ सूत्र अन्वेषको ने ढूढ लिए हैं,[2] परन्तु अधिक सभावना इसी बात की है कि वैयाकरण काशकृत्स्न से पूर्व सूत्रो की रचना प्राय छन्दोबद्ध होती रही।[3] इस प्राचीन सस्कार का प्रभाव पाणिनि के भी कुछ सूत्रो पर देखा जा सकता है।[4] इन छन्दोबद्ध सूत्रो मे जैसा कि स्वाभाविक ही था लाघव को वह प्रधानता नही दी जा सकती थी जो बाद की सूत्र-शैली का एक महत्त्वपूर्ण वैशिष्ट्य बन गया।

१. हिस्ट्री ऑफ एन्शियण्ट संस्कृत लिटरेचर, पृष्ठ १०६।

२. द्र० संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास, भाग१ पृष्ठ६२-७८ (प्र० स०)।

३ द्र० संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास, भाग१ पृष्ठ८३, टि०३ (प्र० स०)

४ द्र० वृद्धिरादैजदेङ् गुण । पा० १।१।१-२॥ पश्चिमत्स्यमृगान् हन्ति परिपन्थं च तिष्ठति पा० ४।४।३५,३६॥

श्री प० युधिष्ठिरजी मीमासक के मतानुसार आचार्य काशकृत्स्न के समय अपनी प्राचीन छन्दोबद्धता की अनावश्यक चार दिवारी से सून शैली मुक्त हुई[1] और सर्व प्रथम काशकृत्स्न ने[2] तथा उनके उत्तरवर्ती वैयाकरणो की परम्परा ने इस स्वरूप को यथासभव सवारने का प्रयास किया। इस प्रयास से इसमे उत्तरोत्तर अपूर्व लघुता एव व्यापकता आती गई। सून शैली के इतिहास मे एक समय वह भी आया, जब शब्दलाघव और अर्थगौरव को एक दूसरे से आगे बढाने के लिए विभिन्न सून शिल्पियो की तेजस्विनी मनीषा की आश्चर्यजनक, पर साथ ही साथ रोचक प्रतियोगिता व्याकरण के इस बीहड एव शुष्क प्रदेश मे दिखाई देने लगी।[3] इस विचित्र प्रतियोगिता को देखते हुए ही **अर्धमात्रालाघवेन पुत्रोत्सव मन्यन्ते वैयाकरणा**'[4] जैसे व्यङ्ग्य बाण भी वैयाकरणो पर फेके गये। परन्तु वास्तविकता तो यह है कि सूक्ष्मता एव व्यापकता का एक साथ महान प्रगतिशील, पर उतनी सुनियन्त्रित यह दौड संस्कृत व्याकरण शास्त्र की एक ऐसी विशेषता है, जो विश्व के किसी भी व्याकरण को अप्राप्त है। निस्सन्देह वैयाकरणो की इस जागरूक प्रतियोगिता मे सर्वश्रेष्ठता का सेहरा उस महान शब्द मनीषी आचार्य पाणिनि के सिर बाधा जायगा, जिसकी अद्भुत कृति अष्टाध्यायी के एक एक अक्षर की सार्थकता का प्रतिपादन कात्यायन तथा पतञ्जलि ने महाभाष्य के अनेक स्थलो पर ताल ठोक कर किया है।[5] भले ही पाणिनि के उत्तरवर्ती वैयाकरणो ने एकमात्र लाघव को ही प्रधानता देते हुए पाणिनि के कुछ सूत्रो के स्थान पर उनसे भी छोटे सूत्रो को उपस्थित किया हो, अथवा पाणिनि द्वारा स्वीकृत कुछ बडी बडी अन्वर्थ सज्ञाओ के स्थान पर अनेक छोटी छोटी सज्ञाओ का आविष्कार किया हो। परन्तु हमे यह भूलना नही चाहिये कि

१ स० व्या० शास्त्र का इतिहास पृष्ठ ८३, टि० ३ (प्र० स०)॥

२. तुलना कीजिए–काशकृत्स्न गुरुलाघवम्। काशिका ३ ४ ११५। सरस्वती कण्ठाभरण, हृदयहारिणी टीका ४।३।२४६॥ शाकटायन लघुवृत्ति ३ १।१८२॥

३ तुलना कीजिए–कन्मकारसन्ध्यक्षरान्त, गणसूत्र १ १।३७, तथा कन्मेजन्त, पा० १।१।३६॥ ४ परि० सख्या १३३।

५. सामर्थ्ययोगान्नहि किंचिदत्र, पश्यामि शास्त्रे यदनर्थकं स्यात्॥ महा० ६।१।७७, पृष्ठ ६०५॥ तत्राशक्य वर्णेनाप्यनर्थकेन भवितुम्। महा० नवा०, पृष्ठ १२३।

वैयाकरणो की सुदीर्घ परम्परा मे आचार्य पाणिनि ही एक ऐसा वैयाकरण हुआ, जिसका व्याकरण लौकिक और वैदिक दोनो प्रकार के अनन्त शब्दो की परम्परा को स्वरसहित यथासम्भव प्रशस्त रूप मे समेट पाने मे सर्वथा समर्थ होता हुआ व्याकरण के सभी अगो मे अपने को सम्पन्न बना कर अपनी उद्देश्य प्राप्ति मे भव्य सफलता प्राप्त कर सका। जब कि पाणिनि से प्राचीन अथवा अर्वाचीन सभी वैयाकरण केवल वैदिक अथवा केवल लौकिक शब्दो के अन्वाख्यान को ही अपने अपने व्याकरण का विषय बना सके।[१] साथ ही यह भी ध्यान रखना चाहिए कि जहा कही भी पाणिनि ने बडे बडे सूत्रो अथवा सज्ञाओ को अपनी अष्टाध्यायी मे स्थान दिया है, वहा सर्वत्र कोई न कोई विशेष अभिप्राय निहित है। हा, कुछ स्थानो पर प्राचीन परम्परा का भी स्वाभाविक प्रभाव उपलब्ध होता है। पाणिनीय व्याकरण की उपर्युक्त विशेषता को लक्ष्य मे रख कर ही पतञ्जलि ने **लौकिकाना वैदिकाना च**[२] अथवा **सर्ववेदपारिषद हीद शास्त्रम्**[३] जैसे वाक्य कहे। अपनी 'हिस्ट्री आफ बुद्धिज्म' नामक पुस्तक मे तिब्बत के प्रसिद्ध ऐतिहासिक तारानाथ ने पाणिनीय व्याकरण के विषय मे जो प्रशस्ति प्रस्तुत की है, वह सर्वथा उद्धर्तव्य है। उसके इगलिश अनुवाद का सक्षिप्त हिन्दी रूपान्तर इस प्रकार है—

पाणिनीय व्याकरण सम्पूर्ण व्याकरणों का मूल है। पाणिनि से पूर्व लिखित रूप में शब्दरचना के पूर्व कोई व्याकरणशास्त्र नहीं था और नाही किसी ऐसे सम्प्रदाय का अस्तित्व ही था, जो इस विषय को किसी सुनिश्चित प्रक्रिया से सुसम्बद्ध कर सका हो।[४] व्यक्तिगत रूप से कुछ ऐसे वैयाकरण अवश्य थे, जिन्होंने भाषा के किसी विशिष्ट स्वरूप को लेकर कुछ विशेष विचार किया था। ऐसे लोगों को महान् विद्वान् माना जाता था। यद्यपि तिब्बत में यह कहा जाता है कि कि इन्द्रव्याकरण पाणिनीय व्याकरण से प्राचीनतर है[५] तथा भारत जैसे विशाल देश में सम्भवत इन्द्रव्याकरण पहले प्रविष्ट हुआ हो, तो भी पाणिनीय व्याकरण को ही प्राचीनतम मानना होगा। पण्डितों

१ सम्पादकीय मत इस से भिन्न है। उसे परिशिष्ट में देखिए। सम्पा०।

२. म०भा० नया० पृष्ठ १०। ३ महा० ६।३।१४॥

४. इस लेख के विषय में सम्पादकीय मत परिशिष्ट में देखें।

५. यह तिब्बतीय अनुश्रुति भारतीय ऐतिह्य की पुष्टि करती है। सम्पा०।

का यद्यपि यह भी निश्चय है कि चान्द्र व्याकरण पाणिनीय व्याकरण के अनुकूल है तथा कलाप व्याकरण इन्द्रव्याकरण का अनुगमन करता है, तो भी यह सर्वत्र स्वीकार किया जा चुका है कि आचार्य पाणिनि का व्याकरण अपने सूत्रों की व्यापकता तथा विचारों की साम्प्रदायिक परिपूर्णता के कारण सर्वथा अनुपम है।

## सूत्रशैली में गणपाठ और धातुपाठ का स्थान

संस्कृत व्याकरण-शास्त्र के लिए अत्यावश्यक एवं उपयोगी संक्षेप शैली ने जहा एक ओर सूत्र-शैली, तत्सबद्ध प्रत्याहारो, अनुवृत्तियो तथा अनुबन्धो को जन्म दिया, वहा दूसरी ओर सूत्रो की परिपूर्णता के लिए गणपाठ और धातुपाठ को सूत्रो से पृथक् परिशिष्ट रूप मे उपस्थापित करने की आवश्यक्ता का उद्बोधन कराया, क्योकि शब्दो के साधुत्व की दृष्टि से वैयाकरणो के लिए यह अनिवार्य हो गया कि वे यथासम्भव सम्पूर्ण प्रकृतियो तथा समस्त प्रत्ययो का परिगणन करावे। इन मे प्रत्ययो का प्रदर्शन तो अपेक्षाकृत अत्यल्प होने के कारण सामान्य तथा विशेष नियमो वाले सूत्रो की सहायता से सूत्रपाठ मे ही सम्पन्न होगया, परन्तु प्रकृतियो के परिगणन मे कठिनाई उपस्थित हुई। सूत्रपाठ मे ही सम्पूर्ण प्रकृतियो को देने पर सूत्रो का कलेवर अमर्यादित रूप मे विस्तृत हो जाता है। अत. प्रकृतियो का निर्देश सूत्रपाठ मे किसी प्रकार सभव नही हो सकता।

इस समस्या के समाधान के लिए सूत्रो से पृथक् धातु तथा प्रातिपदिक दोनो प्रकार की प्रकृतियो के कुछ विशिष्ट गणों का निर्धारण करना सूत्रकारो के लिए अनिवार्य होगया। इस प्रसग मे पाणिनि के **भूवादयो धातवः**[1] सूत्र मे प्रयुक्त आदि पद के विषय मे पतञ्जलि द्वारा उपस्थापित रोचक विवाद एव उसके निष्कर्ष[2] की ओर विद्वानो का ध्यान आकृष्ट करना आवश्यक है।

नामो अर्थात् प्रातिपदिको तथा क्रियाओ के रूपो की पारस्परिक समानता और भिन्नता की दृष्टि से इन द्विविध प्रकृतियो को अनेक गणो मे विभक्त

---

१ पा० १।३।१॥ २ अथादिग्रहणं किमर्थम् ? यदि तावत् पठ्यन्ते, नार्थ आदिग्रहणेन। अन्यनापि ह्यय पठन्नादिग्रहणं न करोति। ·· अर्थं न पठ्यन्ते, नतरामर्थं आदिग्रहणेन। न ह्यपठिताः शक्या आदिग्रहणेन विशेषयितुम्। एवं तर्हि सिद्धे सति यदादिग्रहणं करोति तज्ज्ञापयत्याचार्यः—अस्ति च पाठो बाह्यश्च सूत्रात्। महा० १।३.१, पृष्ठ १५४-१५५॥

किया गया । साथ ही इन गणों के आदि में लाघव की दृष्टि से प्राय लघुतम प्रकृति को स्थान देकर उसी प्रारम्भिक प्रकृति को **आदि**[1] अथवा **प्रभृति**[2] शब्दों से युक्त करके अथवा उसका बहुवचनान्त[3] से निर्देश करके सूत्रों में उपस्थित किया गया । इस प्रकार सूत्रों की लघुता को सर्वथा अक्षुण्ण रखते हुए, उन उन गणों की सम्पूर्ण अभीष्ट प्रकृतियों का सक्षेप से सूत्रों द्वारा निर्देश सभव हो सका । सूत्रों की लघुता की सुरक्षा, भाषा-गत सम्पूर्ण प्रकृतियों का यथासभव सुव्यवस्थित परिगणन, एव निर्देशन का इससे अधिक अच्छा उपाय और कोई नही हो सकता । इस प्रकार गणपाठ तथा धातुपाठ के निर्धारण की स्थिति सस्कृत व्याकरण शास्त्र के क्षेत्र में सुप्रतिष्ठित हुई । इस निर्धारण ने सस्कृत व्याकरण का एक अनिवार्य अङ्ग बन कर, उसके सूत्र-पद्धति के गागर म प्रकृतियो के अनन्त सागर को भरते हुए उसे कितना वैज्ञानिक एव सघन बनाया है, यह व्याकरण-शास्त्र के मर्मज्ञों से छिपा हुआ नही है । इसी कारण गणपाठ तथा धातुपाठ की इस प्रक्रिया के प्रादुर्भाव को, प्रत्याहारों के आविष्कार की अपेक्षा किसी प्रकार भी अल्प गौरव नहीं दिया जा सकता ।

## गणपाठ का अभिप्राय

यद्यपि गणपाठ शब्द का यौगिक अर्थ समूहरूपेण पठन, प्रवचन अथवा उपदेश है । इसलिए किसी भी प्रकार के शब्दों के सामूहिक प्रवचन अथवा निर्धारण को, यौगिक अर्थ के अनुसार गणपाठ कहा जा सकता है, तथापि व्याकरण-शास्त्र की पारिभाषिक शब्दावली में जिस ग्रन्थ मे प्रातिपदिकों अथवा नाम प्रकृतियों के गणों अथवा समूहों का सकलन होता है, उसे गण पाठ और जिस ग्रन्थ मे धातुओं अथवा आख्यात प्रकृतियों के विभिन्न समूहों का पाठ किया जाता है उसे धातुपाठ कहते हैं ।

इस प्रकार गणपाठ शब्द अर्थविशेष में रूढ होकर केवल उन प्राति पदिक प्रकृतियों के अनेक समूहों के उस सकलन के लिए व्यवहृत होता है, जिनका व्याकरण के विभिन्न सूत्रों मे प्रयुक्त **आदि** अथवा **प्रभृति** अथवा

१ यथा–सर्वादीनि सर्वनामानि । पा० १।१।२७॥

२ यथा–अदिप्रभृतिभ्य शप । पा० २।४।७२॥

३ यथा–सप्तमी शौण्डै । पा० २।१।४०॥

बहुवचनान्त शब्दो की सुव्यवस्थित व्याख्या के लिए सूत्रकारो द्वारा सूत्रपाठ मे पृथक् उपदेश किया गया है।

यद्यपि गणपाठ' शब्द का प्रयोग धातुपाठ के लिए भी कचित् देखा जाता है (क्योकि धातुपाठ मे भी **भ्वादि अदादि जुहोत्यादि** आदि को एक एक गण मानकर उन मे अभिप्रेत धातु-प्रकृतियो का परिगणन किया गया है) तथापि गणपाठ शब्द का प्रयोग **गोबलीवर्दन्याय** से प्राय प्रातिपदिक पाठ के लिए ही प्रयुक्त होता है। इसीलिए जहा गणपाठ और धातुपाठ दोनो का एक साथ निर्देश करने का अवसर उपस्थित होता है, वहा यद्यपि केवल गणपाठ शब्द यौगिक अर्थ द्वारा दोनो का निर्देश करने मे समर्थ हो सकता है तथापि वहा सर्वत्र गणपाठ और धातुपाठ दोनो का नामोच्चारण पूर्वक पृथक् पृथक् निर्देश उपलब्ध होता है। उदाहरण के लिए

**धातुसूत्रगणोणादिवाक्यलिङ्गानुशासनम्।**
**आगम प्रत्ययादेशा उपदेशा प्रकीर्तिता ॥**[1]
**इत्युक्त्वान्तर्दधे रुद्र पाणिनि स्वगृह ययौ।**
**सूत्रपाठ धातुपाठ गणपाठ तथैव च ॥**[2]

श्लोको को उपस्थित किया जासकता है। न्यासकार ने काशिका के **खिलपाठश्च** अश की **धातुपाठ चकारात् प्रातिपदिकपाठश्च**[3] व्याख्या करते हुए गणपाठ को प्रातिपदिक पाठ के रूप मे स्वीकार किया है। गणरत्न महोदधि तथा गणरत्नावली जैसे व्याख्यान ग्रन्थो मे भी केवल प्रातिपदिक पाठ मे आए शब्दो की ही व्याख्या मिलती है। गणपाठ और धातुपाठ के नाम से आज भी दो पुस्तके पृथक् पृथक् रूप मे उपलब्ध है। अत गणपाठ मे धातुपाठ का अन्तर्भाव नही किया जा सकता।

## गणशैली का आरम्भ

जैसा कि ऊपर दिखाया जा चुका है, गणपाठ का सूत्रपाठ के साथ अङ्गाङ्गी सम्बन्ध होने के कारण एक के बिना दूसरे की स्थिति सम्भव नही। यदि किसी प्रकार सम्भव भी हो सके तो उसका कोई मूल्य नही कोई प्रयो

१. प्रक्रियाकौमुदी, पूर्वार्ध, पृष्ठ १६।
२. भविष्य पुराण, प्रतिसर्गपर्व, कलियुगतिहाससमुच्चय ३१।१३॥
३. न्यास १।३।२, भाग १, पृष्ठ २११।

जन नहीं। उदाहरण के लिए यदि पाणिनि के **सर्वादीनि सर्वनामानि**[1] अथवा **कथादिभ्यष्ठक्**[2] जैसे सूत्रों मे आदि शब्द से ग्रहण किए जाने वाले **सर्वादि** अथवा **कथादि** शब्द समूहों का निर्धारक गणपाठ विद्यमान न हो तो पाणिनि तत्तद् गणसम्बद्ध सूत्रों मे **आदि** अथवा **प्रभृति** जैसे शब्द सर्वथा निष्प्रयोजन हो जाते हैं। इसी प्रकार **सर्वादि** अथवा **कथादि** जैसे शब्दसमूहों गणो का पाणिनि के **सर्वादीनि सर्वनामानि**[1] अथवा **कथादिभ्यष्ठक्**[2] जैसे सूत्रों मे **आदि प्रभृति** आदि शब्दों से निर्देश न किया गया होता तो इस प्रकार के गणों के निर्धारण का क्या प्रयोजन होता? यद्यपि शब्दों के प्रतिपद-पाठ की पद्धति को अपनाने वाले इन्द्र आदि वैयाकरणों तथा वैदिक प्रातिशाख्यकारों ने एक नियम सम्बद्ध सभी अभिप्रेत शब्दों को तत्तत् सूत्रों मे स्थान देकर गणपाठ की आवश्यकता से मुक्ति पा ली तथापि इस प्रकार के अमर्यादित एवं दीर्घकाय सूत्रों को आदर्श सूत्र शैली मे स्थान नहीं दिया जा सकता। इसलिए किसी भी आचार्य के व्याकरण मे यदि वह वस्तुत संक्षिप्त सूत्र शैली मे निबद्ध है तो उसकी सूत्र शैली की लघुता तथा पूर्णता के लिए यह आवश्यक ही नहीं, अपितु अनिवार्य है कि सूत्ररचना के पूर्व ही सूत्रकार द्वारा धातुपाठ और गणपाठ का सुव्यवस्थित निर्धारण हो चुका हो।

इस तथ्य को हृदयगम कर लेने पर यह धारणा स्वभावत उपस्थित होती है कि जब कभी भी संस्कृत व्याकरण के क्षेत्र मे संक्षिप्त सूत्र-पद्धति का आदर किया गया होगा, तभी गणपाठ तथा धातुपाठ की वैज्ञानिक कल्पना ने भी वैयाकरणों की मनीषा को सनाथित किया होगा। इसलिए यह कहना कि आचार्य पाणिनि ही गणशैली के प्रथम उद्भावक है, सर्वथा अनुचित है। पाणिनि से प्राचीन अनेक वैयाकरणों के गणपाठ विषयक विभिन्न प्रमाण अगले अध्याय मे उपस्थित किए जाएगे। यहा इतना ही कहना पर्याप्त है कि जिस प्रकार प्रत्याहारों तथा अनुबन्धों की पद्धति पाणिनि की अपनी ही उपज्ञात अथवा आविष्कृत नहीं है, अपितु पाणिनि से पूर्ववर्ती आपिशलि तथा शान्तनव आदि आचार्यों ने भी क्रमश अम्[3] तथा अप्[4] हय्[5] आदि

---

१. पा० १।१।२७।। २. पा० ४।४।१०।।

३. द्र० स० व्या० शास्त्र का इतिहास भाग १, पृष्ठ ६६ (प्र० स०)।

४. लघावन्ते द्वयोश्च बह्वषो गुरु । फि० सूत्र ४२।

५. हयादीनामसंयुक्तलान्तानामन्त पूर्वं वा। फि० सूत्र ४८।

प्रत्याहारो का प्रयोग किया है, उसी प्रकार गणपाठ की शैली का आविष्कार भी पाणिनि द्वारा ही हुआ, ऐसा कदापि नही माना जा सकता। हा, इतना अवश्य है कि इस वैयाकरण-मूर्धन्य ने अपने पूर्ववर्ती आचार्यो से विरासत मे प्राप्त प्रत्याहार तथा गणपाठ आदि की पद्धतियो का किसी भी प्राचीन आचार्य की अपेक्षा अत्यधिक प्रयोग करके अपने सूत्रों मे सुव्यवस्थित लघुता तथा व्यापकता की वह अपूर्व चकाचौंध उत्पन्न कर दी, जिस के समक्ष प्राचीन वैयाकरणो के सभी व्याकरण न केवल फीके ही पड गए, अपितु विद्वानो की दृष्टि से उपेक्षित होकर सदा के लिये अपने अस्तित्व तक से हाथ धो बैठे।[1]



१. सम्पादकीय मत इस से भिन्न है। उस का निर्देश परिशिष्ट मे किया है। सम्पा०।

# द्वितीय अध्याय

## पाणिनि से प्राचीन वैयाकरण और उनके गणपाठ

संस्कृत वाङ्मय मे इतस्तत विकीर्ण व्याकरण विषयक सामग्री, यास्क के निरुक्त, वेदो के विभिन्न प्रातिशाख्यो तथा पाणिनीय अष्टाध्यायी मे उपलब्ध होने वाले अनेक वैयाकरणो के विविध मतो के आधार पर अन्वेषको का यह सुनिश्चित विचार है कि आचार्य पाणिनि से पूर्व संस्कृत वैयाकरणो की एक सुदीर्घ परम्परा विद्यमान थी।[1] इस परम्परा मे आने वाले वैयाकरणो के बहुत से सूत्र भी अन्वेषक विद्वानो ने उपलब्ध कर लिए है।[2] कुछ समय पूर्व ही प्रकाशित चन्नवीर कविकृत काशकृत्स्न शब्दकलाप धातुपाठ की कन्नड टीका मे आचार्य काशकृत्स्न के लगभग १३५ सूत्र भी मिल गए है।[3] निस्सन्देह इन १३५ सूत्रो की उपलब्धि से वैयाकरण काशकृत्स्न की सूत्रशैली पर विशद प्रकाश पडता है। संस्कृत व्याकरण-शास्त्र मे ऐतिहासिक मनीषा रखने वाले सुप्रतिष्ठित विद्वानो मे सम्भवत क्षितीशचन्द्र चटर्जी ही एक ऐसे विद्वान है, जो वैयाकरण काशकृत्स्न को पाणिनि का उत्तरवर्ती मानते हैं।[4]

पाणिनि द्वारा स्मृत[5] होने से आपिशलि पाणिनि से पूर्ववर्ती है, यह सर्व सम्मत तथा सुस्पष्ट तथ्य है। पाणिनि ने अपने शब्दानुशासन के प्रवचन मे आपिशल व्याकरण मे पर्याप्त सहायता ली है।[6] इस तथ्य के प्रकाश मे पतञ्जलि का वह लेख अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है, जिसमे उन्होंने पाणिनि आपिशलि

---

१ इस परम्परा के २३ वैयाकरणों के परिचय के लिए देखिए स० व्या० शास्त्र का इतिहास, भाग १, अध्याय ३, ४ ( पृष्ठ ५७ १२८ )।

२. द्र० स० व्या० शास्त्र का इतिहास भाग १ अध्याय ३,४ (पृष्ठ ५७ १२८)।

३. इन सूत्रों की विस्तृत व्याख्या के लिए देखिए श्री प० युधिष्ठिर जी मीमासक द्वारा लिखित 'काशकृत्स्न व्याकरण और उसके उपलब्ध सूत्र' नामक निबन्ध।

४. टेक्निकल टर्म्स एण्ड टेक्नीक्स आफ संस्कृत ग्रामर, पृष्ठ २, ७७।

५. वा सुप्यापिशले। पा० ६।१।९२॥ स एवमापिशले पञ्चदशभेदाख्या वर्णधर्मा भवन्ति। पाणिनीय शिक्षा ११६। इस सूत्रात्मक पाणिनीय शिक्षा का प्रकाशन शीघ्र ही 'भारतीय प्राच्यविद्याप्रतिष्ठान' से हो रहा है।

६. द्र० पदमञ्जरी भाग १, पृष्ठ ६, ७।

आर काशकृत्स्न तीनो के शब्दानुशासनो का एक साथ उल्लेख किया है।[1] इस लेख मे पहले पाणिनीय, तदनन्तर आपिशल और तत्पश्चात् काशकृत्स्न तन्त्र का उल्लेख मिलता है। महाभाष्य के टीकाकार कैयट[2] तथा वाक्यपदीय के टीकाकार हेलाराज[3] के वे वाक्य भी हमारी इस विषय मे पर्याप्त सहायता करते है जिनमे आपिशलि स पूर्व काशकृत्स्न की सत्ता का सकेत विद्यमान है। उक्त दोना विद्वाना ने अपन वचनो मे पहले आपिशलि और तदनन्तर काशकृत्स्न के नाम का उल्लेख किया है। उपर्युक्त तीनो स्थलो के समन्वित प्रमाण मे यदि काशकृत्स्न का समय निर्धारित किया जाए तो काशकृत्स्न का समय पाणिनि के पश्चात् तो क्या आपिशलि क पश्चात् भी नही माना जा सकता।

## ऐन्द्र व्याकरण तथा गणशैली

प्राचीन वैयायाकरणो की परम्परा मे साहित्यिक प्रमाणो[4] तथा तारा नाथ जैसे ऐतिहासिको के कथन[5] के आधार पर आचार्य इन्द्र को प्रथम स्थान दिया जाता है। ए० सी० बर्नेल ने वैदिक प्रातिशाख्या यास्क के निरुक्त, कातन्त्र व्याकरण तोलकापियम् तथा कच्चायन (कात्यायन) क प्राकृत व्याकरण का सबन्ध उक्त ग्रन्थो मे प्राप्त होने वाली पारिभाषिक शब्दा वली आदि की कुछ समानताओ तथा पाणिनि की अष्टाध्यायी मे उपलब्ध होने वाली विषमताओ के आधार पर ऐन्द्र व्याकरण से स्थापित किया है।[6]

सम्प्रति दुर्भाग्यवश ऐन्द्र व्याकरण अनुपलब्ध है। परन्तु ए० सी० बर्नेल क मतानुसार उसका अनुगमन करने वाले उपर्युक्त विभिन्न व्याकरणो की गतिविधियो के अनुशीलन के पश्चात् जैसा कि प्रो० ए० सी० बर्नेल का विचार है[7] हमे यह स्वीकार करना पडता है कि ऐन्द्र व्याकरण मे गणशैली

---

१ पाणिनिना प्रोक्तं पाणिनीयम् आपिशलम् काशकृत्स्नम्। महा० नवा० पृष्ठ ७०।

२ आपिशलकाशकृत्स्नयोस्सग्रथ। महा० प्रदीप ५।१।२१॥

३ आपिशला काशकृत्स्नाश्च सूत्रमेतत्राधीयते। पृष्ठ ७१४।

४ द्र० तै० सहिता ६।४।७, तथा 'आन दी एन्द्रस्कूल आफ सस्कृत ग्रामरियन्स, पृष्ठ ५।

५ द्र० दी इण्डियन एण्टिक्वरी, अप्रल १८७५ पृष्ठ १०२ तथा उसस आगे।

६ द्र० आन दी एन्द्रस्कूल आफ सस्कृत ग्रामेरियन्स पृष्ठ १२।

७ द्र० आन दी ऐन्द्रस्कूल आफ सस्कृत ग्रामेरियन्स पृष्ठ २६।

के प्रयोग का सर्वथा अभाव था। यदि पतञ्जलि के इन्द्र-विषयक शब्दो के प्रतिपद-पाठ-सबन्धी कथन मे अर्थवाद के साथ साथ कुछ तथ्याश भी माना जाए तो उपर्युक्त धारणा की थोडी बहुत पुष्टि भी होती है।

## वैदिक प्रातिशाख्यों की पाणिनि से प्राचीनता

सम्प्रति उपलब्ध वैदिक प्रातिशाख्य पाणिनि से प्राचीन है अथवा अर्वाचीन, इस विषय मे बहुत काल से ऐतिहासिक विद्वानो मे पर्याप्त मतवैभिन्न्य चला आ रहा है।[1] परन्तु पाणिनि की अष्टाध्यायी तथा प्रातिशाख्यो मे प्रयुक्त अनेक पारिभाषिक शब्दो की गम्भीर तुलना करके विद्वानो ने[2] ऐसे पर्याप्त सकेत प्रस्तुत किए है जो हमे ए सी बर्नेल के निष्कर्ष[3] को मानने के लिए बाध्य कर देते है कि सम्पूर्ण विद्यमान प्रातिशाख्य अपने वर्तमान रूपों[4] मे पाणिनि से अर्वाचीन है।[5] परन्तु ये सभी प्रातिशाख्य किसी न किसी प्रकार एक ऐसे व्याकरण-सम्प्रदाय से सबद्ध है, जो पाणिनीय सम्प्रदाय से पूर्व प्रतिष्ठित था।[6]

## ऋक्-वाजसनेय-तैत्तिरीय प्रातिशाख्यों में गणशैली

ऋक्प्रातिशाख्य के **येत्यादिषु** ( ४।९१ ), वाजसनेय प्रातिशाख्य के **उत्तम्भनादीनि** ( ५।३८ ) तथा तैत्तिरीय प्रातिशाख्य के **शैत्यायनादि** (५।४०) **मन्द्रादि** ( २३।२ ) तथा **अक्षरसंहितादि** ( २४।४ ) जैसे सूत्रो के प्रयोगो मे 'आदि शब्द मे रहते हुए भी इन से किसी गण का निर्देश अभीष्ट है, ऐसा

---

१. अथर्व प्रातिशाख्य, डा० सूर्यकान्त सम्पादित, भूमिका भाग।

२. अथर्व प्रातिशाख्य, प० विश्वबन्धु शास्त्री सम्पादित, भूमिका भाग पृष्ठ ३३ तथा उससे आगे। ३. द्र० वही, पृष्ठ वही।

४. इस प्रकार के शब्दों से पश्चात्य मतानुयायी सस्कृत वाङ्मय के प्रामाणिक ग्रन्थों के स्वरूपों में अनास्था उत्पन्न करने का प्रयास करते हैं। जब तक इन ग्रन्थों का पूर्व ऐतिहासिक रूप प्रकट न किया जाए, इस प्रकार की कल्पनाए तथ्य से दूर भटकाने वाली होती हैं।

५. सम्पादकीय मत इससे सर्वथा भिन्न है। सम्पादक के मत में वाजसनेय प्रातिशाख्य तथा लघु ऋक्तन्त्र के अतिरिक्त सभी प्रातिशाख्य और ऋक्तन्त्र पाणिनि से पूर्ववर्ती हैं।

६ अथर्व प्राति० प० विश्वबन्धु शास्त्री संपा०, भूमिका पृष्ठ २३ तथा आगे।

नही माना जा सकता, क्योकि ऋक्प्रातिशाख्य के **येत्यादिषु** (४।९१) से अभिप्रेत शब्दो का परिगणन प्रातिशाख्यकार ने स्वय ही अगले (४।९३) सूत्र मे कर दिया है। वाजसनेय प्रातिशाख्य के उत्तम्भनादि निर्देश से **'उत्तम्भन'** के साथ-साथ दो अन्य उत्थाय और उत्थिताय शब्द ही अभिप्रेत है। इनके लिए किसी विशेष गण के निर्धारण का अनुमान कर, उसे गण-शैली के उपयोग करने के प्रमाण मे उपस्थित करना, निश्चय ही वाजसनेय प्रातिशाख्यकार द्वारा अपनाई गई शैली के साथ अन्याय करना होगा।[1] इसी प्रकार तैत्तिरीय प्रातिशाख्य के **शैत्यादि** जैसे आदि शब्द युक्त निर्देशो से जिन शब्दो को अभिप्रेत माना गया है, उनका निर्देश प्रातिशाख्यकार ने स्वय ही अन्य सूत्रो मे कर दिया है।[2] यह भी ध्यान रहे कि **मन्द्रादि** तथा **अक्षरसहितादि** के निर्देश करने वाले सूत्रो को कतिपय विद्वानो ने प्रक्षिप्त माना है।[2]

इतना ही नही, यदि इन प्रातिशाख्यकारो को गणशैली अपनानी होती तो इन प्रातिशाख्यो के सूत्रो का ढाचा ही कुछ और होता। पाणिनि के **प्रादय:** (१।४।५०) जैसे छोटे सूत्रो के स्थान पर पूरे बीस बीस उपसर्गों की गणना सूत्र मे न की जाती।[3] इसी प्रकार गणशैली के अपनाने पर वाजसनेय प्रातिशाख्य के **बृहस्पतिर्वनस्पति०**[4] जैसे दीर्घकाय सूत्र के स्थान पर बृहस्पत्यादीनि, तैत्तिरीय प्रातिशाख्य के **नह्यतिनूनंनृत्यन्त्य०**[5] के स्थान पर नह्यत्यादीनि जैसे लघुकाय सूत्रो की रचना को ही प्रशस्त माना जाता। स्मरण रहे कि आचार्य पाणिनि के **वनस्पत्यादि** गण (६।२।१४०) तथा **क्षुभ्नादि** गण (८।४।३९) का निर्धारण क्रमश उपर्युक्त सूत्रो मे पठित प्रयोगो को ध्यान मे रखते हुए ही किया गया होगा और उसी के

---

१. द्र०—दी क्रिटिकल स्टडीज आन कात्यायनाज शुक्ल यजुर्वेद प्रातिशाख्य, वी. वी. शर्मा, पृष्ठ ८१।

२. द्र०—आन दी ऐन्द्रस्कूल आफ सस्कृत ग्रामेरियन्स, पृष्ठ २३, तथा उससे आगे।

३. द्र०—ऋक्प्रा० १२।२०,२१; वा० प्रा० ४।२४; तै० प्रा० १।१५, अ० प्रा० ११।१७॥

४ वा० प्रा० २।४७॥ ५ तै० प्रा० ७।१६॥

आधार पर **उभे वनस्पत्यादिषु युगपत्**[1] तथा **सुभ्नादिषु च**[2] जैसे लघुकाय सूत्रों की रचना सम्भव हो सकी होगी।

सम्भवत शब्दो के प्रतिपदपाठ की प्रक्रिया को अपनाने के कारण ही इस प्रकार के दीर्घकाय सूत्रो से तीनो प्रातिशाख्य भरे पडे है। अतः यह निश्चित है कि इन तीनो प्रातिशाख्यो मे गणशैली को यत्किंचित् भी प्रश्रय नही मिला था।

## ऋक्तन्त्र तथा गणशैली

सामवेद से सबन्ध रखने वाले ऋक्तन्त्र मे **अविसादि** (सूत्रसंख्या १४१), **कौतस्कुतादि** (१२८), **पटादि** (१६४), **पृषोदरादि** (१६६), **वत्सरादि** (१०६), तथा **शकन्धुकादि** (८७) कई गण मिलते है। इन गणो मे अभिप्रेत शब्दो का निदर्शन भी ऋक्तन्त्र की विवृत्ति मे मिलता है। इस मे कोई सन्देह नही कि यदि एक ओर उपर्युक्त पृषोदरादि, पटादि वत्सरादि तथा शकन्धुकादि गण न केवल इस बात का अनुमान करने के लिए बाध्य करते हैं कि ऋक्तन्त्र का जो रूप हमे मिलता है उसका कुछ भाग पाणिनि की अष्टाध्यायी से तो अर्वाचीन है ही, कात्यायन के वार्तिको से भी अर्वाचीन है। साथ ही दूसरी ओर इसी ऋक्तन्त्र मे वर्तमान **कौतस्कुतादि** (१२८) गण इस बात का बहुत कुछ निश्चय करा देता है कि पाणिनि ने अपने **कस्कादि** गण (८।३।४८) की रूप रेखा का निर्धारण इसी कौतस्कुतादि गण के आधार पर किया था। पाणिनि ने गण निर्धारण करते समय 'कौतस्कुत' शब्द को केवल लाघव की दृष्टि से ही अपने सूत्रपाठ मे प्रथम स्थान से हटाकर उसका स्थान 'कस्क' शब्द को देते हुए ऋक्तन्त्र के कौतस्कुतादि को ही कस्कादि गण के रूप मे स्वीकार किया है। 'कस्कादि' जैसे छोटे नाम के रहते हुए भी, उसका अनुकरण करने वाला कोई वैयाकरण 'कौतस्कुतादि' जैसे बडे नाम को अपनी सूत्र-पद्धति मे स्थान देना चाहेगा, ऐसा सोचना भी अस्वाभाविक होगा। इसलिये यह नही कहा जा सकता कि पाणिनि के 'कस्कादि' गण के अनुकरण पर ऋक्तन्त्रकार ने 'कौतस्कुतादि' गण की निर्धारणा की होगी। इस रूप मे न्यूनातिन्यून 'कौतस्कुतादि' गण की सत्ता तो हमे पाणिनि के 'कस्कादि' गण से पहले की माननी होगी। इतना ही नही, यदि यही माना जाए कि

---

१. पा० ६।२।१४०॥ २. पा० ८।४।३९॥

ऋक्तन्त्रकार ने गणशैली का उपयोग पाणिनि तथा कात्यायन के अनुकरण पर ही किया, तो इस बात का भी उत्तर देना होगा कि ऋक्तन्त्रकार ने पाणिनि के पारस्करादि गण (६।१।१५७) का उपयोग न करके पार पर्यंते जैसे अनेको सूत्रो (१९४–२११) की रचना क्यो की ? ऋक्तन्त्रकार के इस सुट् प्रकरण वाले (१९४-२११) स्थल से उलटे इस सभावना को बल मिलता है कि पाणिनि के 'पारस्करादि' गण की पृष्ठभूमि ऋक्तन्त्र के सुट्-प्रकरण के सूत्र है। इनके अनुकरण पर ही गणशैली को अपनाते हुए भी पाणिनि ने बहुत से ऐसे सूत्रो[1] को अपनी अष्टाध्यायी मे स्थान दिया, जिनका प्रयोजन उनका पारस्करादि मे अन्तर्भाव करके सिद्ध किया जा सकता था और वह भी विशेषकर उस अवस्था मे जब कि 'पारस्करादि' गण को आकृति गण माना जा सकता है।[2]

डाक्टर सूर्यकान्तजी का यह विचार कि ऋक्तन्त्र का सर्वप्रथम प्रणयन औदव्रजि ने किया तथा थोडे बहुत परिवर्तन और परिवर्धन के साथ शाकटायन ने उसका द्वितीय सस्करण किया। ऋक्तन्त्र का सम्प्रति जो सस्करण उपलब्ध है, वह उसका तीसरा सस्करण है। इस सस्करण की रचना निश्चित ही पाणिनि के पश्चात् हुई है।[3] उस समग्री के विषय मे, जो ऋक्तन्त्र तथा अष्टाध्यायी अथवा कात्यायन की वार्तिको मे सर्वथा समान रूप से मिलती है, अपनी विस्तृत विवेचना तथा गम्भीर समीक्षा के पश्चात् डाक्टर महोदय ने अन्तिम निष्कर्ष यह निकाला है—

---

१ द्र० पा० ६।१।१४३–१५५।

२ यह बात लक्षणैकचक्षुष्क वैयाकरणों के मतानुसार लिखी है। प्राचीन मतानुसार इस प्रकार की तुलना से कोई विशिष्ट सिद्धान्त स्थिर नहीं किया जा सकता। प्राचीन आचार्य केवल लक्षणैकचक्षु नहीं थे। वे लक्ष्यैकचक्षु थे। लक्ष्यों के सुगमता से परिज्ञान के लिए वे सक्षेप और विस्तार दोनों प्रकार से लक्षणों का प्रवचन करते थे। अतएव महाभाष्यकार ने कहा है—'अथ किमर्थं लुगलुगनुक्रमण क्रियते, न तत्पुरुषे कृति बहुलम्' ६।३।१४) इत्येव सिद्धम्। उदाहरणभूयस्त्वात्। ते वै खल्वपि विधय सुपरिगृहीता भवन्ति, येषा लक्षण प्रपञ्चश्च। केवल लक्षण, केवल प्रपञ्चो वा न तथा कारक भवति। सर्ववेदपारिषदं हीदं शास्त्रम्। तत्र नैक पन्था शक्य आस्थातुम्' (महा० ६।३।१४)। सम्पादक।

३. डा० सूर्यकान्तजी सम्पादित ऋक्तन्त्र, भूमिका भाग, पृष्ठ ३६–४३।

'इन समानताओ के आधार पर अधिक से अधिक यह निष्कर्ष निकाल सकते है कि ऋक्तन्त्र के ये सूत्र सम्भवत पाणिनि तथा कात्यायन से लिए गए हो, परन्तु पाणिनि तथा कात्यायन ने भी उन्हे शाकटायन तथा अन्यो से ग्रहण किया हो। यद्यपि ऋक्तन्त्र कुछ सूत्रो के लिए पाणिनि, यहा तक कि कात्यायन का भी ऋणी हो सकता है, फिर भी ये दोनो (पाणिनि कात्यायन) ही शाकटायन के ऋणी हैं और शाकटायन ऋक्तन्त्र का कर्ता है।'[1]

निश्चय ही विद्वान लेखक के ये विचार विशेष महत्त्व के ह। इन के प्रकाश मे उपरि निर्दिष्ट दोनो परस्पर विरोधी परिस्थितियो का सम्यक् समन्वय हो जाता है।[2]

इस प्रकार ऋक्तन्त्र के पाठ की कोई सीमा निर्धारित न होने के कारण यह निश्चय पूर्वक कहना तो कठिन है कि उसका कौनसा अश कितना प्राचीन है और कौनसा अश कितना अर्वाचीन है, तथापि कौतस्कुतादि गण के विषय मे यह सभावना अवश्य उपस्थापित की जा सकती है कि ऋक्तन्त्र का यह अश पाणिनि से प्राचीन है, इसके रचयिता समवत आचार्य शाकटायन रहे हो।

## अथर्व-प्रातिशाख्य तथा गणशैली

अथर्व प्रातिशाख्य मे **बृहस्पत्यादि** (१।१।४) **व्याघ्रादि** (१।१।१९), **अजिरादि** (१।२।७), **पदादि** (१।३।८) **शतादि** (२।४।४) **अश्वादि** (३।३।१५) **सत्रसाहादि** (३।३।१९) **एनाश्रदादि** (२।३।९) **दीर्घायुत्वायादि** (२।४।८), **भूतादि** (२।३।१०) **शाकल्येष्यादि** (२।१।५) के रूप मे गणशैली के प्रचुर प्रयोगो को देखकर अथर्व प्रातिशाख्यकार के पाणिनि से प्रभावित होने की संभावना की जा सकती है परन्तु कुछ एसे हेतु भी उपस्थित किए जा सकते हैं, जिनके आधार पर अथर्व प्रातिशाख्य को पाणिनि से पहले का ठहराया जा सकता है। यथा—

---

१ डा० सूर्यकान्तजी सम्पादित ऋक्तन्त्र भूमिका पृष्ठ ४३।

२ सम्पादकीय मत इससे भिन्न है। ऋक्तन्त्र का उपलब्ध पाठ निश्चय ही पाणिनि से पूर्ववर्ती है। देखिये—स० व्या० शास्त्र का इतिहास भाग २ 'प्रातिशाख्य आदि के प्रवक्ता और व्याख्याता' अध्याय।

पहला हेतु यह है कि अथर्व प्रातिशाख्यकार **सार्वधातुक** सज्ञा को सर्वथा सामान्य सज्ञा मानते हुए उसकी कोई परिभाषा नही करता, उसे अपरिभाषित ही रहने देता है, परन्तु पाणिनि की अष्टाध्यायी मे यह शब्द सामान्य सज्ञा के रूप मे न रह कर एक विशिष्ट तथा नियत सज्ञा का रूप धारण कर लेता है। इसलिये पाणिनि ने **तिङ्शित् सार्वधातुकम्** (३।४।११३) सूत्र द्वारा उसकी परिभाषा करते हुए उसे केवल **तिङ्** और **शित्** प्रत्ययो से सबद्ध कर दिया है। 'सार्वधातुक' संज्ञा की जो यह सामान्य तथा विशेष परिस्थिति है, उसमे सामान्य स्थिति को प्राचीन तथा विशेष स्थिति को उत्तरकालीन मानना ही युक्तिसगत होगा। इस रूप मे अथर्व प्रातिशाख्य वाली स्थिति ही प्राचीनतर सिद्ध होती है। इसलिये यहाँ यह सभावना करना अनुपयुक्त न होगा कि पाणिनि के 'सार्वधातुक' सज्ञा की पृष्ठभूमि सम्भवत अथर्व प्रातिशाख्य की सार्वधातुक सज्ञा रही है।[1] इसके विपरीत यदि कोई यही हठ करे कि पाणिनि की सार्वधातुक सज्ञा का अनुकरण अथर्व प्रातिशाख्यकार ने किया तो उसे इस बात का भी उत्तर देना होगा कि प्रातिशाख्यकार ने पाणिनि के प्रत्याहारो और अनुबन्धो से अपना परिचय क्यो नही दिखाया ?[2]

दूसरा हेतु यह है कि अथर्व प्रातिशाख्य के स्वरविषयक नियम इतने परिष्कृत नही दिखाई देते जितने पाणिनि के। उदाहरण के लिए अथर्व-प्रातिशाख्य के **द्विरुदात्त बृहस्पत्यादिनाम्** (१।१।४) सूत्र को, तथा पाणिनि के **उभे वनस्पत्यादिषु युगपत्** (६।२।१४०) तथा **देवताद्वन्द्वे च** (६।२।१४१) सूत्रो को उपस्थित किया जा सकता है। पाणिनि की सूत्रशैली मे **बृहस्पति वनस्पति** जैसे शब्दो को जिनमे द्विरुदात्तता तथा षष्ठीसमास दोनो है, एक विभाग मे रखा और **उपासानक्ता मित्रावरुणा** इत्यादि शब्दो को, जिनमे द्वन्द्वसमास की स्थिति है, दूसरे विभाग मे रखा। इसलिए दो विभागो के आधार पर पाणिनि ने उपर्युक्त दो सूत्रो की रचना की। परन्तु प्रातिशाख्य की सूत्र पद्धति ने बृहस्पत्यादि गण मे ही द्विरुदात्त दिखाई देने वाले सभी

---

१. सम्पादकीय विचार में पाणिनीय 'सार्वधातुक' सज्ञा की पृष्ठभूमि आपिशलि की 'सार्वधातुका' सज्ञा है। द्र० काशिका ७।३।९५ में उद्धृत आपिशल सूत्र।

२. द्र० पं० विश्वबन्धुजी सम्पादित अथर्व-प्रातिशाख्य, भूमिका भाग, पृष्ठ ३३।

शब्दों का समावेश माना है। पाणिनि द्वारा स्वीकृत द्विविध विभागों से उनका कोई परिचय नहीं जान पड़ता। इस रूप में पाणिनि के सूत्रों की अपेक्षा अपनी प्राचीनता का ज्ञापन करती हुई[1] इस बात का भी अनुमान प्रस्तुत करती है कि पाणिनि को अपने वनस्पत्यादि गण की पृष्ठभूमि अथर्व-प्रातिशाख्य के 'बृहस्पत्यादि' गण में मिली हो।

## भारद्वाज-शिक्षा तथा गणशैली

भण्डारकर अनुसन्धान संस्थान पूना से एक भारद्वाज शिक्षा प्रकाशित हुई है। उसके अन्तिम श्लोक[2] तथा शिक्षा के व्याख्याकार नागेश्वर भट्ट के मतानुसार[3] यह शिक्षा आचार्य भरद्वाज प्रणीत है। ऋक्तन्त्र के उल्लेख से पता चलता है कि भरद्वाज नाम का एक बहुत प्राचीन वैयाकरण हो चुका है।[4] यह शिक्षा उस प्राचीन भरद्वाज की बनाई हुई है ऐसा पूर्ण विश्वास नहीं होता।[5] यदि यह सिद्ध हो सके कि यह शिक्षा उसी प्राचीन वैयाकरण भरद्वाज आचार्य की है, तो भारद्वाज शिक्षा में मिलने वाले दो गण पाणिनि से पूर्व गणशैली के आविष्कार की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण है। वे गण है—**शोभादि[6] तथा मेण्यादि[7]।**

## भागुरि तथा गणशैली

आचार्य भागुरि ने सामसंहिता का प्रवचन किया था। पतञ्जलि संकेतित उन आचार्यों में भागुरि भी एक है, जिन्होंने हलन्त शब्दों से स्त्रीलिङ्ग में टाप् प्रत्यय का विधान किया था।[8] अतः वैयाकरण भागुरि को पाणिनि से प्राचीन मानने में कोई बाधा नहीं है।

---

१ द्र० अ० प्रा०, विश्वबन्धु सम्पादित भूमिका भाग, पृष्ठ ३३ ३४। इस विषय में सम्पादकीय टिप्पणी परिशिष्ट में देखें।

२ यो जानाति भरद्वजशिक्षामर्थसमन्विताम्। पृष्ठ ६६।

३. प्रवक्ष्यामि इति भरद्वाजमुनिना उक्तम्। पृष्ठ १।

४ द्र०—इन्द्रो भरद्वाजाय, भरद्वाज ऋषिभ्यः। ऋक्तन्त्र १।४॥

५ द्र० सं० व्या० शास्त्र का इतिहास, भाग १, पृष्ठ ६६ (प्र० सं०)।

६ वैशाम्भल्या च शोभादौ पवर्गे च चतुर्थगः। श्लोक ५८।

७ मेण्यादौ प्राकृतश्च णः। श्लोक ६२।

८ द्र० स० व्या० शास्त्र का इतिहास, भाग १, पृष्ठ ६६, ७० (प्र० सं०)।

जगदीश तर्कालंकार ने वैयाकरण भागुरि के व्याकरण विषयक कतिपय नियम अपनी शब्दशक्तिप्रकाशिका मे उद्धृत किए है। इन नियमो मे गणशैली की दृष्टि से निम्न श्लोक विचारणीय है[1]—

मुण्डादेस्तत् करोत्यर्थे गृह्णात्यर्थे कृतादितः।
वक्तीत्यर्थे च सत्यादेरङ्गादेस्तन्निरस्यति ॥
तूस्ताद् विघाते संछादेर्वस्त्रात् पुच्छादितस्तथा।
सनातश्चाभियाने णि श्लोकादेरप्युपस्तुतौ ॥

ऐसा प्रतीत होता है कि पाणिनि के पुच्छभाण्डचीवराण्णिङ् (३।१।२०) मुण्डमिश्रश्लक्ष्ण० (३।१।२१) सत्यापपाशरूप (३।१।२५) इन सूत्रो को ही गणशैली का सहारा लेकर उन्हे लघुरूप मे उपस्थित करने का प्रयास किसी अर्वाचीन वैयाकरण द्वारा श्लोको मे किया गया है।[2] परन्तु यदि ये श्लोक वस्तुत प्राचीन आचार्य भागुरि के ही हो तो यह स्वीकार करना पडेगा कि भागुरि ने पाणिनि की अपेक्षा कही अधिक गणशैली का उपयोग किया था।

इन श्लोको के आधार पर भले ही हम भागुरि के व्याकरण मे गणशैली के उपयोग के विषय मे निश्चित रूप से कुछ न कह सके पर भाषावृत्तिकार के साक्ष्य पर इतना तो स्वीकार करना ही होगा कि भागुरि के व्याकरण मे गणशैली अवश्य अपनायी गई थी। भाषावृत्तिकार ने यह सूचना दी है कि भागुरि के स्वस्रादि गण मे नप्तृ शब्द का भी पाठ था।[3]

---

१ सं० व्या० शास्त्र का इतिहास, भाग १, पृष्ठ ७१।

२. सम्पादक के मत में ये श्लोक भागुरि प्रोक्त ही हैं। द्रष्टव्य इसी ग्रन्थ का परिशिष्ट।

३ नप्तति भागुरिः। ४।१०॥ [कातन्त्र-परिशिष्ट की गोपीनाथ कृत टीका पृष्ठ ३८६ (गुरुनाथ विद्यापति का संस्क०) में 'नप्तति भागवृत्तिः, नप्त्रीति भगुरिः' पाठ मिलता है। 'नप्तृ शब्द से स्त्रीलिङ्ग में ङीप् नहीं होता' यह मत भागवृत्तिकार के नाम से शब्दकौस्तुभ (भाग ३, पृष्ठ १०) तथा दुर्घटवृत्ति (पृष्ठ ७४) में भी उद्धृत है। द्र० हमारा भागवृत्ति संकलन, ४।१।१०॥ हमारे विचार में भाषावृत्ति का पाठ यहां गपरिष्कृत है। पाठ कुछ भी हो, दोनों पक्षों में भागुरि के व्याकरण में 'स्वस्रादि' गण था, इतना अंश तो सर्वथा स्पष्ट है। सम्पा०]

## काशकृत्स्न तथा गणशैली

डेकेन कालेज पूना से ए. एन. नरसिम्हैया सम्पादित 'काशकृत्स्न शब्दकलाप धातुपाठ' नाम का एक ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है।[1] इस धातुपाठ पर चन्नवीर कविकृत कन्नड टीका भी है। इस टीका मे आचार्य काशकृत्स्न के लगभग १३५ व्याकरण सूत्र उद्धृत हैं।[2] इन से काशकृत्स्न व्याकरण की रूपरेखा का पर्याप्त परिचय प्राप्त हो जाता है। इन्ही सूत्रो मे सौभाग्य से एक ऐसा सूत्र भी है, जिस से संकेत मिलता है कि काशकृत्स्न व्याकरण मे गणशैली का उपयोग किया गया था। वह सूत्र है—

क्षिप्नादीनां न नो णः। पृष्ठ २८७।

इस सूत्र के द्वारा क्षिप् आदि धातुओं से निष्पन्न शब्दो मे णत्व का निषेध किया गया है। काशकृत्स्न के इस सूत्र की पूरी तुलना पाणिनि के **क्षुभ्नादिषु च** (८।४।३९) सूत्र से की जा सकती है।

## आपिशलि तथा उनका गणपाठ

पाणिनि ने अपने से पूर्ववर्ती वैयाकरण आपिशलि का अपने शब्दानुशासन मे साक्षात् उल्लेख किया है।[2] श्री प० युधिष्ठिर मीमासक ने व्याकरण शास्त्रीय विशाल वाङ्मय मे इतस्तत विप्रकीर्ण आपिशलि के दस सूत्रो को प्रस्तुत किया है।[3] पतञ्जलि ने आपिशलि के एक नियम को प्रमाणरूप मे महाभाष्य मे उद्धृत किया है।[4] पदमञ्जरीकार हरदत्त ने आपिशलि-व्याकरण को पाणि-

१ काशकृत्स्न व्याकरण के सबन्ध में विशेष देखे–स० व्या० शास्त्र का इतिहास भाग २, अ० २०; तथा 'काशकृत्स्न व्याकरण और उसके उपलब्ध सूत्र' नामक निबन्ध ।

२ वा सुप्यापिशलेः। पा० ६।१।९२॥ [ आपिशलि-प्रोक्त शिक्षा का उल्लेख भी पाणिनि ने अपनी सूत्रात्मक शिक्षा के आठवें प्रकरण में किया है—'स एवमापिशलेः पञ्चदशभेदाख्या वर्णधर्मा भवन्ति' (पूर्णसख्या ११६)। द्रष्टव्य हमारे द्वारा *सम्पादित पाणिनीय शिक्षा। सम्पा०* ]

३ स० व्या० शास्त्र का इतिहास, भाग१, पृष्ठ ६८–६९ (प्र० स०)।

४ एव च कृत्वा आपिशलेराचार्यस्य विधिरुपपन्नो भवति–धेनोरनञिकमुत्पादयति। महा० ४।२।४५॥

नीय-व्याकरण की पृष्ठभूमि स्वीकार किया है।[1]

इस प्रकार निश्चित रूप से पाणिनि से प्राचीन एव सुप्रतिष्ठित वैयाकरण आपिशलि के धातुपाठ की सत्ता को पतञ्जलि[2] और काशिकाकार[2] ने अस्पष्ट रूप मे तथा स्कन्दस्वामी[3] और जिनेन्द्रबुद्धि[4] ने नाम निर्देशपूर्वक स्पष्टरूप मे स्वीकार किया है। इसी प्रकार आपिशलि के सर्वादि गण की ओर भी पतञ्जलि और कैयट ने अस्पष्टरूप से सकेत किया है।[5] आचार्य भर्तृहरि ने आपिशलि का नामोल्लेख पूर्वक इस बात की स्पष्ट सूचना दी है कि आपिशलि के सर्वादिगण मे पाणिनि के सर्वादिगण की अपेक्षा शब्दो के विन्यास मे कुछ भिन्न क्रम अपनाया गया था।[6] उसमे त्यद् आदि शब्दो से पूर्व **किम्** को और उससे लेकर **अस्मत्** पर्यन्त शब्दो का पाठ करके **पूर्वापराधर** आदि गणसूत्रो अथवा शब्दो को स्थान दिया गया था।

उक्त सूचनाए इस तथ्य को प्रस्तुत करने के लिए पर्याप्त प्रमाण है कि आचार्य आपिशलि ने अपने व्याकरण की दृष्टि से गणपाठ और धातुपाठ दोनो की निर्धारणा की थी।

---

१—कथं पुनराचायण पाणिनिना अवगतमेते साधव इति ? आपिशलेन पूव व्याकरणेन। प० म० भाग १, पृष्ठ ६। पाणिनिरपि स्वकाले शब्दान् प्रत्यक्षयन् आपिशलादिना पूर्वस्मिन्नपि काले सत्तामनुसन्धत्ते, एवमापिशलिरपि। प० म० भाग १, पृष्ठ ७।

[ पाणिनीय शिक्षासूत्रों की आपिशल शिक्षासूत्रों के साथ तुलना करने से भी यही परिणाम निकलता है कि पणिनीय शिक्षासूत्रो की पृष्ठभूमि आपिशल शिक्षा सूत्र ही थे। सम्पा० ]

२ अस्ति सकारमात्रमातिष्ठते। महा० १।३।२२॥ काशिका १।३।२२॥

३ उपजिघ्रतीति छान्दसो धातु व्याकरणस्य शाखान्तरे आपिशलादौ स्मरणात्। निरुक्त भाष्य, भाग २, पृष्ठ २२।

४ सकारमात्रमस्ति धातुमापिशलिराचार्य प्रतिजानीते। तथाहि न तस्य पाणिनेरिव अस भुवीति पाठ। न्यास १।३।२२, पृष्ठ २२६।

५ द्र० त्यादादीनीति गण पठित्वा कैश्चित् पूर्वादीनि पठितानि। महा० नवा० पृष्ठ ३११।

६ इह यदादीन्यापिशले किमादीनि अस्मत्पर्यन्तानि, तत पूर्वापराधरेति। उद्धृत स० व्या० का इतिहास, भाग १, पृष्ठ १०२ (प्र० स०)।

## उणादिसूत्र तथा गणशैली

उणादि सूत्रो के कर्त्ता तथा उनके समय के विषय मे व्याकरण शास्त्र मे ऐतिहासिक-मनीषा रखने वाले विद्वानो मे पर्याप्त मतभेद है। नागेश भट्ट का विचार है कि उणादि सूत्र प्राचीन आचार्य शाकटायन द्वारा रचित हैं।[1] प्रो० मैक्समूलर ने इन सूत्रो को पाणिनि से प्राचीन माना है।[2] गोल्डस्टूकर ने यह विचार उपस्थित किया है कि सम्प्रति उपलब्ध उणादि सूत्रो का प्रणयन आचार्य पाणिनि ने शाकटायन-व्याकरण के आधार पर किया था। पर उनमे बाद मे कात्यायन ने प्रचुर परिवर्तन, परिवर्धन तथा सशोधन किया। इसी कारण वैयाकरण-परम्परा ने उनकी रचना का श्रेय कात्यायन को देना आरम्भ कर दिया, जिनका दूसरा नाम वररुचि था।[3]

थोडेर आफ्रेक्ट ने उणादि सूत्रो का उज्ज्वलदत्त की वृत्ति के साथ सम्पादन किया है। इस स्वसम्पादित ग्रन्थ की भूमिका मे कुछ रोचक हेतुओ को प्रस्तुत करके यह प्रतिपादन किया है कि "उणादि सूत्रो के कर्त्ता तथा उनके समय का पूरा-पूरा निश्चय भले ही न हो, पर इतना तो सर्वथा निश्चित है कि उणादि सूत्र अपने को पाणिनि से पर्याप्त प्राचीन प्रमाणित करते हैं।"[4] सम्पादक का कहना है कि "उणादि सूत्रो मे **कृपेर्वृ द्धिश्चोदीचाम्** (१९६) तथा **कृञ उदीचां कारुषु** (५६५) इन दो सूत्रो से यह पता लगता है कि इस ग्रन्थ के रचयिता के समय, उत्तर देशवासियो के द्वारा खेती करने हारो के लिए **कार्षक** तथा शिल्पी के लिए **कारी** शब्द का प्रयोग होता था। उत्तर देशवासियो के शब्द प्रयोग की यह स्थिति निश्चित ही पाणिनि के समय नही थी।"[5] इसी तरह "**भूसूधूभ्रस्जिभ्यश्छन्दसि** (२३८) तथा अशि-

---

१ द्र० लघुशब्देन्दुशेखर, पूर्वार्ध ३।३।३१, पृष्ठ ४८६, ४८८, ४९०।

२ ए हिस्ट्री आफ एन्शिएण्ट संस्कृत लिटरेचर, पृष्ठ ७७।

३ पाणिनि हिज प्लेस इन सस्कृत लिटरेचर, पृष्ठ १६७–१७०।

४ द्र० भूमिका भाग, पृष्ठ १३।

५ पाणिनि ने अष्टाध्यायी में कई स्थानो पर उदीच्य और प्राच्य देशवासियों द्वारा प्रयुक्त शब्दों का अनुशासन किया है। यथा–अष्टा० ४।१।१५३, १५७, १६०॥ अतः आफ्रेक्ट का लेख हेतुरहित कल्पनाप्रसूत होने से प्रमाणार्ह नहीं हो सकता [सम्पा०]।

मैक्समूलर फिट्सूत्रों को पाणिनि से प्राचीन मानते हैं।[1] गोल्डस्टूकर ने भट्टोजी दीक्षित की फिट्सूत्र विषयक व्याख्या के दो एक स्थलों को उपस्थित करते हुए (केवल उन्हीं के आधार पर) फिट्सूत्रों को पाणिनि से अर्वाचीन मानना चाहा है। परन्तु चन्द्रगोमी की चान्द्रवृत्ति के एक स्थल से यह पूर्ण निश्चय हो जाता है कि फिट्सूत्र पाणिनि से प्राचीन हैं। वह स्थल इस प्रकार है—

**एष प्रत्याहारः पूर्वव्याकरणेऽपि स्थित एव । अयं तु विशेषः— एओङ् इति यदासीत् तद् एओज् इति कृतम्। तथाहि लघावन्ते द्वयोश्च बह्वषो गुरुः, तृणधान्यानां च द्वयेषाम् इति पठ्यते।**[2]

चान्द्रवृत्तिकार ने इन पङ्क्तियों में प्रत्यहार शैली की पाणिनि से प्राचीनता तथा प्राचीन प्रत्याहारों की पाणिनीय प्रत्याहारों से भिन्नता दिखाते हुए उदाहरण के रूप मे फिट्सूत्र के दो सूत्र उद्धृत किये हैं। इस उद्धरण से फिट्सूत्रों की पाणिनि की अपेक्षा प्राक्कालिकता के विषय में उत्पन्न होने वाली सभी शङ्काएं समाप्त हो जाती हैं।

इस प्रकार पाणिनि से सुनिश्चित प्राचीन फिट्सूत्र जैसे छोटे संग्रह में **घृतादि** (११), **आमादि** (३८), **कर्दमादि** (५९), **पथ्यादि** (८२) तथा **याचादि** (८३) जैसे आकृति-गणों की विद्यमानता हमारी पूर्वोक्त 'गणशैली के पाणिनि से पूर्व आविर्भूत होने की' धारणा का पर्याप्त एवं अकाट्यरूपेण पोषक है।

## पाणिनि से पौर्वकालिक गणपाठों की सत्ता के अन्य संकेत

अब कुछ ऐसे प्रमाण अथवा वचन उद्धृत किये जाते हैं, जिन से पाणिनि से प्राचीन आचार्यों के गणपाठों के विषय में थोडा बहुत आभास मिलता है (अधिक कुछ नहीं)। विद्वानों का ध्यान इस ओर आकृष्ट करने के लिए इन संकेतों को उपस्थित करना आवश्यक है।

### अष्टाध्यायी से प्राप्त संकेत

पाणिनि के **चूर्णादीन्यप्राणिषष्ठ्याः** (६।२।१३४) सूत्र का पाठान्तर **चूर्णादीन्यप्राण्युपग्रहात्** के रूप में उपलब्ध होता है।[3] इस पाठान्तर में

१. द्र० ए हिस्ट्री आफ एन्शियेण्ट संस्कृत लिटरेचर, पृष्ठ ७८।
२. चान्द्रवृत्ति, क्षितीशचन्द्र चटर्जी सम्पादित, प्रथम भाग, पृष्ठ ६।
३. द्र० काशिका ६।२।१३४॥

पाणिनि के सूत्र में विद्यमान षष्ठी पद के स्थान में **उपग्रह** शब्द का प्रयोग मिलता है। पाणिनीय सम्प्रदाय के वैयाकरण अच्छे प्रकार जानते हैं कि पाणिनि ने कहीं भी **उपग्रह** पद का प्रयोग नहीं किया। इस सम्प्रदाय में यदि कहीं **उपग्रह** पद का प्रयोग मिलता भी है[१] तो वह आत्मनेपद और परस्मैपद का बोध कराने के लिए किया गया है, न कि षष्ठी विभक्ति के लिए। इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि **चूर्णादीन्यप्राण्युपग्रहात्** सूत्र किसी प्राचीन आचार्य का है। अर्थ की दृष्टि से सर्वथा समान दिखाई देने के कारण **चूर्णादीन्यप्राण्युपग्रहात्** सूत्र भी उपर्युक्त पाणिनीय सूत्र के पाठान्तर रूप में वृत्तिकारों द्वारा निर्दिष्ट होता चला आ रहा है। इसलिए यह संभावना स्वीकार्य हो सकती है कि पाणिनि के चूर्णादि गण का निर्धारण, पाठान्तर के रूप में स्मृत प्राचीन सूत्र के रचयिता आचार्य द्वारा हो चुका था। यह भी ध्यान रहे कि यह सूत्र समास-स्वरविषयक है, इसलिए पाणिनि से पूर्ववर्ती व्याकरणों में भी पाणिनि के समान ही स्वर का विधान था, यह भी स्पष्ट है।

## पाणिनीय गणपाठ से प्राप्त संकेत

पाणिनि के यस्कादि गण (२।४।६३) में **पुष्करसत्** शब्द का पाठ मिलता है। यदि विचार किया जाए तो इस शब्द के यस्कादि गण में पढ़ने की कोई आवश्यकता प्रतीत नहीं होती। यस्कादि गण में विद्यमान शब्दों में बहुवचन में वर्तमान गोत्रप्रत्यय के लुक् का विधान किया जाता है।[२] यतः **पुष्करसत्** शब्द प्राच्यगोत्र से संबन्ध रखता है, इसलिए इस से अभीष्ट लुग्विधान कार्य पाणिनि के एक अन्य सूत्र **बह्वच इञः प्राच्यभरतेषु** (२।४।६६) से हो जाता है। यस्कादि गण में पठित 'पुष्करसत्' शब्द को, उक्त अनावश्यक पाठ की स्थिति से बचाने के लिए हरदत्त ने अपनी पदमञ्जरी में यह विचार उपस्थित किया है कि सम्भवतः पाणिनि से प्राचीन किसी वैयाकरण ने अपने **गोपवनादि** गण में **तौल्वल्यादयश्च**[३] वाक्य भी पढ़ा था (ध्यान रहे कि पाणिनि के गोपवनादि गण में **तौल्वल्यादयश्च**

१. द्र० 'सुप्तिङुपग्रहलिङ्गनराणाम्' । महा० ३।१।८५॥

२. द्र० यस्कादिभ्यो गोत्रे। पा० २।४।६३ ॥

३. यहां अष्टा० २।४।६१ में पठित 'न तौल्वलिभ्यः' सूत्र का पाठ न करके गोपवनादि के अन्तर्गत ही तौल्वल्यादि को पढ़ा था, यह अभिप्राय नहीं है। क्योंकि

पाठ नही है )। इस का अभिप्राय यह हुआ कि किसी प्राचीन आचार्य ने तौल्वल्यादि गण मे विद्यमान शब्दो की प्रकृतियो का भी **गोपवनादि** गण मे अन्तर्भाव माना था। यत 'तौल्वल्यादि' गण मे 'पुष्करसत्' शब्द भी पठित है इसलिए उस प्राचीन आचार्य के गणपाठ की दृष्टि से उसके 'गोपवनादि' गण मे 'पुष्करसत्' शब्द भी अन्तर्भूत था। तदनुसार **न गोपवनादिभ्य** (२।४।६७) सूत्र जो गोपवनादि गण मे पठित शब्दो मे **यस्कादिभ्य गोत्रे** (२।४।६३) इत्यादि से प्राप्त होने वाले गोत्रप्रत्ययो की लुक्प्राप्ति का प्रतिषेध करता है, वह 'पुष्करसत्' शब्द के साथ संयुक्त होने वाले गोत्रप्रत्यय के लुक् का भी प्रतिषेध कर देता है। इसलिए **न गोपवना दिभ्य** (२।४।६७) से प्राप्त लुक्प्रतिषेध को रोकने के लिए अर्थात् पुन लुक् की प्राप्ति कराने के लिए यस्कादि गण मे 'पुष्करसत्' शब्द का पाठ किया है।[1] दूसरे शब्दो मे हमे यह स्वीकार होगा कि आचार्य पाणिनि ने किसी प्राचीन आचार्य के गणपाठ की दृष्टि से अपने यस्कादि गण मे पुष्करसत्' शब्द का पाठ किया है। यदि कोई यह कहे कि पाणिनि के अपने गणपाठ की दृष्टि से कोई अव्यवस्था उत्पन्न नही हो रही थी, पुन पाणिनि ने यस्कादि गण मे पुष्करसत् शब्द का पाठ क्यो किया ? इस का उत्तर यह है कि जिस प्रकार अनेक स्थानो मे महाभाष्यकार **अनर्थक सञ्ज्ञापयत्याचार्य न्याय**

---

'न तौल्वलिभ्य.' (२।४।६१) सूत्र पूर्वसूत्र से प्राप्त युवप्रत्यय के लोप का निषेध करता है, और 'न गोपवनादिभ्य' (२।४।६७) सूत्र गोत्र में विहित प्रत्यय के बहुवचन में विहित लुग्विधान का प्रतिषेध करता है। दोनों का अपना भिन्न भिन्न कार्य है। इसलिए गोपवनादि गण में पठित 'तौल्वल्यादयश्च' सूत्र का 'न तौल्वलिभ्य' सूत्र के कार्य से कोई सम्बन्ध नहीं है। हा, 'न तौल्वलिभ्य' सूत्र में निर्दिष्ट तौल्वल्यादि गण का इसमें भी समावेश माना है। तदनुसार 'तौल्वलि तौल्वली, तौल्वलय' आदि में बहुवचन में इञ्प्रत्यय का लोप नहीं होता। सम्पादक।

१ एवं तर्हि गोपवनादिषु केचित् तौल्वल्यादयश्चेति पठन्ति। तौल्वल्यादिषु पठिता प्रकृतिभागा अपि गोपवनादिषु द्रष्टव्या इत्यर्थ। तेन 'न गोपवनादिभ्य' इति निषेधे प्राप्ते अत्रास्य पाठ। अयमेव च पाठो ज्ञापयति गोपवनादिषु तौल्वल्यादयोऽपि पठिता। पदमञ्जरी, भाग १ पृष्ठ ४८६।

[ यही मत न्यासकार जिनेन्द्रबुद्धि का भी है। द्रष्टव्य न्यास २।४।६३, भाग १, पृष्ठ ४७३। सम्पादक ]

पाणिनि के सूत्र मे विद्यमान **षष्ठी** पद के स्थान मे **उपग्रह** शब्द का प्रयोग मिलता है। पाणिनीय सम्प्रदाय के वैयाकरण अच्छे प्रकार जानते है कि पाणिनि ने कही भी **उपग्रह** पद का प्रयोग नही किया। इस सम्प्रदाय मे यदि क्ही **उपग्रह** पद का प्रयोग मिलता भी है[1] तो वह आत्मनेपद और परस्मैपद का बोध कराने के लिए किया गया है, न कि षष्ठी विभक्ति के लिए। इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि **चूर्णादीन्यप्राण्युपग्रहात्** सूत्र किसी प्राचीन आचार्य का है। अर्थ की दृष्टि से सर्वथा समान दिखाई देने के कारण **चूर्णादीन्यप्राण्युपग्रहात्** सूत्र भी उपर्युक्त पाणिनीय सूत्र के पाठान्तर रूप मे वृत्तिकारो द्वारा निर्दिष्ट होता चला आ रहा है। इसलिए यह सभावना स्वीकार्य हो सकती है कि पाणिनि के **चूर्णादि** गण का निर्धारण, पाठान्तर के रूप मे स्मृत प्राचीन सूत्र के रचयिता आचार्य द्वारा हो चुका था। यह भी ध्यान रहे कि यह सूत्र समास स्वरविषयक है, इसलिए पाणिनि से पूर्ववर्ती व्याकरणो मे भी पाणिनि के समान ही स्वर का विधान था, यह भी स्पष्ट है।

## पाणिनीय गणपाठ से प्राप्त संकेत

पाणिनि के यस्कादि गण (२।४।६३) मे **पुष्करसत्** शब्द का पाठ मिलता है। यदि विचार किया जाए तो इस शब्द के यस्कादि गण मे पढने की कोई आवश्यकता प्रतीत नही होती। यस्कादि गण मे विद्यमान शब्दो से बहुवचन मे वर्तमान गोत्रप्रत्यय के लुक् का विधान किया जाता है।[2] यत. **पुष्करसत्** शब्द प्राच्यगोत्र से सबन्ध रखता है, इसलिए इस से अभीष्ट लुग्विधान कार्य पाणिनि के एक अन्य सूत्र **यञञोश्च इञः प्राच्यभरतेषु** (२।४।६६) से हो जाता है। यस्कादि गण मे पठित 'पुष्करसत्' शब्द को, उक्त अनावश्यक पाठ की स्थिति से बचाने के लिए हरदत्त ने अपनी पदमञ्जरी मे यह विचार उपस्थित किया है कि सम्भवत पाणिनि से प्राचीन किसी वैयाकरण ने अपने **गोपवनादि** गण मे **तौल्वल्यादयश्च**[3] वाक्य भी पढा था (ध्यान रहे कि पाणिनि के गोपवनादि गण मे **तौल्वल्यादयश्च**

१ द्र० 'सुप्तिङुपग्रहलिङ्गनराणाम्'। महा० ३।१।८५॥

२ द्र० यस्कादिभ्यो गोत्रे। पा० २।४।६३॥

३ यहा अष्टा० २।४।६१ में पठित 'न तौल्वलिभ्य.' सूत्र का पाठ न करके गोपवनादि के अन्तर्गत ही तौल्वल्यादि को पढ़ा था, यह अभिप्राय नहीं है। क्योंकि

पाठ नहीं है )। इस का अभिप्राय यह हुआ कि किसी प्राचीन आचार्य ने तौल्वल्यादि गण मे विद्यमान शब्दो की प्रकृतियो का भी गोपवनादि गण मे अन्तर्भाव माना था। यत 'तौल्वल्यादि' गण मे 'पुष्करसत्' शब्द भी पठित है इसलिए उक्त प्राचीन आचार्य के गणपाठ की दृष्टि से उसके 'गोपवनादि' गण मे 'पुष्करसत्' शब्द भी अन्तर्भूत था। तदनुसार **न गोपवनादिभ्यः** ( २।४।६७ ) सूत्र जो गोपवनादि गण मे पठित शब्दो से **यस्कादिभ्य गोत्रे** ( २।४।६३ ) इत्यादि से प्राप्त होने वाले गोत्रप्रत्ययो की लुक्प्राप्ति का प्रतिषेध करता है, वह 'पुष्करसत्' शब्द के साथ सयुक्त होने वाले गोत्रप्रत्यय के लुक् का भी प्रतिषेध कर देता है। इसलिए **न गोपवनादिभ्यः** ( २।४।६७ ) से प्राप्त लुक्प्रतिषेध को रोकने के लिए अर्थात् पुन लुक् की प्राप्ति कराने के लिए यस्कादि गण मे 'पुष्करसत्' शब्द का पाठ किया है।[१] दूसरे शब्दो मे हमे यह स्वीकार होगा कि आचार्य पाणिनि ने किसी प्राचीन आचार्य के गणपाठ की दृष्टि से अपने यस्कादि गण मे 'पुष्करसत्' शब्द का पाठ किया है। यदि कोई यह कहे कि पाणिनि के अपने गणपाठ की दृष्टि से कोई अव्यवस्था उत्पन्न नहीं हो रही थी, पुन. पाणिनि ने यस्कादि गण मे पुष्करसत् शब्द का पाठ क्यो किया ? इस का उत्तर यह है कि जिस प्रकार अनेक स्थानो मे महाभाष्यकार **अनर्थक सञ्ज्ञापयत्याचार्य. न्याय**

---

'न तौल्वलिभ्य.' ( २।४।६१ ) सूत्र पूर्वसूत्र से प्राप्त युवप्रत्यय के लोप का निषेध करता है, और 'न गोपवनादिभ्य' (२।४।६७) सूत्र गोत्र में विहित प्रत्यय के बहुवचन में विहित लुग्विधान का प्रतिषेध करता है। दोनों का अपना भिन्न भिन्न कार्य है। इसलिए गोपवनादि गण में पठित 'तौल्वल्यादयश्च' सूत्र का 'न तौल्वलिभ्य' सूत्र के कार्य से कोई सम्बन्ध नहीं है। हा, 'न तौल्वलिभ्य' सूत्र में निर्दिष्ट तौल्वल्यादि गण का इसमें भी समावेश माना है। तदनुसार 'तौल्वलि तौल्वली, तौल्वलय' आदि में बहुवचन में इञ्प्रत्यय का लोप नहीं होता। सम्पादक।

१ एव तर्हि गोपवनादिषु केचित् तौल्वल्यादयश्चेति पठन्ति। तौल्वल्यादिषु पठिता प्रकृतिभागा अपि गोपवनादिषु द्रष्टव्या इत्यर्थ। तेन 'न गोपवनादिभ्य' इति निषेधे प्राप्ते अत्रास्य पाठ। अयमेव च पाठो ज्ञापयति गोपवनादिषु तौल्वल्यादयोऽपि पठिता। पदमञ्जरी, भाग १ पृष्ठ ४८६।

[ यही मत न्यासकार जिनेन्द्रबुद्धि का भी है। द्रष्टव्य न्यास २।४।६३, भाग १, पृष्ठ ४७३। सम्पादक ]

के अनुमार किसी पाणिनीय पद की अनर्थकता से अर्थ विशेष का ज्ञापन करते हैं। उसी प्रकार यहा भी यस्कादि गण मे 'पुष्करमत्' पद का पाठ अनर्थक होकर ज्ञापन करता है कि गोपवनादि गण मे तौल्वल्यादि प्रकृतियो का भी पाठ है (यही ज्ञापन पदमञ्जरीकार हरदत्त और न्यासकार जिनेन्द्र बुद्धि ने किया है)। इस ज्ञापक से तौल्वलि आदि शब्दो के बहुवचन मे इञ् का लोप नही होता। यदि यह ज्ञापक न माना जाय तो यस्कादि मे पुष्कर मत् शब्द का पाठ तो अनर्थक होगा ही, साथ मे तौल्वलि आदि शब्दो के बहुवचन मे गोत्रप्रत्यय का लुग् प्राप्त होगा, जो कि इष्ट नही है।

पाणिनीय गणपाठ मे **उक्थादि** (४।२।६०) तथा **कथादि** (४।४।१०२) गणा मे **वृत्ति, संग्रह,** गण, आयुर्वेद प्रभृति शब्दो का समान पाठ मिलता है। ये सभी शब्द विभिन्न विषयो तथा उनके ग्रन्थविशेषो के वाचक है। इन मे भी **वृत्ति** और **संग्रह** ये दो शब्द तो सभवत व्याकरण क्षेत्र के ही ग्रन्थो के वाचक है। अत दोनो गणो मे समानरूप से पठित **गण** शब्द भी, जैसा कि भट्ट यज्ञेश्वर का निश्चित विचार है, गणपाठ का ही बोधक है।[1] अत यह स्वीकार करना पडेगा कि यहा गणकार पाणिनि ने अपने से प्राचीन किसी या किन्ही गणपाठो को ध्यान मे रखकर **गणमधीयानो विद्वन् वा** अथवा **गणे साधु** इन अर्थो मे प्रयुज्यमान गाणिक शब्द के साधुत्व के लिए गण शब्द को उपर्युक्त गणो मे प्रस्तुत किया है।

श्री डा० वासुदेवशरण अग्रवाल ने उक्थादि गण मे केवल काशिका के मुद्रित पाठ के अनुकरण पर **गण गुण** शब्दो के स्थान मे **गुणागुण** पाठ माना है।[2] तथा 'गुण' शब्द को **अदेङ्गुण** (१।१।२) सूत्र से सज्ञित **गुण** और 'अगुण' को वृद्धि का बोधक स्वीकार किया है। परन्तु केवल काशिका मुद्रित गणपाठ को छोडकर अन्य किसी भी पणिनीय अथवा पाणिनीयेतर मुद्रित गणपाठो मे तथा उनके हस्तलेखो मे **उक्थादि** गण मे **गुणागुण** पाठ नही मिलता। सर्वत्र **गुण, गण** इन दो शब्दो का ही पाठ मिलता है। 'कथादि' गण के पाठ की तुलना से यह बात और भी स्पष्ट हो जाती है। वहा काशिका मे भी गुण, गण इन दो शब्दो का ही पाठ मिलता है। यह भी ध्यान रहे कि 'उक्थादि' तथा 'कथादि' दोनो गणो मे **वृत्ति, संग्रह,**

---

१. गणो गणपाठ। तमधीयानो विद्वन् वा गाणिक। गणरत्नमाली, पृष्ठ ६८।
२. इण्डिया एज नोन टु पाणिनि, पृष्ठ ३४८।

गुण, गण, आयुर्वेद ये पांचों शब्द लगभग एक ही क्रम से पठित हैं। केवल गुण तथा गण शब्दों के विन्यास मे पौर्वापर्य है। 'उक्थादि' गण में गण शब्द प्रथम पठित है और गुण बाद में, परन्तु 'कथादि' गण मे गुण प्रथम है गण बाद में। इसलिए दोनों गणों में गुण तथा गण शब्दों का ही पाठ मानना होगा और वह भी पृथक्-पृथक्। ऐसी स्थिति गुणागुण पाठ के अनौचित्य स्वीकार करने के लिए हम बाध्य हैं। इतना ही नहीं, डा० अग्रवाल के द्वारा किया गया अगुण शब्द का वृद्धि अर्थ सम्पूर्ण वैयाकरण वाङ्मय उपलब्ध नहीं होता। इसलिए डा० अग्रवाल द्वारा स्वीकृत तथा व्याख्यात पाठ के साथ हम किसी भी प्रकार सहमत नही हो सकते। ऐसी स्थिति मे गण शब्द का पाठ ही स्वीकार्य होता है। उस अवस्था में गण शब्द को पाणिनि से प्राचीन किसी गणपाठ का अथवा गणप्रक्रिया का बोधक मानना सर्वथा युक्तियुक्त है।

इसके अतिरिक्त पाणिनि के गौरादि (४।१।४१) गण के अन्त में पिप्पल्यादयश्च एक गणसूत्र मिलता है। इस गणसूत्र के द्वारा किसी पिप्पल्यादि गण का निर्देश किया गया है, यह सर्वथा स्पष्ट है। परन्तु पाणिनि ने अपने गणपाठ में पिप्पल्यादि नाम के किसी गण का निर्देश अन्यत्र नहीं किया। हां, इस गणसूत्र के साथ ही पिप्पली, हरीतकी, कोशातकी, शमी, करीरी, पृथिवी, क्रोष्ट्री[1] इतने शब्दों का पाठ भी पाणिनीय गणपाठ में उपलब्ध होता है, जो सम्भवतः वृत्तिकारों द्वारा संगृहीत हैं। यहां यह विचारणीय है कि 'गौरादि' गण में पिप्पल्यादयश्च गणसूत्र की तथा उसके द्वारा पिप्पल्यादि गण के निर्देश की क्या आवश्यकता है। यह तो संस्कृत व्याकरण का सामान्य विद्यार्थी भी जानता है कि गौरादिगण आकृतिगण है। आकृतिगण की परिभाषा करते हुए वैयाकरणों ने यह स्वीकार किया है कि प्रयोग की समानता के आधार पर आकृति गणों मे यथेच्छ शब्दों का अन्तर्भाव किया जा सकता है। पदमञ्जरीकार ने स्पष्ट कहा है—प्रयोगदर्शनेन आकृति-ग्राह्यो गण आकृतिगणः।[2] इसलिए गौरादिगण के आकृतिगण होने के कारण पिप्पल्यादि से निर्दिष्ट पिप्पली, हरीतकी इत्यादि सभी शब्दों का गौरादिगण में स्वतः

१. महाभाष्य ७।१।६७ तथा उसके प्रदीप व्याख्यान के अनुसार ङीप्रहित उकारान्त 'क्रोष्टु' शब्द का पाठ होना चाहिए।

२. प० मं० भाग १, पृष्ठ ३८०।

अन्तर्भाव हो आता है और इस रूप मे पिप्पल्यादि गण के शब्दो से ङीप् की प्राप्ति सर्वथा सुगम है। यदि पिप्पल्यादि गण की सत्ता ही अभीष्ट हो तो स्वयं उसके भी आकृतिगण होने से उसमे ही गौरादिगण से निष्पन्न गौरी' आदि अभीष्ट शब्दो का अन्तर्भाव हो जाएगा। तदनुसार गौरादिगण की सत्ता अवाञ्छनीय एवं अस्वीकार्य हो जाती है। इसलिए न्यूनातिन्यून पाणिनीय गणपाठ की दृष्टि से गौरादिगण मे पिप्पल्यादयश्च गणसूत्र तथा उससे निर्दिष्ट पिप्पल्यादि गण का निर्धारण सर्वथा अनावश्यक है।[1] लोहितादि (४।१।१८) हरितादि (४।१।१००) अथवा कत्रादि (४।१।१११) जैसे अवान्तर गणो के समान इस पिप्पल्यादि गण को अवान्तर गण भी नही माना जा सकता क्योकि अष्टाध्यायी के किसी सूत्र मे अवान्तरगण के रूप मे इस गण का प्रयोग पाणिनि ने नही किया है। इतना ही नही दोनो गौरादि तथा पिप्पल्यादि गणो के शब्दस्वरूपो मे एक मौलिक अन्तर भी है। यदि एक के शब्द अकारान्त है तो दूसरे के ईकारान्त। तथा यदि एक के शब्द अनिष्पन्न (ङीप् रहित) है तो दूसरे के निष्पन्न (ङीपन्त)। इसलिए भी पिप्पल्यादि को गौरादि का अवान्तरगण नही माना जा सकता। अत हमारी यह निश्चित धारणा है कि गौरादि गण मे गणसूत्र के रूप मे दिखाई देने वाला पिप्पल्यादयश्च वाक्य पाणिनि से प्राचीन किसी वैयाकरण सूत्रकार का सूत्र है उसीने अपने गणपाठ म पिप्पल्यादि गण का भी निर्धारण किया था।

पाणिनि ने सम्भवत लाघव की दृष्टि से पिप्पल्यादि नाम न रखकर उस के स्थान मे गौरादि नाम ही रखना उचित समझा परन्तु दोनो गणो का अभिप्राय एक होने के कारण अनावश्यक होने पर भी प्रमादवश पाणिनि के गौरादिगण म पूर्वाचार्य निर्धारित पिप्पल्यादि गण अपने कुछ शब्दो के साथ अपनी आकृति-गणना को द्योतन करते हुए आज भी अपनी सत्ता बनाए हुए है।[2]

---

१ पिप्पल्यादयो गौरादिषु पठ्यन्ते। ङीप तत्पाठस्तु चिन्त्यप्रयोजन। किं च अवान्तरगणत्वाम्युपगमोऽपि। बालमनोरमा (४।१।४१)।

२. 'पिप्पल्यादयश्च गणसूत्र और उसके उदाहरणभूत 'पृथिवी क्रोष्टी आदि शब्दो के विषय में अष्टा० ७।१।९६ का 'एव गौरादिषु पाठादीकारो भविष्यति। गौरादिषु न पठ्यत। यदि किञ्चित्पन्तं गौरादिषु पठ्यते इति' भाष्यग्रन्थ और

इसी प्रकार पाणिनीय गणपाठ के कुछ गणो के शब्दो तथा उनका निर्देश करने वाले अष्टाध्यायी के उन उन सूत्रो मे आए शब्दो के स्वरूपो पर विचार करे तो प्रस्तुत प्रसग से संबन्ध रखने वाले कुछ और संकेत भी उपलब्ध हो सकते हैं। उदाहरण के लिए नन्द्यादि (३।१।१३४), ग्रह्यादि, (३।१।१३४) पचादि (३।१।१३४) तथा भिदादि (३।३।१०४) गण द्रष्टव्य है। स्पष्ट है कि इन गणो मे नन्दन, ग्राही, पचः तथा भिदा जैसे निष्पन्न शब्दो का पाठ किया गया है। यह स्वरूप उन उन सूत्रो से विधीयमान प्रत्ययो का उन उन धातुओ के साथ सयोग होने पर ही बनता है, परन्तु इन गणो से सबन्ध रखकर अभिप्रेत प्रत्ययो का विधान करने वाले नन्दिग्रहिपचादिभ्यो ल्युणिन्यचः (३।१।१३४) तथा षिद्भिदादिभ्योऽङ् (३।३।१०४) सूत्रो मे इनकी प्रकृतिभूत नन्दि, ग्रहि, पच, भिद आदि धातुओ का ही निर्देश किया गया है। इस विषमता के साथ साथ, ठीक इस के विपरीत स्थिति भी गणपाठ मे उपलब्ध होती है। नित्य सपत्न्यादिषु (४।१।३५) सूत्र गणपाठ के सपत्न्यादि गण से संबन्ध रखता है। परन्तु दोनो मे पर्याप्त विषमता है। गणपाठ के इस गण मे समान, एक, वीर आदि पत्नी-शब्दरहित केवल पूर्वपद के शब्दो का ही पाठ मिलता है। परन्तु सूत्र मे गणनिर्देशक शब्द सपत्न्यादि है। सूत्रनिर्देश के अनुसार गणपाठ मे सपत्नी एकपत्नी आदि शब्दो का पाठ होना चाहिए था, अथवा इस गण मे पठित शब्दो के अनुसार इस गण का नाम समानादि होना चाहिए था। तदनुसार इस गण से सम्बद्ध पाणिनि के सूत्र का पाठ होना चाहिए था—नित्यं समानादिभ्यः। प्रकरण को दृष्टि मे रखते हुए यह सूत्र रचना स्वाभाविक थी और पर्याप्त भी। क्योंकि पत्युर्नो यज्ञसयोगे (४।१।३३) इस पूर्व सूत्र से पति शब्द की अनुवृत्ति तो आ ही रही है, उससे पत्यन्त अभिप्राय सूत्रार्थ मे स्वत उपस्थित हो जाता।

---

उस का व्याख्यानभूत 'गौरादिपाठादिति–पृथिवी क्रोण् पिप्पल्यादयश्चेति छेदाध्यायिन' पठन्ति। न किञ्चिदिति-सहिताध्यायिनो न पठन्ति' प्रदीप ग्रन्थ विशेष द्रष्टव्य और विचारणीय है। कैयट के 'छेदाध्यायिन' और 'सहिताध्यायिन' निर्देश अत्यधिक महत्त्व रखते हैं। सम्पूर्ण गणपाठ का इस दृष्टि से भी विचार करना आवश्यक है। सम्पादक।

पाणिनीय सूत्रपाठ और गणपाठ दोनो मे एक प्रकार की विषमता और भी उपलब्ध होती है। पाणिनि का सूत्र है—**अव्ययीभावाच्च** (४।३।५९), परन्तु गणपाठ मे इस मे प्रसङ्ग **परिमुख, परिहनु** आदि विशिष्ट शब्दो का पाठ मिलता है।[1] यहा सूत्र और गणस्थ शब्दो मे न पूर्वपद की समानता है, न प्रकृत्यश की और न सूत्रविहित प्रत्ययसन्नियोग से निष्पन्न शब्दो का ही निर्देश है।

उपर्युक्त तीनो प्रकार की विषमताए इस सभावना को व्यक्त करती हैं कि पाणिनि ने अपने से पूर्वभावी किसी आचार्य के गणपाठ अथवा सूत्रपाठ का अनुसरण करते हुए सूत्ररचना के अनुकूल इन गणो के स्वरूप का निर्धारण नही किया, अथवा गणो मे विद्यमान शब्दो के स्वरूप के अनुकूल सूत्ररचना को नही अपनाया। दोनो मे से किसी भी एक स्थिति को मानने पर उपर्युक्त गणो की सत्ता पाणिनि से पूर्व स्वत सिद्ध होती है।

## कात्यायन तथा पतञ्जलि के संकेत

पाणिनि के **गोत्रावयवात्** (४।१।७९) सूत्र की आवश्यकता पर विचार करते हुए कात्यायन के **सिद्ध तु रौढ्यादिषूपसंख्यानात्**[2] वार्तिक भी इस प्रसग मे विशेष विचारणीय है। कात्यायन का यह विचार है कि पाणिनि के उक्त सूत्र की कोई आवश्यकता नही है। इस सूत्र के द्वारा जिन शब्दो से ष्यङ् आदेश अभीष्ट है उन का **रौढ्यादि** गण मे उपसख्यान कर दिया जायगा। परन्तु प्रश्न यह है कि **रौढ्यादि** गण है कहा? पाणिनि के गणपाठ मे तो इस नाम का कोई गण है ही नही। महाभाष्यकार पतञ्जलि ने यह सूचना दी है कि पाणिनि के गणपाठ मे जिसे **क्रौड्यादि**

१. कई वैयाकरण 'अव्ययीभावाच्च' (४।३।५९) सूत्र पर 'परिमुखादिभ्य उपसंख्यानम्' वार्तिक को देखकर परिमुखादि को वार्तिकगण मानते हैं। न्यासकार ने परिमुखादि को वार्तिकगण न मानकर गणपाठस्थ गण ही स्वीकार किया है और सूत्रपाठ तथा गणपाठ की विषमता के कारण का विस्तार से प्रतिपादन किया है। गणरत्नावलीकार यज्ञेश्वर भट्ट ने भी परिमुखादि गण को गणकार का ही स्वीकार किया है (पृष्ठ २६१, हमारा हस्तलेख)। बालमनोरमा और तत्त्वबोधिनी के रचयिताओं का भी यही मत है। सम्पा०।

२. महा० ४।१।७९॥ सम्पादक के मत में यह कात्यायन का वार्तिक नहीं है। इस पर विशेष विचार परिशिष्ट में देखें।

नाम दिया है, उसे ही किसी पूर्वाचार्य के गण मे रौढ्यादि नाम दिया गया था।[1] पर आश्चर्य है कि पाणिनि के क्रौड्यादि गण मे 'रौढि' शब्द क्यो नही दिखाई देता ?

अपने गणपाठ मे रौढ्यादि गण का निर्देश करने वाला यह प्राचीन आचार्य कौन था, यह ठीक ठीक निश्चय पूर्वक नही कहा जा सकता। व्याकरण के वाङ्मय मे एक रौढि नाम का आचार्य प्रसिद्ध है।[2] क्या रौढ्यादि गण के साथ उसका कुछ सबन्ध हो सकता है ?

प्रो० बुहलर तथा उनके अनुयायी प्रो० बर्नेल का यह विचार है कि 'अष्टाध्यायी मे प्राचीन आचार्य शाकटायन के जो दो तीन मत उद्धृत है, वे सभी अर्वाचीन जैन शाकटायन व्याकरण मे भी उपलब्ध होते हैं।" यत कही भी उस प्राचीन आचार्य का नाम लेकर उन मतो को जैन शाकटायन व्याकरण मे उपस्थित नही किया गया, इसलिए इन विद्वानो की धारणा है कि पाल्यकीर्ति के जैन शाकटायन व्याकरण का आधार पाणिनि द्वारा स्मृत प्राचीन शाकटायन व्याकरण ही था।[3] यद्यपि यह धारणा बहुत सुस्पष्ट तथा प्रौढ युक्ति वाली नही है, पर यदि इनकी यह धारणा किसी प्रकार ठीक मानली जाए तो उसी धारणा के आधार पर यह संभावना भी की जा सकती है कि पाणिनि के क्रौड्यादि गण का पूर्वरूप रौढ्यादि गण का निर्धारण भी प्राचीन आचार्य शाकटायन द्वारा ही किया गया होगा। प्राचीन शाकटायन के रौढ्यादि नाम का दूसरा रूप रूढादि आज भी जैन शाकटायन व्याकरण मे विद्यमान है।[4]

## चाक्रवर्मण का सर्वादिगण

पाणिनि की अष्टाध्यायी मे स्मृत आचार्य चाक्रवर्मण के मत मे द्वय शब्द की भी सर्वनाम सज्ञा होती थी, ऐसा कतिपय विद्वानो का कथन है।[5]

---

१. के पुना रौढ्यादय ? ये क्रौड्यादय । महाभाष्य। द्र० कैयट—'पूर्वाचार्यसज्ञया एवमभिहितन् इत्यर्थ । महा० प्रदीप ४।१।७९ '।

२ इस आचार्य के सामान्य परिचय के लिए स० व्या० शास्त्र का इतिहास भाग १, पृष्ठ ६६ (प्र० स०) देखिए।

३. द्र० आन दी ऐन्द्रस्कूल आफ सस्कृत ग्रामेरियन्स, पृष्ठ ६६ तथा उसके आगे।

४ रूढादिभ्य १।३।४॥

५. यत्तु कश्चिदाह चाक्रवर्मणव्याकरणे द्वयपदस्यापि सर्वनामताभ्युपगमात् । शब्दकौस्तुभ १।१।२७॥

पाणिनि के व्याकरण में द्वय शब्द की सर्वनाम संज्ञा नहीं होती, क्योंकि सर्वनाम संज्ञा करने वाले **सर्वादीनि सर्वनामानि** (१।१।२७) सूत्र से सबद्ध सर्वादि गण व्यवस्थित गण है आकृति गण नहीं है। इसलिए उसमें किसी अन्य शब्द का समावेश नहीं हो सकता। पाणिनि के सर्वादिगण में 'द्वय' शब्द पठित नहीं है। यद्यपि द्वि शब्द अवश्य पठित है, परन्तु द्वि तथा द्वय दोनों शब्दों के स्वरूप में पर्याप्त अन्तर है। उपरिनिर्दिष्ट विद्वानों की सूचना के अनुसार चान्द्रवर्मण के मत को दृष्टि में रखते हुए यह सम्भावना की जा सकती है कि चान्द्रवर्मण ने अपने 'सर्वादि' गण में 'द्वय' शब्द को भी पढ़ा था।

## वर्धमान के सङ्केत

वर्धमान ने अपनी गणरत्नमहोदधि के **शरदादि** गण में **पथिन्** शब्द के पाठ को निष्प्रयोजन मान कर भी वृद्ध वैयाकरणों के अभिप्रायानुसार इसका पाठ किया है।[1] यहां वृद्ध वैयाकरण शब्द से वर्धमान को पाणिनि कथमपि इष्ट नहीं है। इसमें दो हेतु हैं। प्रथम–जहां कहीं भी वर्धमान को पाणिनि के निर्देश की आवश्यकता उपस्थित होती है, वहां सर्वत्र वर्धमान पाणिनि के नाम का स्पष्टरूप से उल्लेख करता है। दूसरा वृद्ध-वैयाकरणों के जिन मतों को वर्धमान ने यथावसर अपनी व्याख्या में प्रस्तुत किया है, वे मत पाणिनि की अष्टाध्यायी में नहीं मिलते। यथा ब्राह्मणादि गण के शब्दों की व्याख्या के प्रसङ्ग में वर्धमान ने **गडुलदायादविशस्तिविविशम्पुरशब्देभ्यस्त्यतलो न भवत इति वृद्धाः**[2] कह कर वृद्ध वैयाकरणों का जो मत उद्धृत किया है वह स्पष्ट पाणिनीय व्याकरण में नहीं मिलता। इन हेतुओं से वर्धमान के पूर्वपाठ में वृद्ध वैयाकरण शब्द द्वारा पाणिनि से प्राचीन किसी ऐसे वैयाकरण का निर्देश किया गया है, जिसके शरदादि गण में पथिन् शब्द का पाठ स्वर की दृष्टि से किया गया था। उसी के आधार पर पाणिनि ने भी अपने शरदादि (५।४।१०७) गण में चित्स्वर की दृष्टि से पथिन् शब्द का निर्धारण किया होगा। (वर्धमान आदि उत्तरकालीन वैया-

१. प्रतिपथमनुपथम् सुपथम्.... इत्यनेन समासान्तस्य सिद्धत्वाद् अस्य पाठो न दृश्यते प्रतिभाति, परं वृद्धवैयाकरणमतानुरोधेन पठितः। गणरत्नमहोदधि पृष्ठ ६५।

२. गणरत्नमहोदधि, पृष्ठ २२५।

# तृतीय अध्याय

## आचार्य पाणिनि और उन का गणपाठ

इसमे कोई सन्देह नही कि आचार्य पाणिनि से पूर्व वैयाकरणो की एक सुदीर्घ परम्परा भारतवर्ष मे विद्यमान थी। इस परम्परा के जिन विभिन्न व्याकरणो की पृष्ठभूमि पर पाणिनीय व्याकरण का निर्माण सभव हो सका, वे सभी प्राचीन व्याकरण सम्प्रति अनुपलब्ध है। ऐसी स्थिति मे उन के स्वरूप के विषय मे कुछ भी धारणा बनानी अनुचित होगी, फिर भी ऐसा प्रतीत होता है कि पाणिनि से पूर्व के व्याकरण-दीपक विशालतम सस्कृत भाषा के एक एक कोने को ही प्रकाशित कर पाते थे। भाषा-धारा की सतत परिवर्तमान स्वाभाविक एव स्वच्छन्द गतिविधि से परित्यक्त तथा अधिकृत सभी पुराने तथा नये प्रदेशो का यथावश्यक सूक्ष्म ध्यान रखकर सम्पूर्ण सस्कृत वाङ्मय को प्रकाशित करने वाले स्पष्ट, सरल एव सूक्ष्म सूत्र शैली मे निबद्ध व्याकरण के महान् अभाव की पूर्ति एक मात्र आचार्य पाणिनि के द्वारा ही सम्भव हो सकी। सम्भवत. यही कारण है कि लौकिक वैदिक शब्दो को व्याप्त करने वाले पाणिनीय शब्दानुशासन के महान् प्रकाशस्तम्भ के जाज्वल्यमान पारदर्शी प्रकाश के सम्मुख प्राचीन व्याकरण अभिभूत होने गए और कुछ समय पश्चात् नाम शेषता को प्राप्त हो गए। इतना ही नही, अपने उत्तरवर्ती आचार्य चन्द्रगोमी, पूज्यपाद (देवनन्दी), पाल्यकीर्ति, श्रीभोज, हेमचन्द्र तथा नगेन्द्राचार्य जैसे अनेक वैयाकरणो को अपनी विशिष्ट आभा का मुक्तहस्त दान देता हुआ, विद्वन्मूर्धन्य भाषा तत्त्वज्ञो की उत्कृष्ट प्रतिभा की खरी कसौटी बना हुआ ढाई सहस्र वर्षो के कराल-क्रूर घटना-चक्रो से उत्पन्न अनिवार्य परिस्थितियो का तिरस्कार करता हुआ महान् सुविहित पाणिनीय शब्दानुशासन आज भी अमिताभ एवं चिर-तेजस्वी बना हुआ संस्कृतवाङ्मय के अगाध महार्णव के मुक्ताग्राहक गम्भीर गोताखोरो के लिए मार्ग प्रदर्शन का कार्य कर रहा है।

### पाणिनि का समय

पाणिनि का समय भी ऐतिहासिक अन्वेषकों के लिए प्रारम्भ मे ही

पर्याप्त विवाद का विषय रहा है। डा० वासुदेवशरण अग्रवाल ने इस विषय मे अपनी प्रसिद्ध पुस्तक इण्डिया एज नोन टु पाणिनि' मे पर्याप्त विस्तार से विचार किया है। बहुविध हेतुओ साहित्यिक युक्तियो, अष्टाध्यायी मे मिलने वाले मखलि गोसाल का वाचक 'मस्करी' शब्द कुमारीश्रमणा, निर्वाण, निकाय इत्यादि बौद्ध शब्द, श्रविष्ठा नक्षत्र की प्राथमिकता, तारानाथ, कथासरित्सागर, मञ्जुश्रीमूलकल्प, यूवान् च्वाग और राजशेखर आदि के पाणिनि तथा नन्द विषयक उल्लेखो पाणिनि-कालिक राजनैतिक स्थितियो, मुद्राओ और मनुष्य नामो की गम्भीर परीक्षा के आधार पर पाणिनि का समय पाचवी शताब्दी ईस्वी पूर्व निश्चित किया है,[1] जिसे हम भी पर्याप्त प्रामाणिक मानते है।

## पाणिनि की सूत्र-शैली

या तो ब्राह्मण ग्रन्थो के कर्मकाण्डी वातावरण मे जन्म ले कर श्रौत, गृह्य तथा धर्मसूत्रो मे ही नही अपितु दर्शन आयुर्वेद प्रभृति अनेक क्षेत्रो मे और विशेषत व्याकरण के क्षेत्र मे सूत्रशैली उत्तरोत्तर अपना स्वरूप निर्धारित करती जा रही थी। ऐसे समय मे सस्कृत व्याकरण के विपुल आकाश मे परम तेजस्वी महान् सूत्रशिल्पी आचार्य पाणिनि का उदय हुआ। आचार्य पाणिनि की गम्भीर और तेजस्विनी प्रतिभा ने, अपने से प्राचीन आचार्यों के, उपसर्ग अर्थ के वाचक है अथवा द्योतक, शब्द का अर्थ व्यक्ति है अथवा जाति, सभी नाम आख्यातज हैं अथवा नही, इन विभिन्न मतभेदो से अपने को दूर रख कर तटस्थता की नीति अपनाते हुए अथवा दूसरे शब्दो मे मध्यम मार्ग अर्थात् यथावसर उपर्युक्त सभी विचारो का आश्रयण करते हुए प्राचीन आचार्यो की लोकप्रसिद्ध कालविषयक अथवा उस प्रकार की अन्य परिभाषाओ के अनावश्यक भार से सूत्र-पद्धति को मुक्त करते हुए[2], सूत्रो के सज्ञा,

---

१ द्र० इण्डिया एज नोन टु पाणिनि। पृष्ठ ४५५-४५७।

विशेष-इस विषय में सम्पादकीय मत सर्वथा भिन्न है। परिशिष्ट में इस विषय में टिप्पणी देखें।

२ पाणिन्युपज्ञमकालक व्याकरणम्। काशिका २।४।२१, सरस्वतीकण्ठाभरण हृदयहारिणी टीका ३।३।१२६। तुलना करिए-पाणिनोपज्ञमकालक व्याकरणम्। चान्द्रवृत्ति २।२।६८॥

परिभाषा, विधि, नियम, अतिदेश, तथा अधिकार इन सभी प्रकारो को अपनाकर अनुवृत्तियो की सहायता से इन सूत्रो को यथासम्भव अधिकाधिक सूक्ष्म और व्यापक बनाते हुए, नए नए प्रत्याहारो तथा अनुबन्धो के आकर्षक अलकारो तथा गणपाठ और धातुपाठ के तानेबाने वाले झीने पर अछोर परिधान देकर सूत्र शैली को वह प्रौढता तथा अनुपम निखार प्रदान किया, जिसके बल पर सूत्र शैली ने अपनी अदाओ मे सस्कृत भाषा के किन किन गम्भीर रहस्यो को अभिव्यक्त किया यह तो कात्यायन, पतञ्जलि तथा भर्तृहरि जैसे पाणिनि के हृदय को समझनेवाले विद्वान् ही बता सकते है, परन्तु इतना अवश्य स्वीकार करना होगा कि पाणिनि की इस विशिष्ट सूत्रशैली का ही वह प्रभाव था, जिसने पूरे सस्कृत व्याकरण को ही सूत्रमय बना दिया तथा उस के विषय मे **महती सूक्ष्मेक्षिका वर्तते सूत्रकारस्य**[1] एव **पाणिनीय महत् सुविहितम्**[2] जैसे स्तुति के आघोष सर्वत्र सुनाई देने लगे। ऐसी अवस्था मे पाणिनि का नाम लोक मे इतना प्रकाशित हुआ[3] कि उनके यश के कथामृत से देश के छोटे छोटे बच्चे भी अपने कानो को पवित्र करने लगे।[4]

## सूत्र-रचना के पूर्व ही गणपाठ का निर्धारण

आचार्य पाणिनि ने अष्टाध्यायी के सूत्रो की रचना करने से पूर्व ही गणपाठ का सुव्यवस्थित निर्धारण कर लिया था इस तथ्य के बडे सुस्पष्ट प्रचुर प्रमाण अष्टाध्यायी, वार्तिकपाठ तथा महाभाष्य से प्राप्त किए जा सकते हैं।

## सूत्रों का साक्ष्य

सर्व प्रथम हम अष्टाध्यायी के ऐसे सूत्रो का साक्ष्य उपस्थित करते हैं, जिनमे सूत्ररचना मे पूर्व गणपाठ के निर्धारण कर लेने का ज्ञापन होता है। ये सूत्र कई प्रकार हैं। यथा—

१—इस प्रसंग मे अष्टाध्यायी के उन सूत्रो को उपस्थापित किया जा सकता है, जिनमे सूत्रकार ने आदि अथवा प्रभृति अथवा किसी शब्द का

---

१ काशिका ४ २।७४ ॥ २ महाभाष्य ४।२।६६ ॥

३ पाणिनिशब्दो लोके प्रकाशते। काशिका २।१।६ ॥

४ आकुमारं यशः पाणिनेः। काशिका २।१।१३ ॥

बहुवचनान्त प्रयोग करके किसी गण अथवा विशिष्ट शब्द समूह का संकेत किया है। यथा—

सर्वादीनि सर्वनामानि। १।१।२७॥

साक्षात्प्रभृतीनि च। १।४।७४॥

सप्तमी शौण्डैः। २।१।४०॥

इन सूत्रों से सम्बद्ध सर्वादि, साक्षादादि तथा शौण्डादि शब्दों का सम्यक् निर्धारण स्वयं सूत्रकार ने न किया होता तो वह इस तरह की सूत्ररचना को कैसे अपना सकता था।[1]

२—दूसरे प्रकार के वे सूत्र हैं, जिनमें सूत्रकार ने किसी गण के कतिपय शब्दों की विशिष्ट आनुपूर्वी का संकेत किया है।[2] यथा—

अद्ड्डतरादिभ्यः पञ्चभ्यः। ७।१।२५॥

पूर्वादिभ्यो नवभ्यो वा। ७।१।१६॥

त्यदादीनि च। १।१।७४॥

त्यदादीनि सर्वैर्नित्यम्। १।२।७२॥

सर्वत्र लोहितादिकतन्तेभ्यः। ४।१।१८॥

इन सूत्रों में से पहले चार सूत्रों मे पाणिनि ने सर्वादिगण में पठित इतर आदि पाच, पूर्व आदि नव और त्यद् आदि शब्दों के विशिष्ट क्रम अथवा सुव्यवस्थित पाठ का संकेत किया है। यदि उक्त सूत्रों की दृष्टि से पाणिनि ने सर्वादिगण में इन शब्दों का सुव्यवस्थित पाठ न किया होता तो उक्त सूत्रों से विहित कार्य सर्वादिगण के अन्य शब्दों से भी प्राप्त हो जाते, उस अवस्था में इन सूत्रों द्वारा किन्हीं विशिष्ट शब्दों से विशिष्ट कार्यों का विधान करना ही व्यर्थ हो जाता। प्रथम दो सूत्रों मे पठित पञ्चभ्यः और नवभ्यः शब्द तो उक्त संकेत के और भी अधिक स्पष्ट द्योतक हैं। अन्तिम सर्वत्र लोहितादिकतन्तेभ्यः सूत्र से गर्गादिगण के अन्तर्गत लोहितादि अवान्तरगण के लोहित से कतपर्यन्त शब्दों की विशिष्ट आनुपूर्वी का संकेत प्राप्त होता है।

---

१. द्र० यदादिग्रहणं करोति तज्ज्ञापयत्याचार्य—अस्ति ह पाठो बाह्यश्च सूत्रात्। महा० १।३।१॥

२. यह सूत्र संकेतित क्रम गणपाठ में आज भी उसी रूप में उपलब्ध होता है।

३—तीसरे प्रकार के वे सूत्र है जो गणशैली का आश्रयण लेकर विधान किए गए किसी प्रत्यय विशेष के परे रहने पर कार्य विशेष का विधान करते हैं। यथा—

**प्रवाहणस्य ढे** । ७।३।२८ ॥
**बिल्वकादिभ्यश्छस्य लुक्** । ६।४।१५३ ॥
**वर्ग्यादयश्च** । ६।२।१३१ ॥

इनमे प्रथम ढक् प्रत्यय के परे रहने पर **प्रवाहण** शब्द के उत्तरपद के आदि अच् को वृद्धि का विधान करता है। 'प्रवाहण' शब्द से ढक् की प्राप्ति केवल **शुभ्रादिभ्यश्च** (४।१।१२३) सूत्र निर्दिष्ट शुभ्रादिगण मे प्रवाहण' शब्द के बल पर ही सम्भव है। इसलिए **प्रवाहणस्य ढे** सूत्र इस बात का निश्चायक है कि इस सूत्र को बनाने से पूर्व ही सूत्रकार ने शुभ्रादि गण उस मे प्रवाहण' शब्द का पाठ और शुभ्रादि गण से ढक् प्रत्यय का विधान इन तीनो कार्यों को सम्पन्न कर लिया था।

द्वितीय सूत्र बिल्वक आदि शब्दो से उत्तर विद्यमान भसज्ञक छ प्रत्यय का तद्धित प्रत्यय परे लुक् का विधान करता है। इस सूत्र मे निर्दिष्ट बिल्वकादि शब्द **नडादिना कुक च** (४।२।९१) सूत्र विहित कुक् आगम युक्त है। इस लिए **बिल्वकादिभ्यश्छस्य लुक्** सूत्र मे कृत कुगागम बिल्वकादि शब्दो का निर्देश, नडादि गण और उस मे बिल्व आदि शब्दो की पूर्व प्रकल्पना को द्योतित करता है।

तृतीय सूत्र यत्प्रत्ययान्त वर्ग आदि उत्तरपदो का कर्मधारयभिन्न तत्पुरुष समास मे आद्युदात्तत्व का विधान करता है। वर्ग आदि शब्दो से यत् प्रत्यय की प्राप्ति **दिगादिभ्यो यत्** ( ४।३।५४ ) सूत्र निर्दिष्ट दिगादि गण मे वर्ग आदि शब्दो के पाठ के बल पर ही सम्भव है। इसलिए **वर्ग्यादयश्च** सूत्र मे यत्प्रत्ययान्त वर्ग आदि शब्दो का निर्देश दिगादि गण उस मे वर्गादि शब्दो का पाठ और उस से यत्प्रत्यय का विधान इन तीनो बातो की पूर्व प्रकल्पना का द्योतक है।

४—चौथे प्रकार के सूत्र वे है जो किन्ही गणो म पढे गए अवान्तर गणो का निर्देश करते हैं। यथा—

**सर्वत्र लोहितादिकतन्तेभ्य** । ४।१।१८ ॥
**फण्यादिभ्यो गोत्रे** । ४।२।१११ ॥

**न गोपवनादिभ्यः । २।४।६७ ॥**

**हरितादिभ्योऽञः । ४।१।१०० ॥**

प्रथम सूत्र मे *गर्गादिभ्यो गोत्रे* ( ४।१।१०५ ) सूत्रनिर्दिष्ट गर्गादि गण के अन्तर्गत पठित लोहितादिगण का और द्वितीय तृतीय और चतुर्थ सूत्रो मे क्रमश *बिदादिभ्योऽञ्* (४।१।१०४) निर्दिष्ट बिदादि गण के अन्तर्गत पठित कण्वादि, गोपवनादि तथा हरितादि गणो का निर्देश मिलता है। इन अवान्तर गणो के निर्देशो से स्पष्ट है कि पाणिनि ने उक्त अवान्तर गणो के निर्देश करने वाले सूत्रो की रचना से पूर्व गर्गादि और बिदादि इन प्रधान गणो के शब्दो का निर्धारण कर लिया था।

५—पाचवे प्रकार के वे सूत्र है, जिनमे निर्दिष्ट गणो के अन्तर्गत पठित शब्दो से सामान्यविहित कार्य की स्वत प्राप्ति होने पर भी, उन शब्दो का किसी गण विशेष मे पाठ होने के कारण पुन. सामान्यविहित कार्य का विधान करना पडा। यथा—

*शुण्डिकादिभ्योऽण । ४।३।७६ ॥*

सूत्र पठित शुण्डिक आदि शब्दो से **प्राग्दीव्यतोऽण्** (४।१।८३) सूत्रविहित यथाप्राप्त अण प्राप्त था, परन्तु कतिपय शब्दो मे पूर्वविहित ठक्, 'उदपान' शब्द का **उत्सादिगण** ( ४।१।८६ ) मे पाठ होने से **'अञ्** 'तीर्थ' शब्द का **धूमादिगण** ( ४।२।१२७ ) मे पाठ होने से **वुञ्** आदि की प्राप्ति थी।[1] उन को हटा कर अण् ही होवे, इसलिए इस सूत्र और एतत्सूत्र निर्दिष्ट गण का पाठ सूत्रकार ने किया है। इस से स्पष्ट है कि इस सूत्र और गण की रचना से पूर्व उत्सादि तथा धूमादि गणो की प्रकल्पना की जा चुकी थी।

६—इसी प्रसङ्ग मे अष्टाध्यायी के धातु-प्रकरण मे पठित **कण्ड्वादिभ्यो यक्** ( ३।१।२७ ) सूत्र तथा कण्ड्वादि गण मे पठित कण्डू आदि दीर्घान्त शब्दो की ओर विद्वन्महानुभावो का ध्यान आकृष्ट करना भी आवश्यक है। यहा सूत्रकार और गणकार दोनो के द्वारा 'कण्ड्वादि' गण पठित शब्दो के द्वैविध्य=धातुत्व तथा प्रातिपदिकत्व के प्रतिपादन

---

१ इस प्रकरण के स्पष्टीकरण के लिए इसी सूत्र का न्यास ग्रन्थ देखना चाहिए।

के लिए महत प्रयत्न किया गया है। यह महत प्रयत्न भी इस तथ्य का पर्याप्त उपोद्बलक है कि अष्टाध्यायी के सूत्रो तथा तत्सबद्ध गणपाठ दोनो की रचना तथा निर्धारण एक ही आचार्य ने किया था।

## वार्तिकों का साक्ष्य

आचार्य कात्यायन के वार्तिको से भी इस विषय के पर्याप्त सकेत मिलते है कि गणपाठ और सूत्रपाठ का प्रवक्ता एक ही आचार्य है। गणपाठ से सम्बद्ध वार्तिको और उनके द्वारा उपस्थापित विषयो को तो यथावसर अन्यत्र प्रस्तुत किया जायगा, यहा केवल प्रस्तुत प्रसग से सबद्ध कतिपय प्रमुख वार्तिको की ओर ही पाठको का ध्यान आकृष्ट कर रहे हैं।

१—गणपाठ के साथ अष्टाध्यायी का साक्षात् सबन्ध दर्शाने वाली निम्न वार्तिके अत्यन्त महत्त्व की है—

क-अवरादिना पुन सूत्रपाठे ग्रहणानर्थक्य, गणे पठितत्वात्।[1]

ख-लोहितडाज्भ्य क्यष्वचनम्, भृशादिष्वितराणि।[2]

ग-पाठात्पर्युदास, पठितानां सज्ञाकरणम्।[3]

घ-एकशितिपात्स्वरवचन तु ज्ञापक निमित्तस्वरबलीयस्त्वस्य।[4]

ङ-भ्रातुष्पुत्रग्रहण ज्ञापकम् एकदेशनिमित्तात् षत्वप्रतिषेधस्य।[5]

इत्यादि कात्यायन के वार्तिक बडे स्पष्ट शब्दो मे यह घोषणा कर रहे है कि सूत्रकार और गणकार एक ही व्यक्ति है, और वह है आचार्य पाणिनि।

२—कतिपय वार्तिको मे अष्टाध्यायी के सूत्रो की व्याख्या के प्रसग मे विभिन्न गणो मे पठित विशिष्ट शब्दो के पाठ पर विचार किया है। यथा—

क-भिक्षादिषु युवतिग्रहणानर्थक्यम्, पुवद्भावस्य सिद्धत्वात् प्रत्ययविधौ।[6]

ख-बिल्वादिषु गवीधुकाग्रहण मयट्प्रतिषेधार्थम्।[7]

---

१. महा० नवा० १।१।३३ पृ३ ३१०। २ महा० ३।१।१३॥
३. महा० नवा० १।१।२६, पृष्ठ २६४। ४. महा० २।१।१॥
५. महा० ८।३।४१॥ ६. महा० ४।२।३८॥
७ महा० ४।३।१३४॥

३—कात्यायन की कुछ वार्तिकें ऐसी है, जिनमे किसी गण मे पठित शब्दो की न्यूनता देखकर उनमे अन्य शब्दो के उपसख्यान की आवश्यक्ता दर्शाई है। यथा—

क-मरुच्छब्दस्योपसंख्यानम्।[1]

ख-श्वच्छब्दस्योपसंख्यानम्।[1]

४—कतिपय वार्तिके ऐसी हैं, जिनमे विभिन्नगणो मे पठित कुछ एक शब्दो के साथ विशिष्ट उपाधियो का सयोजन किया है। यथा—

क-तिष्ठद्गुः कालविशेषे।[2]

ख-खलेयवादीनि प्रथमान्तान्यन्यपदार्थे।[2]

ग-शूद्रा चामहत्पूर्वा जातिः।[3]

इन उपाधियो के विना अनिष्ट प्रयोगो की प्राप्ति होती है।

५—कुछ वार्तिको मे कात्यायन ने यह विचार व्यक्त किया है कि सप्तमी शौण्डैः (२।१।४०) अथवा अर्धर्चाः पुंसि च (२।४।३१) जैसे सूत्रो मे जहा पाणिनि ने वहुवचान्त प्रयोग द्वारा गणनिर्देश किया है वहा स्पष्टत आदि पद का निर्देश करना चाहिए। यथा—

क-शौण्डादिभिः।[4] ख-अर्धर्चादयः।[5]

उपर्युक्त वार्तिको से स्पष्ट है कि आचार्य कात्यायन सूत्रकार और गणकार को एक ही व्यक्ति मानते हैं और सूत्र की रचना से पूर्व गणपाठ के निर्धारण का सकेत भी करते है।

## महाभाष्य का साक्ष्य

महाभाष्यकार पतञ्जलि ने स पूर्वः पाठः, अयं पुनः पाठः[6] कह कर बडे स्पष्ट शब्दो मे यह स्वीकार किया है कि पाणिनि ने सूत्र-रचना से पूर्व ही गणपाठ का निर्धारण कर लिया था। इस प्रतिज्ञा मे हेतु उपस्थित करते हुए पतञ्जलि ने लिखा है—

यदयं 'पूर्वादिभ्यो नवभ्यो वा' (७।१।१६) इति नवग्रहणं करोति। नवैव हि पूर्वादीनि।[7]

---

१. महा० १।४।५८॥ २. महा० २।१।१७॥
३. महा० ४।१।४॥ ४. महा० २।१।४०॥
५. महा० २.४.३१॥ ६. महा० नवा० १।२।३३; पृष्ठ ३११॥
७ महा० नवा० १।१।३३, पृष्ठ ३११॥

कैयट इसकी व्याख्या में लिखता है—

तत्र हि नञ्ग्रहण स्वदादीना निरासार्थं क्रियत । यदि च नियतसन्निवेशो गणपाठ पूर्वे, ततोऽधिकृतव्यवच्छेदार्थ नञ्ग्रहण कर्तव्यम् ।

इतना ही नही आचार्य पतञ्जलि ने अनेक स्थनो पर गणपाठ मे पठित शब्दा को सूत्रवत् पाणिनीय स्वीकार करते हुए और सूत्रवत् ही प्रामाणिक मानते हुए उनके द्वारा सूत्रकार आचार्य पाणिनि की विविध प्रवृत्तिया का ज्ञापन किया ह । इस दृष्टि से

क-एव तर्हि आचार्यप्रवृत्तिर्ज्ञापयति नोदात्तनिवृत्तिस्वर शुन्यव तरति यदय श्वन्शब्द गौरादिषु पठति अन्तोदात्तार्थ यत्न करोति सिद्ध हि स्यान्ङीपेव । महा० १।४।२ ६।४।२२ ॥

ख-एव तर्हि आचार्यप्रवृत्तिर्ज्ञापयति न तद्विशेषेभ्यो भवति यदय विपाट्शब्द शरत्प्रभृतिषु पठति । महा० नवा० १।१।२२ पृष्ठ २७६ ॥

ग-एव तर्हि, सिद्धे सति य सवनादिषु अश्वसनिशब्द पठति तज्ज्ञापयत्याचार्योऽनिणन्तादपि षत्व भवतीति । महा० ८।३।११० ॥

घ-आचार्य प्रवृत्तिर्ज्ञापयति भवत्यृकारान्तो णत्वमिति यदय क्षुभ्नादिषु नृनमन्शब्द पठति । एव तर्हि यत्तृप्नोतिशब्द पठति । महा० नवा० १।१ । प्रत्या० ४, पृष्ठ १०८ ।

उद्धरण विशष महत्व के है । इन मे व्याकरण-शास्त्र के महान मनीषी पतञ्जलि ने क्रमश गौरादिगण ( ४।१।४१ ) के श्वन शब्द शरत्प्रभृति ( ५।४।१०७ ) के 'विपाट्' शब्द सवनादिगण ( ८ ३।११० ) के अश्वसनि' शब्द और क्षुभ्नादिगण ( ८ १।३९ ) के नृनमन् तथा तृप्नु शब्दो का निर्देश करके इन के पाणिनीयत्व की स्पष्ट घोषणा की ।

इस प्रकार पाणिनि की अष्टाध्यायी के अन्त साक्ष्य तथा उसक प्रामाणिक व्याख्याता कात्यायन और पतञ्जलि के पूर्वनिर्दिष्ट प्रचुर प्रमाण प्रस्तुत कर देने के पश्चात् उनके अनुयायी काशिकाकार कैयट भट्टोजी दीक्षित तथा नागेश भट्ट आदि के वचनो को विद्वानो के समक्ष उपस्थित करना पिष्टपेषणमात्र होगा ।

## न्यासकार के आक्षेप

काशिकाविवरणपञ्जिका अथवा न्यास के रचयिता जिनेन्द्रबुद्धि का मत इसम भिन्न है । वह पाणिनीय तन्त्र सबद्ध गणपाठ को अपाणिनीय

मानना है। उसके अपाणिनीयत्व प्रतिपादक हेतु इस प्रकार है—

१–न्यासकार का प्रथम हेतु है कि यदि सूत्रकार और गणकार एक ही व्यक्ति होता तो 'गर्गादि' गण मे तथा उसी प्रकरण के **मधुबभ्रवोर्ब्राह्मणकौशिकयो**[1] सूत्र मे दोनो स्थानो पर 'बभ्रु' शब्द का पाठ न करके केवल गर्गादि गण मे ही **बभ्रु कौशिके** ऐसा गणसूत्र पढ देता। इस प्रकार सूत्रपाठ मे लाघव हो जाता।[2]

२–जिनेन्द्रबुद्धि का दूसरा हेतु यह है कि यदि सूत्रपाठ और गणपाठ दोनो का रचयिता एक ही होता तो वह 'सर्वादि' गण मे 'द्वि' प्रभृति शब्दो से पूर्व ही **किम्** शब्द का पाठ कर देता। इस प्रकार पाठ करने से कि **सर्वनामबहुभ्योऽद्व्यादिभ्य**[3] सूत्र मे 'किम्' शब्द के पाठ की आवश्यकता न होती।[4]

३–तीसरा हेतु न्यासकार का यह है कि यदि सूत्रपाठ और गणपाठ का कर्त्ता एक ही होता तो वह यौधेयादि गण को चतुर्थ अध्याय के प्रथमपाद (सूत्र-१७८) तथा पाचवे अध्याय के तृतीय पाद (सूत्र ११७) मे दो स्थानो पर न पढता।[5]

इन तीन हेतुओ अथवा आक्षेपो को उपस्थित करके न्यासकार ने यह निर्णय दिया है कि सूत्रकार पाणिनि से गणकार कोई भिन्न व्यक्ति है। अत गणपाठ के यथास्थित पाठ के आधार पर पाणिनि पर कोई आक्षेप नही किया जा सकता।

## न्यासकार के आक्षेपों का समाधान

न्यासकार ने गणपाठ के पाणिनीयत्व पर जो आक्षेप किये हैं, व ऐसे अकाट्य नही है कि उनका उचित उत्तर ही न दिया जा सके। वस्तुत न्यासकार के तीनो हेतु हेत्वाभासमात्र है। अत उन से किसी विशिष्ट मत का प्रज्ञापन नही हो सकता।

**प्रथम हेतु का समाधान**–न्यासकार के प्रथम हेतु का समाधान यह है कि गणसूत्रशैली आचार्य पाणिनि की ही उपज्ञात नही हैं। उसके गण पाठ मे जो गणसूत्र निर्दिष्ट मिलने हैं वे प्राय प्राचीन आचार्यों के सगृहीत

१. पा० ४।१।१०६ ॥ २. द्र० न्यास ४।१।१०६ ॥
३. पा० ५।३।२ ॥ ४. द्र० न्यास ५।३।२ ॥
५. द्र० न्यास ५।३।११७ ॥

है। अत. पाणिनि ने गर्गादि गण में ही **बभ्रु कौशिके** ऐसा सूत्र क्यों नहीं पढ़ा, यह आक्षेप ही नहीं उठता। इतना ही नहीं, आचार्य पाणिनि ने अनेक स्थानों पर प्राचीन आचार्यों के अनुसार सूत्ररचना की है। यथा—

**औङ आपः** ।७।१।१८ ॥ **आङि चापः** ।७।३।१०५ ॥

**आङो नाऽस्त्रियाम्** ।७।३।१२० ॥

इन सूत्रों में निर्दिष्ट **औङ्** तथा **आङ्** प्रत्यय पाणिनि के सम्पूर्ण शब्दानुशासन में कहीं पर भी निर्दिष्ट नहीं है। तथापि पाणिनि ने इन का निर्देश किया है। इसी प्रकार पाणिनि ने **वृद्धिर्यस्याचामादिस्तद् वृद्धम्** (१।१।७३) सूत्र द्वारा स्वीय वृद्धसंज्ञा का निर्देश करके भी **वृद्धो यूना तल्लक्षणश्चेदेव विशेषः** (१।२।६५) सूत्र में वृद्ध शब्द का निर्देश गोत्र के स्थान पर किया है। पाणिनीय शब्दानुशासन में भी इस प्रकार परस्पर विरोध होने पर यदि वह अपाणिनीय नहीं माना जा सकता और उस में **निर्देशोऽयं पूर्वसूत्रेण वा स्यात्** पूर्वसूत्रानुसार निर्देश मानकर विरोध अथवा असंगति का परिहार हो सकता है तो उसी के अनुसार उक्त आक्षेप का परिहार भी अनायास हो सकता है।

इतना ही नहीं, न्यासकार स्वयं अपने 'सूत्रकार अन्य है और गणकार अन्य' समाधान से सन्तुष्ट नहीं था, क्योंकि गणकार को अन्य मानने पर भी प्रश्न हो सकता है कि उसने ही लाघव के लिए गण में **बभ्रु कौशिके** ऐसा सूत्र क्यों नहीं पढ़ा ? इसलिए न्यासकार लिखता है—

**गणकारेणापि हि न कृतं वैचित्र्यार्थम्, विचित्रा हि गणस्य कृतिर्गणकारेण।**[1]

अर्थात्—गणकार ने भी **बभ्रु कौशिके** ऐसा सूत्र नहीं बनाया वैचित्र्य के लिए। गणकार के गण की कृति विचित्र है।

प्रथम तो यह कोई समाधान नहीं, यदि इसे समाधान मान लिया जाए तो यही समाधान पाणिनि को ही गणकार मानने पर क्यों नहीं दिया जा सकता ?

**द्वितीय हेतु का समाधान**—न्यासकार ने जो दूसरा हेतु दिया है, उस से वह स्वयं सन्तुष्ट नहीं है। अत एव उसने स्वयं समाधान करते हुए लिखा,

१. न्यास ४।१।१०६, भाग १, पृष्ठ ६०१; द्र० न्यास ५।३।१०७, पृष्ठ १४१।

है कि त्यदादि शब्दो मे जो जो शब्द परे है वह एकशेष मे अवशिष्ट रहता है।[1] त्यदादियो के साथ किम् की सहविवक्षा मे किम् का ही शेष इष्ट है। यथा–त्वं च कश्च कौ, भवाश्च कश्च कौ। यह व्यवस्था किम्' को त्यदादि से पूर्व पढने पर नही बनती। अत गणपाठ का यथान्यास पाठ ही ठीक है।[2]

इस प्रकार न्यासकार का दूसरा हेतु उनके समाधान से ही समाप्त हो जाता है।

**तृतीय हेतु का समाधान**—न्यासकार ने जो तीसरा हेतु दिया है कि गणपाठ मे यौधेयादि गण का दो स्थान पर पाठ क्यो किया है। इसका सीधा साधा उत्तर यह दिया जा सकता है कि यौधेयादि का पुन पाठ सम्भवत लेखक प्रमादजन्य हो। इतना ही नही गणपाठ का रचयिता अन्य व्यक्ति को मानने पर भी न्यासकार का आक्षेप तदवस्थ ही रहता है कि उसने यौधेयादि का पाठ दो बार क्यो किया? इस आपत्ति से बचने के लिए न्यासकार ने लिखा है–

**विचित्रा हि गणाना कृतिर्गणकारस्येति पुन पठिता।**[3]

अर्थात् गणकार की गणो की कृति विचित्र है इसलिए उसने इन्हे पुन पढा है।

प्रथम तो यह कोई उत्तर नही है और यदि यह उत्तर पाणिनि से भिन्न गणकार के लिये हो सकता है तो यही उत्तर पाणिनि को ही गणकार मान कर क्यो नही दिया जा सकता? न्यासकार ने सूत्रकार के लिए भी ऐसे समाधान अन्यत्र दिए है। **ङे प्रथमयोरम्** (७।१।२८) सूत्र पर न्यासकार ने लिखा है कि पाणिनि ने **ङे सुटोरम्** ऐसा लघु न्यास न करके **ङे प्रथमयोरम्** ऐसा सूत्र वैचित्र्यार्थ किया है।[4] यदि पाणिनि को सूत्रकार मानते हुए उस के सूत्रो के लिए **वैचित्र्यार्थम्** उत्तर हो सकता है तो उन्ही को गणकार मानते हुए गणपाठ के लिए क्या नही हो सकता?

---

१ त्यदादीना मिथो यद्यत् पर तत्तच्छिष्यते। स च यश्च यौ यश्च कश्च कौ। काशिका १।२।७२॥ २ न्यास ५।३।, पृष्ठ १०६।

३ न्यास ५।३।११७, पृष्ठ १४१। द्रष्टव्य न्यास ४।१।१०६ पृष्ठ ६०१।

४ ङे सुटोरिति वक्तव्ये ङे प्रथमयोरिति वचन वैचित्र्यार्थम्। ७।१।२८, पृष्ठ ६३६।

इस विवेचना से स्पष्ट है कि न्यासकार ने गणपाठ को अपाणिनीय बताने के लिए जो हेतु दिए है, वे हेत्वाभास मात्र है। उन से गणपाठ का अपाणिनीयत्व कथमपि सिद्ध नही हो सकता।

## न्यासकार का वदतोव्याघात

इतना ही नही न्यासकार के ऐसे स्थल भी उपस्थित किए जा सकते है, जिन की उचित सगति पाणिनि को ही गणकार मानने पर लग सकती है। दूसरे शब्दो मे न्यासकार ने अस्पष्ट रूप से पाणिनि को ही गणकार स्वीकार किया है। यथा—

१–न्यासकार कहता है कि पारस्करादिगण (६।१।१५७) के आकृतिगण होने से उसी मे **प्रतिष्कशश्च कशे** (६।१।१५२) से लेकर इस सुट् प्रकरण के अन्त तक के सभी सूत्रो का समावेश हो जाने पर भी इन सूत्रो का पृथक् पाठ पाणिनि ने केवल प्रपञ्चार्थ किया है।[1]

इस से स्पष्ट है कि पारस्करादिगण को न्यासकार पाणिनीय ही मानता है। अन्यथा वह सुट्प्रकरणस्थ सूत्रों के पृथक् निर्देश को प्रपञ्चार्थ न कह कर **अन्यो हि गणकार, अन्यश्च सूत्रकार** समाधान देता।

२–न्यासकार धातुपाठ को सूत्रकार पाणिनि की रचना मानता हुआ लिखता है–

**न तस्य (आपिशले) पाणिनेरिव अस भुवीति गणे पाठ।**[2]

अर्थात्—पाणिनि के धातुपाठ के समान आपिशलि के धातुपाठ मे **अस भुवि** पाठ नही था।

यदि धातुपाठ और सूत्रपाठ मे अनेक विषमताए होने पर भी धातुपाठ पाणिनि का माना जा सकता है[3] तो गणपाठ को पाणिनीय स्वीकार करने मे क्या आपत्ति हो सकती है?

---

१. यदि तर्हि पारस्करप्रभृतिराकृतिगण 'प्रतिष्कशश्च कशे' इत्यारभ्य पूर्व सूत्र न पठितव्यम्। तस्याप्यनेनैव संग्रहात्। सत्यमेतत्, प्रपञ्चार्थं तु पठितव्यम्। ६।१।१५७, पृष्ठ २६६। तुलना करो—'त वै खल्वपि विधय सुपरिगृहीता भवन्ति, यत्र लक्षण प्रपञ्चश्च। केवल लक्षण केवल प्रपञ्चो वा न तथा कारक भवति।' महाभाष्य ६।३।१४॥

२ न्यास १।३।२२, पृष्ठ २२६।

३ यह ध्यान रहे कि न्यासकार ने दो एक स्थानो पर धातुपाठ को अपाणिनीय

३—न्यासकार न **उपदेशेऽजनुनासिक इत्** (१।३।२) सूत्रस्थ **उपदेश शास्त्रवाक्यानि सूत्रपाठ खिलपाठश्च** इस काशिका वचन की व्याख्या करते हुए लिखा है—

**खिलपाठो धातुपाठ प्रातिपदिकपाठश्च।**

जब यहा न्यासकार को सूत्रपाठ से पाणिनि का सूत्रपाठ ही निश्चित रूप से अभिप्रेत है तो धातुपाठ और प्रातिपदिकपाठ (=गणपाठ) भी पाणिनि का ही क्या नहीं? **उपदेशे ऽजनुनासिक इत्** सूत्र की रचना करते हुए आवश्यक ही नहा अपितु अनिवार्य है कि अनुनासिक अचा के उपदेश के लिए सूत्रपाठ के समान ही धातुपाठ तथा प्रातिपदिकपाठ (=गणपाठ) का भी प्रवचन पाणिनि द्वारा ही किया जाए।

इसस स्पष्ट है कि न्यासकार के सभी वचन वदताव्याघात दोष से पूर्ण हैं। अत उन के द्वारा यह कदापि सिद्ध नहा हो सकता कि आचार्य पाणिनि की अष्टाध्यायी से सबद्ध गणपाठ का निर्धारण उन से पूर्व किसी अन्य आचार्य द्वारा किया जा चुका था, अथवा अपन से पूर्व आचार्य द्वारा निर्धारित गणपाठ का ही तादात्म्यन अपनाकर पाणिनि न अपने सूत्रों की रचना की थी।

**आई० एस० पावते की हेय कल्पना**

ऐसी स्थिति म न्यासकार के उपर्युक्त तथा कतिपय अन्य वचनों के आधार पर आई० एस० पावते का यह निर्णय कि अष्टाध्यायी के कर्ता ने *गणपाठ और धातुपाठ दोनों को अपने पूर्व आचार्यों से प्राप्त किया*"[1] युक्तिरहित होने से सर्वथा हेय है।

इस विवेचना से सर्वथ स्पष्ट है कि सूत्रकार पाणिनि ने ही अपने शास्त्र म सम्बद्ध गणपाठ का स्वय प्रवचन किया था और उसका निर्वाण सूत्रपाठ पाठ से पूर्व ही हो गया था यही सिद्धान्त युक्तियुक्त है।

---

भी स्वीकार किया है। द्र० ७।४।२, पृष्ठ ८४० ७।४।७५ पृष्ठ ८७३। न्यासकार का धातुपाठविषयक कथन भी वदताव्याघात दोषयुक्त है। धातुपाठ के पाणिनीयत्व के लिए देखिए क्षीरतरङ्गिणी की भूमिका पृष्ठ ८ (रामलाल कपूर ट्रस्ट संस्करण) तथा स० व्या० शास्त्र का इतिहास भाग २, अ० २१।

1 The author of the अष्टाध्यायी received both the गणपाठ and धातुपाठ from his आचार्य s as उपदेश। दी स्ट्रक्चर आफ अष्टाध्यायी, पृष्ठ ६१।

## ✓गणनिर्धारण में प्राचीन गणकारों की अनुकृति

गणपाठ के प्रवक्ता की समस्या पर विचार करते हुए हमे इस बात का पूरा पूरा ध्यान रखना चाहिए कि व्याकरण के नियमो का निर्धारण करने वाले वैयाकरणो को **प्रवक्ता** माना गया है न कि **कर्त्ता**। इसीलिए **तेन प्रोक्तम्** (४।३।१०१) सूत्र के उदाहरण के रूप मे **पाणिनीयम् आपिशलम्** तथा **काशकृत्स्नम्**' प्रयोग काशिकाकार द्वारा उपस्थित किये गये है। इसका अभिप्राय यह है कि इन वैयाकरणो ने परम्परा से चले आ रहे भाषा विषयक नियमो का अपनी दृष्टि से शब्दानुपूर्वी के थोडे बहुत परिवर्तन तथा परिवर्धन के साथ उपदेश किया था न कि जिस प्रकार कोई कवि अपनी श्लोक रचना मे प्रतिभा के बल पर अपनी नवीन कल्पनाओ शब्दावलियो चित्ताकर्षक अलकारो तथा छन्दो का चामत्कारिक नवीन प्रदर्शन करता है उस प्रकार कोई नवीन आविष्कार किया था। इसीलिये व्याकरण शास्त्र को **प्रोक्त** और काव्य आदि को **कृत** माना जाता है। वस्तुत भाषा की गतिविधि का अनुसरण करता हुआ उसके शब्दो के साधुत्व असाधुत्व का निर्णयमात्र करने वाला वैयाकरण व्याकरण के नियमो की रचना मे कोई मौलिक वस्तु उपस्थित ही क्या कर सकता है? '**प्रोक्त** और **कृत**' के उपर्युक्त भेद को दृष्टि मे रखकर ही पाणिनि ने **तेन प्रोक्तम्** (४।३।१०१) तथा **कृते ग्रन्थे** (४।३।११६) इन दो सूत्रो की रचना की। पतञ्जलि ने भी क्रमश **यत्तेन प्रोक्त न च तेन कृतम्**[1] तथा **यत्तेन कृत न च तेन प्रोक्तम्**[2] कह कर प्रोक्त और कृत का भेद स्पष्ट रूप से प्रतिपादित किया है।

इस प्रकार पाणिनीय व्याकरण के भी प्रोक्त होने के कारण उसमे प्राचीन आचार्यो से विरासत मे प्राप्त प्रचुर सामग्री की वर्तमानता स्वाभाविक ही नही आवश्यक भी है। यह दूसरी बात है कि सस्कृत भाषा की तात्कालिक विभिन्न गति विधियो का सूक्ष्मातिसूक्ष्म ध्यान रख कर आचार्य पाणिनि ने प्राचीन नियमो मे पर्याप्त परिवर्धन एव सशोधन करते हुए उसे सर्वथा नवीन रूप प्रदान किया।

इसलिय पाणिनीय व्याकरण मे प्राचीन वैयाकरणो द्वारा निर्धारित परिवर्तित अथवा अपरिवर्तित कितनी सामग्री ली गयी और कितनी पाणिनि

---

[1] महा० ४।३।१०१। [2] महा० ४।३।१०१

के द्वारा स्वय निर्धारित ह, यह कह सकना कठिन ही नही, अपितु असभव भी है।[1] वह भी विशेषत उस स्थिति मे जब कि हमारे समस्त प्राचीन व्याकरणो का सर्वथा अभाव है।

हरदत्त के कथनानुसार[2] इतना तो स्पष्ट ही है कि पाणिनि ने अपने व्याकरण की रचना मे आपिशलि के व्याकरण का पर्याप्त उपयोग किया था। इसके अतिरिक्त **पक्षिमत्स्यमृगान् हन्ति, परिपन्थ च तिष्ठति** (४।४। ३५,३६) जैसे कुछ सूत्र उपस्थित किये जा सकते है, जिनमे प्राचीन आचार्यो की सूत्ररचना का स्पष्ट प्रतिबिम्ब दिखाई देता है।[3] इसी प्रकार गणपाठ के नन्द्यादि, ग्रहचादि पचादि, भिदादि तथा सपत्न्यादि जैसे स्थलो के सूत्र निर्दिष्ट शब्दो तथा गणपठित शब्दो मे विद्यमान स्वरूपवैषम्य भी प्राचीन आचार्यो के शब्दानुशासन से किसी न किसी प्रकार प्रभावित होने का सकेत देते है। इस विषय मे विस्तार से पूर्व लिख चुके है।[4]

पूर्वत प्राप्त गणपाठ मे किए गए परिवर्तन के प्रसग मे ऋक्तन्त्र के **कौतस्कुतादि** गण के स्थान पर पाणिनि के लघु तथा नवीन नाम **कस्कादि**[5], अथर्व प्रातिशाख्य के **बृहस्पत्यादि** गण के शब्दो का **वनस्पत्यादि** तथा **देवताद्वन्द्वे च** सूत्र मे पाणिनि के द्वारा किये गये वर्गीकरण[6], आपिशलि के 'सवादि' गण मे पठित 'द्वि' शब्द के पाठक्रम मे पाणिनि द्वारा 'सर्वादि' गण मे किये गये परिवर्तन[7] तथा प्राचीनो के रौढ्यादि नाम के स्थान पर

---

१. द्र० It will be long before we understand, if indeed we ever come to do so, what and how much of it is पाणिनि's own in addition to the work of his grammatical predecessors दी वदान इन पाणिनि, पृष्ठ १।

२ कथ पुनरिदमाचार्येण पाणिनिना अवगतमेत साधव इति ? आपिशलेन पूर्वव्याकरणेन • । प० म० भाग १, पृष्ठ ६।

३ सस्कृत व्याकरणशास्त्र का इतिहास भाग १, (पृष्ठ ८३ ८४)) पाद टिप्पण सं० ३।

४. द्र० पूर्व पृष्ठ ३५।

५. द्र० पूर्व पृष्ठ १६।

६. द्र० पूर्व पृष्ठ २२, २३।

७ द्र० पूर्व पृष्ठ २६।

पाणिनि द्वारा रचे गये 'क्रौड्यादि' नाम की ओर विद्वानों का ध्यान आकृष्ट किया जा सकता है

## गणों के दो प्रकार

पाणिनीय गणपाठ में दो प्रकार के गण उपलब्ध होते हैं—एक **आकृतिगण** तथा दूसरे **पठितगण**। यों तो अथर्व-प्रातिशाख्य[२] ऋक्तन्त्र[३], फिट्सूत्र[४] उणादिसूत्रों[५] में भी आकृतिगण के दर्शन हो जाते हैं, परन्तु पठितगणों की उपलब्धि, अथर्व प्रातिशाख्य के सूत्रों[२] आपिशलि के सर्वादिगण-विषयक भर्तृहरि के कथन[६] के अतिरिक्त, पाणिनि-व्याकरण से पहले अन्यत्र कहीं नहीं होती।

प्रायः सूत्रों में गणों का निर्देश करने के लिये उन उन के प्रथम शब्द के साथ **'आदि'** अथवा **'प्रभृति'** पद का प्रयोग सूत्रकार ने किया है। कहीं कहीं गण के प्रथम शब्द का बहुवचनान्त प्रयोग भी पाया जाता है[७], परन्तु जहाँ सूत्र में कोई गण अभिप्रेत है, वह चाहे 'आदि' अथवा 'प्रभृति' पद का प्रयोग हो अथवा बहुवचनान्त का प्रयोग, उसका अभिप्राय ऐसे स्थलों में सर्वत्र 'आदि' ही होता है। इस 'आदि' शब्द का प्रयोग सामान्यतः **सामीप्य, व्यवस्था, प्रकार** तथा **अवयव** इन चार अर्थों में विद्वानों ने स्वीकार किया है[८]। इन में से गण के निर्देश के लिये व्यवस्थावाची तथा प्रकारवाची 'आदि' शब्द का ही प्रयोग उपयुक्त जान पड़ता है। उसमें भी 'आदि' शब्द जब 'प्रकार' अर्थ को अभिव्यक्त करता हुआ किसी गण का निर्देशक बनता है तो वह निर्दिष्ट गण **आकृतिगण** माना जाता है और जब 'व्यवस्था' अर्थ की अभिव्यक्ति करता हुआ किसी गण का बोध कराता है, तो वह निर्दिष्ट गण आकृतिगण न होकर **पठितगण** माना जाता है। इसे यों भी कहा जा सकता है कि जब

---

१. द्र० पूर्व पृष्ठ ३६,३७। २ द्र० पूर्व पृष्ठ २१।
३. द्र० पूर्व पृष्ठ १६। ४. द्र० पूर्व पृष्ठ २६।
५. द्र० पूर्व पृष्ठ २७, २८। ६ द्र० पूर्व पृष्ठ २६।
७. संभव है कि गण निर्देशन की ये तीन प्रकार की प्रवृत्तियाँ पाणिनि ने अपने पूर्वाचार्यों की तीन पद्धतियों के अनुकरण पर अपनाई हों।
८. सामीप्येऽथ व्यवस्थायां प्रकारेऽवयवे तथा। चतुर्ष्वर्थेषु मेधावी आदिशब्दं तु लक्षयेत्॥ कातन्त्र सन्धिसूत्र (८) त्रिलोचन टीका।

किसी 'आकृति'गण के निर्देश के लिये 'आदि' अथवा तदर्थक किसी शब्द का प्रयोग किया जाता है, तब वह 'आदि' अथवा तदर्थक शब्द प्रकारवाची होता है परन्तु जब किसी 'पठित गण के निर्देश के लिये 'आदि' अथवा उस अभिप्राय वाले किसी अन्य शब्द का प्रयोग किया जाता है, तब वह प्रकारवाचक न होकर व्यवस्थावाची होता है। पतञ्जलि ने 'आदि' शब्द के इस द्विविध वैशिष्ट्य को निम्न शब्दों मे उदाहरण के साथ स्पष्ट किया है—

**अयमादिशब्दोऽस्त्येव व्यवस्थायां वर्तते । तद्यथा देवदत्तादीन् समुपविष्टानाह 'देवदत्तादय आनीयन्ताम्'। त उत्थाप्य आनीयन्ते। अस्ति च प्रकारे वर्तते। तद्यथा देवदत्तादय आढ्या अभिरूपा दर्शनीया पटव इति। देवदत्तप्रकारा इति गम्यते।[1]**

## आकृति-गण

आकृतिगण की परिभाषा वैयाकरणो ने निम्न प्रकार दर्शाई है—

१—पदमञ्जरीकार हरदत्त आकृतिगण की परिभाषा इस प्रकार लिखता है—

**प्रयोगदर्शनेन आकृतिग्राह्यो गण आकृतिगण ।[2]**

इसका अभिप्राय है कि प्रयोगो की समानता के आधार पर जिन गणो मे शब्दो का सन्निवेश किया जाए, वह 'आकृति' गण होता है।

२—वर्धमान ने अपनी गणरत्नमहोदधि मे कण्वादिगण की आकृति गणता स्वीकार करते हुए 'आकृति'गण के स्वरूप को—

**आकृतिगणश्चायं तेनापरिमितशब्दसमूह । आकृत्या आकारेण लक्ष्यते स आकृतिगण ।[3]**

इन शब्दो मे और अधिक स्पष्ट किया है। तदनुसार वर्धमान आकृति गण मे अनन्त शब्द-समूह का अन्तर्भाव मानता है। अर्थात् आकृतिगण मे प्रयोग अथवा स्वरूप अथवा शब्द साधुत्व की परिस्थितियो की समानता को आधार बना कर, समान आकृतिता के आधार पर, गणपठित शब्दो के समान जितने भी शब्द प्राप्त हो सके, उन सब का अन्तर्भाव तत्सम्बद्ध आकृतिगण मे माना जाता है।

---

१ महा० १।३।१ ॥ २ प० म० भाग १ पृष्ठ ३८० ।

३ गणरत्नमहोदधि पृष्ठ ४३ ।

बालमनोरमाकार के शब्दो मे इसी अभिप्राय को—

**आकृत्या एव जातीयकतया निर्णेतव्योऽयं गण इत्यर्थः । लोकप्रयोगानुसारेण एव जातीयका शब्दा अस्मिन् गणे निवेशनीया इति यावत् ।**

इस प्रकार अभिव्यक्त किया जा सकता है

## आकृतिगणों में पठितशब्दों की उपलक्षणता

ऊपर लिखी गई परिभाषाओ स यह सर्वथा स्पष्ट है कि आकृतिगणो मे शब्दो की अनन्त परम्परा का समावेश सम्भव है, तथा उनका साकल्येन परिगणन कथमपि सम्भव नही है। इसीलिए गणपाठ के प्रवक्ता द्वारा आकृतिगणा मे उपलक्षण के रूप मे कतिपय शब्दो का ही पाठ किया जाता है। उन मे पठितगणो के समान शब्दो की पूरी गणना नही की गई है। सक्षेप म आकृतिगण शब्दो का वह अपठित समूह है, जिसमे तद्गण सम्बन्धी सूत्र मे स्थान दिए गए विशिष्ट शब्द की प्रयोग रूप आकृति की समानता रखने वाले सभी शब्दो का समावेश माना जाता है।[1]

वस्तुत पठितगणो और आकृतिगणो का भेद पूर्ण तथा अपूर्ण पाठ के आधार पर ही किया जा सकता है। आकृतिगण शब्द के स्थान पर यदि 'अपठितगण' शब्द का प्रयोग किया जाए तो अर्थ अधिक स्पष्ट हो जाता है। पतञ्जलि की **श्रेण्यादय पठ्यन्ते, कृतादिराकृतिगण**[2] साधिकार उक्ति से हमारे पूर्व कथन की सर्वात्मना पुष्टि होती है। पतञ्जलि ने उक्त वाक्य मे *श्रेण्यादि* को पठितगण कहा है और कृतादि को उसके विपरीत अपठित न कह कर उसके पर्याय आकृतिगण का नाम दिया है।

## आकृतिगणों में व्याख्याकारों द्वारा प्रक्षेप

यत पाणिनि ने आकृति गणो मे सारे शब्दो का पाठ नही किया था, अत वृत्तिकारो और व्याख्याकारो द्वारा इनमे समय समय पर यथेष्ट शब्दो का प्रक्षेप होता रहा। इसका स्पष्ट सकेत कैयट[3] और हरदत्त[4] के कृतादिगण

१ अविहितलक्षणो मूर्धन्य सुषामादिषु । महा० ८ । ३ । ९८ ॥
अविहित लक्षणो णत्वप्रतिषेध क्षुभ्नादिषु । महा० ८ । ४ । ३९ ॥

२ महा० २ । १ । ५९ ॥ ३ कृतादिरित्यनादिशब्द प्रकारवाची प्रयोगदर्शनाच्चोदाहरणस्थानीया कतिपय वृत्तिकारै प्रदर्शिता । महा० प्रदीप २ । १ । ५९ ॥

४ आकृतिगणोऽयमुदाहरणरूपेण कतिपयान् पठति । प० म० भाग १ पृष्ठ ३८० ।

की आकृतिगणता स्वीकार करते हुए किया है। यही कारण है कि आज उपलब्ध गणपाठों में आकृतिगणों में शब्दों का विस्तृत परिगणन प्राप्त होता है। **अयस्मयादि** (१।४।२०) तथा **स्नात्व्यादि** (७।१।४९) जैसे गण, जिनमें छान्दस होने के कारण सुगमता से शब्द नहीं भरे जा सकते थे, उपर्युक्त धारणा की सत्यता की प्रतीक रूप में देखे जा सकते हैं। हां, **ब्राह्मणादि** (५।१।१२४) तथा **पचादि** (३।१।१३४) जैसे कतिपय आकृतिगण ऐसे अवश्य हैं, जिनमें कुछ शब्दों का पाठ स्वयं गणकार ने किया होगा, ऐसी सम्भावना की जा सकती है,। क्योंकि उन विशिष्ट शब्दों के पाठ को व्याख्याकारों ने बाधकबाधनार्थ आदि विशेष प्रयोजन उपस्थित करते हुए प्रायः अनिवार्य बनाया है और गणकार द्वारा ही इन शब्दों का पाठ किया गया है, ऐसा स्वीकार किया है। अन्यथा इन्हें वह प्रामाणिकता न दी जाती जो दी गई है। कहीं कहीं सूत्रों से अनुपपन्न किसी शब्द विशेष की सिद्धि के लिए कात्यायन तथा पतञ्जलि ने उस शब्द का, उसकी स्थिति के अनुसार किसी आकृतिगण में अन्तर्भाव माना है। ऐसे स्थलों में **पाठं करिष्यते**[1] का अभिप्राय 'पाठ किया जायगा' न होकर समावेश अथवा अन्तर्भावमात्र समझना चाहिए।

आकृतिगणों का उपर्युक्त अतीव व्यापक स्वरूप स्वीकार कर लेने पर पाणिनि के अनेक आकृतिगणों से, तत्प्रकरणस्थ अनेक सूत्रों का कार्य अथवा प्रयोजन पूरा हो जाता है। इसलिए पाणिनि के अनेक सूत्रों के विषय में यह पूछा जा सकता है कि उन्हें अष्टाध्यायी में स्थान क्यों दिया गया। यथा—

१–**इन्द्रजननादि** (४।३।८८) आकृतिगण होने से उसमें **शिशुक्रन्द** और **यमसभ** शब्दों का समावेश हो सकता था फिर सूत्र में इन शब्दों को क्या स्थान दिया गया?[2]

२–**देवपथादिगण**(५।३।१००)की आकृतिगणता से ही **लुम्मनुष्ये** (५।३।९८) तथा **जीविकार्थे चापण्ये** (५।३।९९) सूत्रों का प्रयोजन पूर्ण हो जाने पर भी सूत्ररूप में इन्हें क्यों पढ़ा गया?

३–**पारस्करादि** (६।१।१५७) और **क्षुभ्नादि** (८।४।३९) गणों को आकृतिगण मानने के कारण इन प्रकरणों के बहुत से सूत्रों के कार्य पूर्ण हो जाने पर भी वे वे सूत्र क्यों बनाए गए?

---

१ द्र० महा० ८।२।१२॥

२. शिशुक्रन्दयमसभद्वन्द्वेन्द्रजननादिभ्यश्छः। पा० ४।३।८८॥

इन प्रश्नों का तथा इस प्रकार के अन्य प्रश्नों का उत्तर व्याख्याकारों ने **प्रपञ्चार्थ** अथवा दूसरे शब्दों में **स्पष्टीकरणार्थ** ही दिया है।[1]

## हमारा मन्तव्य

हमारा विचार है कि आकृतिगणों में मूलतः प्रायः ऐसे ही निष्पन्न शब्दों का पाठ किया गया था जिनकी सिद्धि व्याकरण के सूत्रों द्वारा नहीं हो सकती थी। कात्यायन ने किसी किसी आकृतिगण के विषय में **अविहित लक्षणो णत्वप्रतिषेधः क्षुभ्नादिषु**[2] जैसी वार्तिकों द्वारा इस स्वभाव का अभिव्यञ्जन किया है। इससे यह भी स्पष्ट हो जाता है कि इन आकृति गणों में प्रकृति प्रत्यय के विभाग को प्रधानता न देते हुए कथमपि उनके साधुत्व का प्रतिपादन किया गया है। इसीलिए आचार्य पाणिनि ने शब्दों के प्रकृति प्रत्यय विभाग को प्रधानता देते हुए यथासम्भव उपरिनिर्दिष्ट अनेक स्थलों पर तत्तत्प्रकरणस्थ आकृतिगणों में उन उन शब्दों का समावेश करना नहीं चाहा और प्रकृति प्रत्यय विभाग के स्पष्टीकरण के लिए उन उन प्रकरणों में अनेक सूत्रों की रचना को सादर अपनाया।

## आकृतिगण तथा उत्तरवर्ती वैयाकरण

पाणिनि के पश्चात् आनेवाली वैयाकरणों की परम्परा ने उत्तरोत्तर इन आकृति गणों में शब्दों की संख्या तो बढ़ाई ही साथ ही पाणिनि के चान्त से पठित गणों को भी आकृतिगण ही मान लिया।[3] हेमचन्द्र और वर्धमान ने तो जहां तक संभव हो सका, शब्दों के विस्तृत समूह को तत्सम्बद्ध आकृतिगणों में उपस्थित करके अन्य अपठित शब्दों की सिद्धि के लिए उन-उन गणों की आकृतिगणता स्वीकार की। ऐसे आकृतिगणों के उदाहरण के लिए वर्धमान के **तारकादि** तथा **पृषोदरादि** जैसे गणों को उपस्थित किया जा सकता है जिनमें विशाल शब्द समूह उपसंख्यात है।

---

१ महाभाष्यकार ने ऐसे स्थलों के विषय में लिखा है— उदाहरणभूयस्त्वात्। तैः खल्वपि विधयः सुपरिगृहीता भवन्ति। यथा लक्षणं प्रपञ्चश्च। केवलं लक्षणं केवलः प्रपञ्चो वा न तथा कारकं भवति। सर्ववेदपारिषदं हीदं शास्त्रम्। तत्र नैकः पन्था शक्य आस्थातुम्। महा० ६।३।१४॥ तथा इष्टं हि विदुषां लोके समासव्यासधारणम्। महाभारत आदि० १।४९॥

२ महा० ८।४। ६॥

३ द्र० अण्यादिगण हेमबृहद्वृत्ति २।१।१०३॥ गणरत्नमहोदधि पृष्ठ ८५।

## आकृतिगणता के द्योतक शब्द

आकृतिगणों की आकृतिगणता के द्योतन के लिए वैयाकरणों ने अनेक प्रकार वर्ते हैं। यथा—

१—चकार निर्देश—पाणिनि ने कहीं कहीं आकृतिगणता के द्योतन के लिए सूत्रपाठ में आदि पद के साथ साथ अनुक्त समुच्चयार्थक च शब्द का प्रयोग किया है। यथा—

प्रवृद्धादीनां च (६।२।१४७)। सुषामादिषु च (८।३।९८)।

प्रथम सूत्र पर न्यासकार लिखता है—

आकृतिगणश्च प्रवृद्धादिर्द्रष्टव्यः। कुत एतत्? आकृतिगणतां तस्य सूचयितुं अनुक्तसमुच्चयार्थस्य चकारस्य इह कृतत्वात्।[1]

इसी प्रकार हरदत्त दूसरे सूत्र पर लिखता है—

चकारोऽनुक्तसमुच्चयार्थ आकृतिगणतां तस्य सूचयति।[2]

२—वृत्करण का अभाव—पाणिनीय सम्प्रदाय में सर्वत्र पठितगणों के अन्त में समाप्त्यर्थक पारिभाषिक वृत् शब्द पढ़ने की व्यवस्था थी। अतः जिन गणों के अन्त में वृत् शब्द का पाठ नहीं है, उन्हें आकृतिगण माना जाता है। इसीलिए पात्रेसमितादि गण की आकृतिगणता को द्योतित करते हुए काशिकाकार ने स्पष्ट लिखा है—

अवृत्करणाद् आकृतिगणोऽयम्।[3] २।१।४८॥

इस वाक्य का दूसरा पाठ अन्यस्तत्वाद् आकृतिगणोऽयम् मिलता है परन्तु यह पाठ निरर्थक तथा असंगत होने से सर्वथा अनुपयुक्त है।

—बहुवचन निर्देश—शाकटायन तथा हैमव्याकरण के जिन जिन सूत्रों में गणनिर्देश के लिए बहुवचन का प्रयोग किया है,[4] उन उन स्थानों पर शाकटायन-व्याकरण की अमोघावृत्ति तथा हैमव्याकरण की बृहद्वृत्ति में बहुवचन निर्देश को आकृतिगणता का सूचक माना है। इसलिए ऐसे स्थानों पर—

१ न्यास ६।२।१४७ पृष्ठ ४०३॥

२ प० म० भाग ? पृष्ठ १०१०॥

३. तुलना करो—न्याय्यरिकरणास्तु भ्वादयाऽपरिसमाप्ता एव अवृत्करणात्। धातुप्रदीप, पृष्ठ ७५।

४ इन व्याकरणों में बहुवचन के साथ आदि पद का प्रयोग भी किया गया है।

बहुवचनमस्याऽऽकृतिगणत्व द्योतयति।[1]
बहुवचनमाकृतिगणार्थम्।[2]

वचन प्राय मिलते हैं।

४—श्रीभोज के सरस्वतीकण्ठाभरण मे पठितगणो के सभी शब्दो का पाठ सूत्रो मे ही कर दिया है, इसलिए उसमे आकृतिगणो की आकृतिगणता के द्योतन के लिए गण अन्त मे 'आदि' शब्द का ही निर्देश किया गया है।

## आकृतिगण शैली की प्रथम आविष्कृति

व्याकरण मनीषी सूत्रकारो के मस्तिष्क मे गणशैली पहले पहल सम्भवत. आकृतिगणता के रूप मे ही प्रादुर्भूत हुई थी। इसके संकेत पाणिनि से पूर्ववर्ती व्याकरण के विभिन्न ग्रन्थो मे मिलने वाली आकृतिगणो की प्रचुरता से प्राप्त किए जा सकते है। भाषा के भयकर प्रवाह मे पडे हुए शब्दो के नित्य परिवर्तमान, विविध एव अज्ञेय रूपो की सिद्धि के लिए व्याकुल एव असमर्थ वैयाकरणो के मस्तिष्क मे पठित गण-पद्धति की अपेक्षा आकृतिगण पद्धति रूप एकमात्र उपाय का प्रथम प्रादुर्भाव होना स्वाभाविक ही था।

## पाणिनीय-तन्त्र में आकृतिगणता का उपयोग

आकृतिगणो की इस व्यापक पद्धति का ही सहारा लेकर पाणिनि ने अनेक प्रकरणो मे अनन्त शब्दो को सकलित करने का प्रयत्न किया है। यथा—

१–**अव्ययों तथा निपातों का निर्देश**–वैदिक एव लौकिक सस्कृत वाङ्मय मे बिखरे हुए अनन्त अव्ययो और निपातो को **स्वरादि** तथा **चादि** गणो की आकृतिगणता के आधार पर **स्वरादिनिपातमव्ययम्** (१।१।३७) तथा **चादयोऽसत्त्वे** (१।४।५७) जैसे दो छोटे छोटे सूत्रो द्वारा प्रदर्शित किया गया।

२–**समासों का निर्देश**–व्याकरण के सूत्रो से सिद्ध न हो सकने वाले समासयुक्त शब्दो की परम्परा को **पात्रेसमितादि**, **मयूरव्यंसकादि** तथा **राजदन्तादि** गणो के साहाय्य से **पात्रेसमितादयश्च** (२।१।४८)

---

१. अमोघा वृत्ति १।४।८० इत्यादि।
२ न्यासवृत्ति १।१।१।३० ३४ इत्यादि।

मयूरव्यंसकादयश्च ( २।१।७२ ) तथा राजदन्तादिषु परम् ( २।२।३१ ) सूत्रों मे साधु स्वीकार किया गया।

३–लिङ्गों का निर्देश–अर्थ वैशिष्ट्य के आधार पर पुल्लिङ्ग नपुंसकलिङ्ग मे प्रयुक्त होनेवाली शब्दो की सुविस्तृतत परम्परा को अर्धर्चादि गण की सहायता से केवल **अर्धर्चाः पुंसि च** ( २।४।३१ ) इस एक छोटे से सूत्र द्वारा अनुशासित किया गया।

४–तद्धितान्तों का निर्देश–अनन्त शब्दो के तद्धित प्रत्ययान्त स्वरूपों को शिवादि तथा शुभ्रादि गणो की कल्पना करके **शिवादिभ्योऽण्** ( ४।१।११२ ) तथा **शुभ्रादिभ्यश्च** ( ४।१।१२३ ) सूत्रों द्वारा दर्शाया गया।

५–स्वरों का निर्देश–असंख्य शब्दो मे व्याकरण की दृष्टि से अप्राप्त, परन्तु अभीष्ट आद्युदात्त तथा अन्तोदात्त स्वर की स्थिति को क्रमश उञ्छादि तथा वृषादि गणो की आकृतिगणना का आश्रय लेकर **उञ्छादीनां च** ( ६।१।१५६ ) तथा **वृषादीनां च** ( ६।१।१९९ ) इन दो सूत्रों द्वारा निर्दशित किया गया।

६–षत्वसिद्धि, णत्वाभाव का निर्देश–जिन शब्दो मे किसी पाणिनीय सूत्र द्वारा षत्व की सिद्धि अथवा णत्व का अभाव व्याकृत नही होता था, उन शब्दो की पूरी सृष्टि को क्रमश सुषामादि तथा क्षुभ्नादि गणो का सहारा लेकर **सुषामादिषु च** ( ८।३।९८ ) तथा **क्षुभ्नादिषु च** ( ८।४।३९ ) इन दो सूत्रो द्वारा साधु शब्दो की श्रेणी मे उपस्थित किया गया।

७–सर्वथा अव्याकृत शब्दों का निर्देश–अष्टाध्यायी के सभी सूत्रों से सिद्ध न हो सकने वाले शिष्टप्रयुक्त साधु शब्दो के महान प्रवाह को पृषोदरादि गण की प्रकल्पना करके **पृषोदरादीनि यथोपदिष्टम्** ( ६।३।१०९ ) इस एक सूत्र से ही प्रदर्शित एवं साधु प्रमाणित कर सकने मे आचार्य पाणिनि समर्थ हो सके।

## आकृतिगणात्मकशैली पर आक्षेप

कुछ आलोचको ने आकृतिगणात्मक शैली को अपनाने वाले वैयाकरणों के शब्दानुशासन पर आक्षेप करते हुए ' भाषा पर पूरा अधिकार न होने के कारण अभिप्रेत शब्दो की पूरी सूची उपस्थित न कर सकने वाले वैयाकरण ही आकृतिगणों की शरण लेते है" कह कर दोषपूर्ण बताया है।

वास्तविकता इस से सर्वथा विपरीत है, व्याकरण चाहे कितना ही विस्तृत क्यो न हो वह प्रतिपद निर्देश द्वारा शब्दो के अन्वाख्यान मे सर्वथा असमर्थ होता है। इसलिए व्याकरण की अपूर्णता को दूर करने अथवा दूसरे शब्दो मे संक्षिप्त सूत्रो के आधार पर एक सजीव तथा अतिविशाल वाङमय वाली भाषा के सम्पूर्ण क्षेत्र को स्वायत्त कर सकने अथवा अध्ययन कर सकने का, गणपाठ की आकृतिगणात्मक शैली को अपनाने के अतिरिक्त अन्य कोई सरल, व्यापक एवं उपादेय मार्ग ही नही हो सकता। इतना ही नही, जैसा कि ऊपर दिखाया जा चुका है[1] कि पाणिनि ने तो यथासंभव आकृतिगणो के क्षेत्र से शब्दो को दूर रख कर उनके प्रकृति प्रत्यय विभाग के प्रदर्शन का पूरा पूरा प्रयास किया है। इसलिए पाणिनि के व्याकरण मे यत्र तत्र स्वीकृत आकृतिगणता के लिए उपर्युक्त आलोचना का कोई मूल्य नही है। हा, हेमचन्द्र और वर्धमान की आकृतिगणात्मक पद्धति के लिए जिनमे अधिक से अधिक गणो को आकृतिगणता का रूप दिया गया है, उक्त आलोचना कथंचित् ठीक हो सकती है।

## पठितगण

आकृतिगणो के विपरीत **पठितगण** उन सूत्र सकलित शब्दसमूहो को कहा जाता है, जिनमे शब्दो की परिपूर्ण सूची स्वयं गणकार द्वारा उपस्थित कर दी जाती है। यथा–**सर्वादि, स्वस्त्रादि** तथा **कथादि** आदि गण। इस प्रकार पठितगणो मे स्वयं गणकार अथवा सूत्रकार द्वारा अपेक्षित शब्दो को व्यवस्थित कर देने के कारण इन मे अन्य शब्दो का समावेश नही किया जा सकता। इसी कारण इन पठितगणो को **नियतगण** भी कहा जाता है।

इन पठितगणो का निर्देश भी आकृतिगणो के समान गण के प्रथम शब्द के साथ **आदि** अथवा **प्रभृति** शब्दो का अथवा बहुवचन का प्रयोग करके किया जाता है।

## समाप्तिबोधार्थ 'वृत्'करण

पठितगणो की समाप्ति की सूचना के लिए पाणिनीय सम्प्रदाय के गण-पाठ मे उन उन गणो के अन्तिम शब्द के पश्चात् समाप्त्यर्थक परिभाषित

[1] द्रष्टव्य पृ० ६०।

वृत् शब्द का प्रयोग किया गया था। इस 'वृत्' शब्द का अर्थ व्याख्याकारो ने वृत्त समाप्त[1] आदि किया है। इस पारिभाषिक 'वृत्' शब्द का पाणिनीय धातुपाठ मे पठितगणो की समाप्ति का द्योतन कराने के लिए उपयोग किया गया है।[2] भ्वादिगण की समाप्ति पर मिलने वाले वृत्करण को यजादि अवान्तर गण से सबद्ध करके उसे पठितगण माना जाता है तथा भ्वादि' गण से उसका सबन्ध न होने के कारण भ्वादि को आकृतिगण कहा जाता है।[3] दुर्भाग्य की बात है कि गणपाठ मे पठितगणत्व के सूचक वृत्करण की प्रक्रिया सम्प्रति पठितगणो मे सर्वत्र दिखाई नही देती। काशिकाकार ने केवल स्वरूपादि, सुवास्त्वादि जैसे दो चार गणो म तथा गणपाठ के हस्तलेख सख्या २[4] मे निकादि तथा यौधेयादि गणा म वृत्' शब्द का प्रयोग मिलता है। नागेश ने लघुशब्देन्दुशेखर मे कुछ गणो के अन्त मे वृत्' करण की प्रक्रिया को दशाने का प्रयास किया है। इसकी सूचना हमने यथास्थान गणपाठ की आलोचनात्मक टिप्पणी मे दी है।[5] व्याकरण सिद्धान्त सुधानिधिकार ने सर्वादि गण मे 'वृत्' की सत्ता का निर्देश करके उसके पठितगणत्व की घोषणा की है। काशिकाकार ने पात्रेसमितादि गण म वृत्करण के न होने के कारण ही उसको आकृतिगण माना है।[6] इससे यह

१. द्र० व्या० सि० सुधानिधि १। १। २५, धातुवृत्ति, पृष्ठ ३५४।

२ पाणिनि से प्राचीन काशकृत्स्न व्याकरण की कन्नड टीका म वृत्करण नहीं मिलता। उत्तरवती वैयाकरणों के धातुपाठों में भी 'वृत् का प्रयोग स्वल्प ही मिलता है। चन्द्रगोमी के मुद्रित धातुपाठ म केवल भ्वादि क अन्त म यजादि की समाप्ति के लिए वृत्करण उपलब्ध होता है। जैनेन्द्र व्याकरण क शब्दार्णव (दाक्षिणात्य) शाखा ने धातुपाठ में केवल अवान्तर गणो की समाप्ति क लिए वृत्' शब्द का निर्देश पाया जाता है। यही अवस्था कातन्त्र तथा हैमधातुपाठ की भी है। केवल शाकटायन धातुपाठ में प्रधान गणो के अन्त म वृत्करण उपलब्ध होता है।

३ वृदिति यजादिपरिसमाप्ति। न्याय्यविकरणास्तु भ्वादयोऽपरिसमाप्ता एव, अवृत्करणात्। धातुप्रदीप पृष्ठ ७१।

४ हमारे द्वारा गणपाठ क आदर्श सस्करण के सम्पादनार्थ सगृहीत हस्तलेखों म निर्दिष्ट हस्तलेख। ५ द्र० हमारे गणपाठ के आदर्शसस्करण के अन्त म।

६ अवृत्करणादाकृतिगणोऽयम्। काशिका २। १। ४८॥ इस के पाठान्तर क लिए देखो इसी ग्रन्थ का पृष्ठ ६१ पङ्क्ति १६।

स्पष्ट है कि 'वृत्' शब्द का निर्देश ही किसी गण को पठितगण बनाता है और उसका अभाव ही आकृतिगण बना देता है।

पाणिनि के उत्तरवर्ती सूत्रकारो की पीढी ने सम्भवतः पठितगणत्व के द्योतक वृत्करण की प्रक्रिया को उपेक्षित कर दिया, क्योकि उत्तरवर्ती किसी वैयाकरण के गणपाठ मे कही पर भी वृत्करण उपलब्ध नही होता।

## गणपाठ का द्विविध पाठ

महाभाष्यकार पतञ्जलि ने गौरादिगण के विषय मे लिखा है—

**एव तर्हि गौरादिषु पाठादीकारो भविष्यति। गौरादिषु न पठ्यते। नहि किञ्चित् तृन्नन्तं गौरादिषु पठ्यते।** ७।२।९६॥

अर्थात्–[ क्रोष्टु शब्द के ] गौरादि गण मे पाठ होने से ईकार हो जाएगा। गौरादि गण मे नही पढा जाता। कोई भी तृन्नन्त गौरादि गण मे नही पढा जाता।

पतञ्जलि के इस परस्पर विरुद्ध वाक्य की सगति दर्शाते हुए कैयट ने लिखा है—

**गौरादिपाठादिति-पृथिवी, क्रोष्टु, पिप्पल्यादयश्चेति छेदाध्यायिनः पठन्ति। नहि किञ्चिदिति-संहिताध्यायिनो न पठन्ति।** महा० प्रदीप ७।२।९६॥

अर्थात्–गौरादि गण मे **पृथिवी क्रोष्टु पिप्पल्यादयश्च ऐसा छेदाध्यायी** पढ़ते है और **संहिताध्यायी** नही पढते।

कैयट ने इस व्याख्या मे गणपाठ के **संहिताध्यायी** और **छेदाध्यायी** द्विविध आचार्यो का निर्देश किया है। इससे स्पष्ट है कि कैयट के समय तक गणपाठ के छेदात्मक और सहितात्मक अर्थात् बृहत्=दीर्घ=वृद्ध तथा लघु दो प्रकार के पाठ विद्यमान थे। इन द्विविध पाठो के विषय मे कैयट के उक्त निर्देश के अतिरिक्त और कोई सकेत उपलब्ध नही होता। हा, सस्कृत वाङ्मय मे अनेक ऐसे ग्रन्थ है जिनके वृद्ध और लघु दो प्रकार के पाठ मिलते है। यथा–निघण्टु निरुक्त, भरत नाट्यशास्त्र, सुश्रुत, चाणक्य-नीति आदि। पाणिनि अष्टाध्यायी क भी वृद्ध और लघु दो पाठ है। काशिकावृत्ति वृद्ध पाठ पर है और कात्यायन के वार्तिक तथा महाभाष्य लघुपाठ का आश्रयण करते है।[1]

---

[1] द्र० स० शास्त्र का इतिहास, भाग १, पृष्ठ १५१ ( प्र० स० )।

## कतिपय गणों में निष्पन्न शब्दों का पाठ

पाणिनि तथा अन्य सभी व्याकरणो के कतिपय गणो मे निष्पन्न शब्दो का पाठ मिलता है। यह निष्पन्न शब्दो का पाठ भी दो प्रकार का है। एक सूत्रो मे प्रकृतिमात्र का पाठ करके गणपाठ मे निष्पन्न शब्दो का पाठ करना। यथा–**नन्दिग्रहिपचादिभ्यो ल्युणिन्यचः** ( ३।१।१३४ ) सूत्रनवद्ध **नन्द्यादि ग्रह्यादि** और **पचादि** आदि गणो मे **नन्दनः ग्राही पचः** आदि प्रकृतिप्रत्यय-निष्पन्न शब्दो का पाठ। दूसरा सूत्रो मे ही निष्पन्न शब्दो का निर्देश करके गणपाठ मे भी निष्पन्न शब्दो का ही पाठ करना यथा।–**तिष्ठद्गुप्रभृतीनि च** ( २।१।१७ ) **पात्रेसमितादयश्च** ( २।१।४८ ) **मयूरव्यंसकादयश्च** ( २।१।७२ ) आदि सूत्र सवद्ध गणो मे **तिष्ठद्गु, पात्रेसमितः, मयूरव्यसकः** आदि समस्त निष्पन्न शब्दो का पाठ। द्वितीय प्रकार के निष्पन्न शब्दों के पाठ की शैली का **निपातन** शब्द से भी व्यवहार होता है। निपातन का अभिप्राय भी यही होता हे कि जो शब्द जिस रूप मे वर्तमान हो उसको उसी रूप मे पढकर साधु मान लेना। यह निपातन की शैली गणपाठ के अतिरिक्त अष्टाध्यायी के अनेक सूत्रो मे भी प्रतिष्ठित है।[1]

## निपातन शैली पर आक्षेप और उसका समाधान

यहा यह प्रश्न किया जासकता है कि सम्भवतः वैयाकरणो मे प्रथम इन्द्र, जिसने पतञ्जलि के कथनानुसार शब्दो का प्रतिपद पाठ किया था[2] तथा अन्वेषको की धारणानुसार इन्द्र के अनुयायी प्रातिशाख्यकारो[3] ने भले ही शब्दो की प्रकृति-प्रत्यय विभाग की ओर विशेष ध्यान न देते हुए उनके निष्पन्न रूपो को ही अपने व्याकरण मे स्थान दिया हो, परन्तु **लक्ष्यलक्षणे व्याकरणम्**[4] के अपूर्व आदर्श पर चलने वाले महान सूक्ष्मेक्षिक पाणिनि जैसे सूत्रशैली के निष्णात आचार्य के व्याकरण मे निपातन शैली ने क्यों स्थान प्राप्त किया।

---

१ 'छन्दसि निष्टर्क्यदेवहूय' (३। १। १२३) इत्यादि वैदिक, 'सृत्विग्दधृक्स्रग्' ( ३। २। ५९ ) इत्यादि लौकिक पद साधुत्वनिदर्शक सूत्र।

२ महा० नवा० पृष्ठ ५०।

३ द्र० आन दी एन्द्रस्कूल आफ संस्कृत ग्रामरियन्स, पृष्ठ १२ तथा उससे आगे।

४ महा० नवा० पृष्ठ ७१।

इस प्रश्न का उत्तर पाने के लिए हमे उन शब्दों के स्वरूप पर ध्यान देना होगा, जिनके लिए निपातन शैली का आश्रयण किया गया है। **क्षुपामादि** तथा **क्षुभ्नादि** गणो के विषय मे कात्यायन का **अविहितलक्षणो मूर्धन्यः क्षुपामादिषु**[1] तथा **अविहितलक्षणो णत्वप्रतिषेधः क्षुभ्नादिषु**[2] कथन, इसी प्रकार **पृषोदरादीनि यथोपदिष्टम्** (६। ३। १०८) सूत्र की व्याख्या मे पृषोदर आदि निपातित शब्दो के स्वरूप को स्पष्ट करते हुए पतञ्जलि का **येषु लोपागमवर्णविकाराः श्रूयन्ते न चोच्यन्ते**[3] वक्तव्य निपातित शब्दों के स्वरूप को भली भांति स्पष्ट कर देता है। इसी बात को काशिकाकार के शब्दों मे अधिक स्पष्ट करके यों भी कहा जासकता है—

**यदिह लक्षणेनानुपन्नं तत्सर्वं निपातनात् सिद्धम् ।**[4]

इस लक्षण के अनुसार जिन कतिपय शब्दो मे लोप, आगम, वर्णविकार आदि कुछ ऐसे कार्य दिखाई पडते है, जिनकी प्राप्ति सूत्रकार के किसी सूत्र द्वारा नही होती, परन्तु होते है वे शिष्ट-प्रयुक्त। ऐसे शब्दों की साधुता को प्रमाणित करने के लिए उन्हे उनके स्वरूप मे ही उपस्थित किया जाता है।

निपातन शैली के मर्मज्ञ किसी विद्वान् ने निपातन की तीन विशेषताओ को निम्न श्लोक मे उपस्थित किया है—

**अप्राप्तेः प्रापणं चापि प्राप्तेर्वारणमेव वा ।**
**अधिकार्थ विवक्षा च त्रयमेतन्निपातनम् ॥**

अर्थात्-अप्राप्त कार्य की प्राप्ति, प्राप्ति का प्रतिषेध और अधिक अर्थ ( विशेषार्थ ) को विवक्षा इन तीन कार्यों के लिए निपातन किया जाता है।

भर्तृहरि ने निपातन का स्वरूप इस प्रकार व्यक्त किया है—

**धातुसाधनकालानां प्राप्त्यर्थं नियमस्य च ।**
**अनुबन्धविकाराणां रूढ्यर्थं च निपातनम् ॥** वाक्यपदीय।

सक्षेप मे यह कहा जासकता है कि उन रूढि शब्दो के लिए, जिनमे प्रकृति और प्रत्यय को देखकर अर्थ की कल्पना नही की जासकती, अपितु उनके अर्थ को जान कर ही प्रकृति-प्रत्यय की प्रकल्पना की जाती है, तथा जिनकी प्रारम्भिक उत्पत्ति कब, कैसे, तथा किस रूप मे हुई, एवं भाषा-प्रवाह के

---

१. महा० ८। ३। ६८॥ २ महा० ८। ४। ३९॥
३. महा० ६। ६। १०८॥ ४. काशिका ५। १। ५६॥

प्रचण्ड थपेडो ने उनके प्रारम्भिक रूप मे कितना परिवर्तन कर दिया, यह सब कुछ ज्ञात नही, निपातन की पद्धति के अतिरिक्त दूसरी कोई सम्भव पद्धति ही नही थी, जिसे पाणिनि आदि वैयाकरण अपनाते।

## गणों में शब्दों का निर्विभक्तिक पाठ

जिस प्रकार धातुपाठ मे धातुओ को उनके वास्तविक स्वरूप के निदर्शन के लिए निर्विभक्तिक पढा गया है, उसी प्रकार गणपाठ मे भी शब्दो के मूल स्वरूप के ज्ञापन के लिए उनका निर्विभक्तिक मूलरूप अर्थात् प्रातिपदिक अवस्था मे वर्तमान स्वरूप को ही अपनाया गया। इस कारण गणपाठ का दूसरा नाम प्रातिपदिक पाठ भी है।[1] इस प्रातिपदिक अवस्था को ही ध्यान मे रखकर पतञ्जलि ने **प्रातिपदिकान्यपि शुद्धानि पठ्यन्ते**[2] शब्दो द्वारा गणपाठ मे प्रातिपदिक पाठ का सकेत किया है।

## क्वचित् सविभक्तिक पाठ

गणपाठ मे कही कही किन्ही शब्दो का सविभक्तिक पाठ भी उपलब्ध होता है। यथा उर.प्रभृति (५।४।१४१) गण मे **पुमान् अनड्वान्, पय., नौ, लक्ष्मीः** इन शब्दो का एक वचनान्त रूप मे पाठ मिलता है। इस पाठ वैशम्य ने व्याख्याकारो को सविभक्तिकनिर्देश का प्रयोजन बताने के लिए विवशकर दिया। काशिकाकार ने उक्त शब्दो के सविभक्तिक पाठ का प्रयोजन इस प्रकार दर्शाया है—

**पुमान् अनड्वान् पयो नौर्लक्ष्मीरिति विभक्त्यन्ताः, न प्रातिपदिकानि। तत्रेद प्रयोजनम्, एकवचनान्तानामेव ग्रहणमिह विज्ञायेत, द्विवचन-बहुवचनान्तानां मा भूदिति। तत्र शेषाद् विभाषा (५।४।१५४) इति विकल्प एव भवति-द्विपुमान्, द्विपुंस्क.; बहुपुमान्, बहुपुस्कः।** काशिका ५।१।१५१॥

अर्थात्-पुमान् आदि शब्दो के एकवचनान्त पाठ का यह प्रयोजन है कि इस सूत्र मे इन शब्दो के एकवचनान्त से निष्पन्न बहुव्रीहि समास मे ही नित्य कप् हो। द्विवचनान्त तथा बहुवचनान्त से निष्पन्न बहुव्रीहि मे शेषाद्

---

१ खिलपाठो धातुपाठ चकारात् प्रातिपदिकपाठश्च। न्यास १।३।२॥

२ महा० नवा०, पृष्ठ ७६।

विभाषा (५।१।१५४) सूत्र से विकल्प से कप् हो। यथा–**द्विपुमान्, द्विपुंस्क, बहुपुमान्, बहुपुंस्क** ।

पुमान् आदि शब्दों के सविभक्तिक पाठ का यही प्रयोजन चन्द्रगोमी तथा वर्धमान प्रभृति व्याख्याकारों ने भी दर्शाया है।[1]

## क्वचिद् वाक्य-प्रयोग

पाणिनीय गणपाठ के प्रवृद्धादि गण (६।२।१४७) में–

**प्रवृद्धं यानम्। प्रवृद्धो वृषलः। प्रयुक्ताः सक्तवः। आकर्षेऽवहितः। अवहितो भोगेषु।**

आदि वाक्यों का पाठ दृष्टिगोचर होता है। ये विशिष्ट प्रयोग भी व्याख्याकारों को उनके विशिष्ट प्रयोजन को व्यक्त करने के लिए विवश करते हैं। काशिकाकार ने इन वाक्य प्रयोगों का प्रयोजन इस प्रकार दर्शाया है—

**यानादीनामत्र गणे पाठः प्रायोवृत्तिप्रदर्शनार्थो न विषयनियमार्थः। यानादिभ्योऽन्यत्रापि तथामन्तोदात्तत्वं भवत्येव। विषयनियमार्थ एवेत्येके।**

अर्थात् यानम् आदि का इस गण में पाठ उन उन शब्दों की प्रायिक वृत्ति के निदर्शन के लिए है, विषय के नियमन के लिए नहीं क्योंकि यानादि विषया से अन्यत्र भी प्रवृद्ध आदि शब्दों का अन्तोदात्तत्व देखा जाता है। विषयनियमार्थ ही [यानादि का] पाठ है ऐसा कई व्याख्याकारों का मत है।

भट्ट यज्ञेश्वर ने अपनी गणरत्नावली के मूल पाठ (श्लोक) में केवल **प्रवृद्ध प्रयुक्त** आदि शब्दों का ही निर्देश करके व्याख्या में काशिकाकार के मत से **प्रवृद्धं यानम्** इत्यादि का पाठ माना है और उसका काशिकाकारोक्त प्रयोजन ही लिखा है।[2]

---

१ चान्द्रवृत्ति ४।४।१३६। गणरत्नमहोदधि पृष्ठ ६६।

२ काशिकाकार के द्वारा दो विभिन्न प्रयोजनों का उल्लेख होने से तथा प्रवृद्ध और अवहित शब्दों का द्विधापाठ उपलब्ध होने से इस बात की संभावना होती है कि *प्रवृद्धं यानम्' आदि वाक्य मूल गणपाठ के नहीं हैं अपितु वृत्तिकारों के उदाहरण* कथंचित् गणपाठ में प्रविष्ट हो गए हैं। प्राचीन हस्तलेखों पर काम करने वाले विद्वान् जानते हैं कि किसी हस्तलेख पर उसके प्रान्त में (हाशिये पर) दिए गए विवरणात्मक पाठ उत्तर प्रतिलिपि करने वाले की अज्ञानता अथवा प्रमाद से मूल पाठ में सन्निविष्ट हो जाते हैं।

## गण में शब्द विशेष के प्रथम पाठ का कारण

गणों के आरम्भ में जिन शब्दों को स्थान दिया गया है अथवा जिन शब्दों के आधार पर उन उन गणों के नाम-करण हुए है, यथा सर्वादि चादि आदि, उन उन शब्दों को प्रथम स्थान क्यों दिया गया, इस पर भी कुछ विचार करना आवश्यक प्रतीत होता है।

यद्यपि गण निर्देश करते समय किसी न किसी शब्द को प्रथम पढना ही पडता और जिस शब्द को भी प्रथम स्थान दिया जाता, उसके लिए भी यह पूछा जा सकता है कि इस शब्द को प्रथम स्थान क्यों दिया गया। इस-लिए सर्वत्र इस प्रकार के प्रश्नों का उत्तर भी नही दिया जा सकता। तथापि इतना अवश्य है कि कतिपय गणों मे इस प्रश्न पर विचार किया जा सकता है और उसका उत्तर भी मिल सकता है। हमारे विचार मे सामान्यतया किसी भी शब्द को प्रथम स्थान देने के लिए यह वाञ्छनीय है कि उस शब्द मे अपने गण के अन्य शब्दो की अपेक्षा लाघव, प्राचीन-परम्परा, प्रसिद्धि अथवा किसी अन्य प्रकार की विशेषता विद्यमान हो। हमारी इस धारणा मे यह कारण है कि गण के प्राथमिक शब्द को ही अष्टाध्यायी के तद्‌गण सम्बन्धी सूत्र मे रखकर उसी एक शब्द से सूत्रकार पाणिनि को पूरे गण का प्रतिनि-धित्व करवाना इष्ट था। अतः सूत्र यथासंभव संक्षिप्त, सरल एवं सुबोध बन सके, इसलिए उपर्युक्त गुणों की सत्ता गण के आरम्भ मे प्रस्तुत शब्द में सर्वथा वाञ्छनीय है।

**लाघव**–सूत्रकार पाणिनि ने लाघव की दृष्टि से कई प्राचीन गणो के प्रारम्भिक बडे शब्द के स्थान पर लघु शब्द का निर्देश किया है। यथा कृत्स्नतन्त्र मे प्राप्त होने वाले **कौतस्कुतादि** (सूत्र १२८) गण के प्रथम कौतस्कुत शब्द के स्थान पर पाणिनि ने अति लघु **कस्क** शब्द को इस गण के आरम्भ मे पढा।[1]

एक मात्र शब्द-लाघव को ही अपने व्याकरण का आदर्श मानने वाले अर्वाचीन चन्द्रगोमी, पाल्यकीर्ति हेमचन्द्र भोज तथा वर्धमान प्रभृति वैया-करणो ने पाणिनि के द्वारा स्वीकृत अनेक गण-नामों के स्थान पर छोटा नाम रखने के लिए पाणिनीय गण के प्रारम्भिक शब्द को हटाकर उनके

१ द्र० कस्कादिषु च। पा० ८।३।४८॥

स्थान पर अन्य अपेक्षाकृत छोटे शब्दो को रखने का प्रयास किया है। इन का निर्देश उन उन वैयाकरणो के प्रकरण म यथास्थान किया जाएगा।

अनेक साम्प्रतिक विद्वान अर्वाचीन शब्दानुशासनो मे इस प्रकार का शब्द लाघव देखकर उन्हे पाणिनीय तन्त्र की अपेक्षा अधिक विकसित और प्रौढ मानते ह परन्तु वास्तविकता इससे विपरीत है। पाणिनि प्रभृति प्राचीन वैयाकरण एक मात्र शब्द लाघव को ही अपना आदर्श नही मानते थे। वे अर्थ-लाघव का भी उतना ही ध्यान रखते थे। इसलिए पाणिनि ने **सर्वनाम स्थान**' जैसी महती प्राचीन अन्वर्थ सज्ञाओ को भी अपने शास्त्र मे स्थान दिया। ये सज्ञाए शाब्दिक रूप मे महती होनी हुई भी परम्परा से लोक विज्ञात होने के कारण अर्थरूप मे लघुभूत थी। अर्वाचीन शब्दानुशासनो मे सर्वथा नवीन सज्ञाओ के होने के कारण वे शाब्दिक दृष्टि से लघु होते हुए भी अर्थ की दुरूहता के कारण गुरु बन गए।

**प्राचीन परम्परा**–आचार्य पाणिनि ने लाघव के साथ साथ प्राचीन परम्परा का भी ध्यान रखते हुए लघुभूत शब्द के स्थान पर परम्परा प्राप्त बडे शब्द को आदि मे रखना उचित समझा। यथा–**सर्वादिगण** मे त्यत् तद् त्व आदि अनेक शब्द ऐसे पठित है जो सर्व' की अपेक्षा लघु ह परन्तु पाणिनि ने उन्हे प्रथम स्थान न देकर प्राचीन परम्परा को ध्यान मे रखते हुए सर्व' शब्द को ही प्रथम रखा। सर्व शब्द की महत्ता इससे भी प्रकट है कि प्राचीन आचार्यो ने सर्वादिगण की जो अन्वर्थ सज्ञा (सर्वनाम) रखी उसमे भी सर्व शब्द को ही स्थान दिया है। इसलिए पाणिनि ने इस गण के आरम्भ मे पठित शब्द तथा सर्वनाम सज्ञा का निर्देश प्राचीन परम्परा के अनुरोध स किया ह। इसमे यद्यपि शब्द गौरव तो हुआ परन्तु अर्थकृत लाघव हो गया। शब्द-लाघव और अर्थ-लाघव म अर्थ-लाघव ही प्रधान होता है।

इसी प्रकार **पात्रेसमितादि पारस्करादि** तथा **पृषोदरादि** जैसे गणो म बडे बडे प्रारम्भिक शब्द भी सभवत वैयाकरणो की प्राचीन परम्परा के अनुकरण पर ही गणो म प्राथमिकता प्राप्त कर सके ह। इन मे पृषोदरादि गण के लिए पाणिनि के **पृषोदरादीनि यथोपदिष्टम्** ( ६। ३। १०८ ) के यथोपदिष्टम्–पृषोदरादि शब्दो का जिस रूप मे उपदेश किया गया की दृष्टि म प्राचीन आचार्यों द्वारा इतने अंश का अध्याहार करते हुए यह अनुमान करना सरल है कि यह गण पाणिनि स प्राचीन रहा होगा। पाणिनि स

प्राचीन परम्परा के अनुगामी ऋक्तन्त्र मे यह गण उपलब्ध भी होता है। देखो ऋक्तन्त्र सूत्र सख्या १६६।

**प्रसिद्धि**—इसी प्रकार गोत्रविषयक गणो मे तथा **मयूरव्यसकादि**, **याजकादि**, **तक्षशिलादि** एव ब्राह्मणादि गणो मे बडे बडे शब्दो को प्रथम स्थान देने मे उन उन शब्दो की तात्कालिक प्रयोग प्रसिद्धि को ही कारण मानना होगा, जिसकी स्पष्ट छाप तत्कालीन साहित्य मे हम पा सकते है। **लोहितादि** गण के प्रारम्भिक 'लोहित' शब्द के क्यषन्त होने से उभयपद के प्रयोग न केवल पाणिनि के समय ही प्रसिद्ध थे, अपितु कात्यायन और पतञ्जलि के समय मे भी विद्यमान थे, जब कि इस गण के अन्य सभी शब्द परस्मैपद के प्रयोगो से हाथ धो बैठे, केवल आत्मनेपद मे ही उन के प्रयोग सीमित रह गए। यही कारण है कि लोहित' शब्द को छोड कर इस गण के शेष सभी शब्दो को **लोहितादिगण** मे हटाकर **भृशादिगण** मे (जिससे क्यङ् होकर केवल आत्मनेपद के प्रयोग होते है) पढने का प्रस्ताव कात्यायन द्वारा रखा गया और पतञ्जलि द्वारा अनुमोदित हुआ।[1] अथवा दूसरे शब्दो मे लोहितादि गण को समाप्त करके **लोहितडाज्भ्य क्यष्** जैसी सूत्ररचना करने का सुझाव दिया। इससे विदित होता है कि पाणिनि के समय ही लोहितादि गण के लोहित' के अतिरिक्त शेष शब्दो के उभयदपद के प्रयोग उतने प्रसिद्ध नही थे जितने लोहित के। सम्भवत इसी कारण पाणिनि ने लोहित शब्द को ही प्रथम स्थान देना उचित समझा होगा।

**वैशिष्ट्य**–पाणिनीय गणपाठ मे कतिपय ऐसे भी गण उपलब्ध होते है, जिनमे किसी शब्द को उसकी किसी विशेषता अथवा महत्ता को देखते हुए ही प्रथम स्थान दिया गया है। इसके उदाहरण के रूप मे भी सर्वादि गण को उपस्थित कर सकते है। प्राचीन आचार्यो द्वारा रखी गई सर्वादि शब्दो की **सर्वनाम** सज्ञा मे **सर्व** शब्द का प्रयोग होने से 'सर्व' शब्द का महत्त्व अतिशय बढ गया। इसलिए प्राचीन अन्वर्थ सर्वनाम सज्ञा को अपनाते हुए पाणिनि को सर्वादि गण मे पठित लघु शब्दो की उपेक्षा करके 'सर्व' शब्द को ही प्रथम स्थान देना पडा। सर्व शब्द के इसी वैशिष्ट्य ने पाणिनि के पश्चात् आनेवाली वैयाकरणो की लम्बी पीढी को भी जिसने यथावसर केवल लघुता

[1] लोहितडाज्भ्य क्यष्वचन भृशादिष्वितराणि। महा० ३।१।१३॥

को ही प्रधानता देते हुए बहुत से पाणिनीय गणो के प्रथम शब्दो को हटाकर अन्य लघुभूत शब्दो को स्थान दिया, सर्व शब्दो के स्थान पर अन्य किसी छोटे शब्द को रखने का दुस्साहस करने से रोक दिया।

इसी प्रकार कण्ड्वादि गण के द्विविध अर्थात् प्रातिपदिक और धातु रूप स्वभाव के द्योतन मे सहायक होने के कारण[1] ही गण के अन्य शब्दो की अपेक्षा कण्डू को ही प्रथम स्थान प्राप्त हुआ।

## ✓गणपाठ में अवान्तर गण

पाणिनि ने केवल गणो के आदि शब्द के निर्धारण मे ही विशेष ध्यान रखा हो ऐसी बात नही है। उसने प्राय सम्पूर्ण शब्दो के पौर्वापर्यरूप क्रम के निर्धारण मे भी विशेष प्रयत्न किया था।[2] इस प्रयत्न की सूचना जहा सर्वादिगण के शब्दो के पाणिनीय क्रम की आपिशलक्रम की तुलना[3] से

१ आह चायमिमं दीर्घं मन्य धातुर्विभाषित। महा० ३।१।१२७॥ कण्ड्वादि गण के शब्दों को केवल धातु मानने पर 'कण्डूञ्' में दीर्घ ऊकार का पाठ व्यर्थ होता है क्योंकि ह्रस्वान्त 'कण्डुञ्' पाठ होने पर भी यक् परे रहने पर 'अकृत्सार्वधातुकयोर्दीर्घ' (७।४।२५) से दीर्घ होकर कण्डूयति रूप निष्पन्न हो ही जाता। पुन दीर्घ पाठ व्यर्थ होकर ज्ञापन करता है कि कण्ड्वादि शब्द केवल धातु ही नहीं हैं, प्रातिपदिक भी हैं।

२. इस विषय पर पर आगे (पृष्ठ ७७-८१) विस्तार से लिखा जाएगा।

३. पाणिनि के सर्वादिगण का पाठ क्रम है—पूर्वपरावरदक्षिण ··· त्यद्, तद् यद् इदम्, अदस्, एक, द्वि, युष्मद्, अस्मद, भवतु, किम्।' आपिशलि के गण में इसका पाठ इस क्रम से था—'किम्, त्यद्, तद्, यद्, एतद्, इदम्, अदस्, एक, द्वि, युष्मद्, अस्मद् पूर्वपराधर··· भवतु' (द्रष्टव्य—'इह त्यदादिन्यापिशलै किमादीन्यसल्पयन्तानि तत पूर्वपराधरेति·· । भर्तृहरि महा० टीका पृष्ठ २८७)। आपिशल क्रम के अनुसार 'किसर्वनामबहुभ्योऽद्व्यादिभ्य' (पा० ५।३।२) सूत्र में द्व्यादि के अन्तर्गत न होने से 'किम्' के ग्रहण करने की आवश्यकता नहीं थी परन्तु पाणिनि ने 'त्यदादीना मिथो यद्यत् पर तच्छिष्यते' (काशिका १।२।७२) नियम को ध्यान में रखते हुए 'यश्च कश्च कौ, भवांश्च कश्च कौ' आदि एकशेष में 'किम्' शब्द का शेष द्योतनार्थ आपिशलि द्वारा त्यदादि से पूर्व पठे गए 'किम्' शब्द का सर्वान्त में पढा। आपिशलि का एक शेष का नियम अज्ञात है।

प्राप्त होती है, वहां अवान्तर गणों के निर्देश अथवा व्यवहार[1] से इसकी अतिस्पष्ट प्रतीति होती है।

पाणिनि ने गणों के शब्दों के क्रमनिर्धारण में उन गणों से साक्षात् सम्बन्ध रखने वाले प्रमुख सूत्रों के अतिरिक्त किन अन्य सूत्रों में तद्‌गणस्थ कतिपय शब्दों का उपयोग हो सकता है, इस बात का भी सूक्ष्म ध्यान रखकर कतिपय गणों में किन्हीं विशिष्ट शब्दों को एक साथ रखने का प्रयास किया है। तथा उन शब्दों में प्रथम पठित शब्द के साथ आदि शब्द का प्रयोग करके सूत्रों को सरल तथा संक्षिप्त करने का लाभ उठाया है। इस प्रकार के अन्य सूत्रों के कार्य में उपयोगी शब्द समूहों को **अवान्तरगण** कहा जाता है। ये शब्द एक ओर मुख्य गण में विद्यमान रह कर मुख्य गण सम्बन्धी सूत्र द्वारा निर्दिष्ट होकर उसे महती शक्ति प्रदान करते हैं और तद्विहित कार्य को प्राप्त होते हैं, तथा दूसरी ओर अपनी छोटीसी शब्द मण्डली के रूप में अन्य सूत्रों द्वारा निर्दिष्ट होकर उनकी संक्षिप्तता में सहायक बनते हैं और तद्विहित विशिष्ट कार्य को भी प्राप्त होते हैं।

अब कतिपय अवान्तर गणों का निदर्शन कराते हैं—

१—**सर्वाद्यन्तर्गत**—गणपाठ के प्रथम सर्वादिगण में डतरादि, पूर्वादि, त्यदादि तथा द्व्यादि ये चार अवान्तर गण हैं। इन में से त्यदादि का निर्देश पाणिनि ने चार सूत्रों[2] में डतरादि, पूर्वादि तथा द्व्यादि का एक एक सूत्र[3] में निर्देश किया है।

२—**गर्गाद्यन्तर्गत**—चतुर्थ अध्याय के गर्गादि गण में लोहितादि तथा कण्वादि ये दो अवान्तर गण पाए जाते हैं। लोहितादि[4] का निर्देश

---

१ द्रष्टव्य—'सर्वत्र लोहितादिकतन्तेभ्यः' (४।१।१८) सूत्र में आद्यन्त शब्दों का उपादान।

२ द्रष्टव्य—त्यदादीनि च (१।१।७४), त्यदादीनि सर्वैर्नित्यम् (१।२।७२), त्यदादिषु दृशोऽनालोचने कञ् च (३।२।६०) त्यदादीनामः (७।२।१०२)।

३. द्रष्टव्य—अद्‌ड् डतरादिभ्य पञ्चभ्य (७।१।२५), पूर्वादिभ्यो नवभ्यो वा (७।१।१६) किंसर्वनामबहुभ्योऽद्व्यादिभ्यः (५।३।२)।

४. लोहितादिडाज्भ्य क्यष् (३।१।१३) सूत्र निर्दिष्ट लोहितादिगण इस से भिन्न है।

सर्वत्र लोहितादिकतन्तेभ्य ( ४ । १ । १८ ) तथा कण्वादि का कण्वादिभ्यो गोत्रे ( ४ । २ । १११ ) म किया है ।

३-नडाद्यन्तर्गत-नडादिगण मे पठित बिल्व आदि शब्दा का नडादीना कुक् च ( ४ । २ । ९१ ) सूत्र विहित कुगागम से युक्त कर के 'बिल्वकादिभ्यश्छस्य लुक् ( ६ । ४ । १५३ ) इस सूत्र मे उपयोग हुआ है। इसलिए इन्हे भी अवान्तरगण क रूप म ही मानना होगा ।

४-बिदाद्यन्तर्गत-बिदादिगण म गोपवनादि और हरितादि ये दो अवान्तर गण मिलते है। सूत्रकार ने इनका निर्देश न गोपवनादिभ्य ( २ । ४ । ६७ ) तथा हरितादिभ्योऽञ ( ४ । १ । १०० ) सूत्रो मे किया है। ऐसा प्रतीत होता है कि यह गोपवनादि गण उत्तर काल मे अवान्तर गण न रहकर स्वतन्त्र गण क रूप म पठित अथवा व्यवहृत होने लगा और उस स्वतन्त्र गोपवनादि गण म इसके मूल अथवा प्रधान बिदादिगण म गोपवन आदि शब्दो के पश्चात् पढे गए हरित आदि शब्द भी प्रमादवश पढे जाने लगे। सम्भवत इसी अव्यवस्था को कात्यायन ने गोपवनादिभ्य प्रतिषेध प्राग्घरितादिभ्य इस[1] वार्तिक की रचना द्वारा प्राग् हरितादि हरितादि शब्दा स पहले पहले-के रूप म दूर करने का प्रयत्न किया। इसी कात्यायनीय वार्तिक क आधार पर आचार्य चन्द्रगोमी न न गोपवनादिभ्यो ऽष्टभ्य[2] सूत्र द्वारा अष्टभ्य केवल गोपवनादि आठ शब्दो से-के रूप मे गोपवनादि गण को नियमित अथवा व्यवस्थित करना चाहा। काशिकाकार न न गोपवनादिभ्य ( २ । ४ । ६७ ) इस पाणिनीय सूत्र की व्याख्या करते हुए कात्यायन की उपर्युक्त वार्तिक तथा चन्द्रगोमी क पूर्व निर्दिष्ट सूत्र की पृष्ठभूमि म यह स्पष्ट कह दिया-

एतावन्त एवाष्टौ गोपवनादय, परिशिष्टाना हरितादीना प्रमाद पाठ'।[3]

अर्थात्-गोपवन आदि आठ शब्द ही इस गण में अभीष्ट हैं शेष हरित' आदि शब्द जो इस गण म पठित मिलते है व प्रमाद पठित है।

काशिकाकार क इस कथन स उपर्युक्त धारणा गोपवनादि स्वतन्त्र गण

[1] महा० २ । ४ । ६७ ॥ [2] चान्द्र २ । ४ । १६ ॥

[3] काशिका २ । ४ । ६७ ॥

के रूप मे पढा जाने लगा था' का स्पष्ट सकेत मिलता है। अतएव पदमञ्जरीकार ने स्पष्ट लिखा है कि वृत्तिकार यहा पर स्वतन्त्र पाठ मानता है–

**वृत्तिकारस्तु चतुर्थे अत्र च पृथक् पाठ मन्यते।** भाग १, पृष्ठ ४९०।

४–**गौराद्यन्तर्गत**–गौरादि गण के अन्त मे मिलने वाले तथा उसके अवान्तरगण के रूप मे प्रतीत होने वाले **पिप्पली** आदि शब्द समूह का अष्टाध्यायी मे कही भी किसी सूत्र मे निर्देश न होन के कारण उसे अपाणिनीय ही मानना होगा। इसका प्रतिपादन हम पूर्व (पृष्ठ ३४,३५) कर चुके है।

इन अवान्तर गणो के प्रसङ्ग मे एक और वात ध्यान देने योग्य है कि ये अवान्तर गण पठितगणा मे ही अपना स्वरूप निधारित कर सके है, तथा जिन सूत्रो मे इनका उपयोग हुआ है वहा भी ये पठितगण के रूप मे ही उपस्थित हुए हे। दूसर शब्दो मे इस वात को इस प्रकार स्पष्ट किया जा सकता है कि न तो आकृतिगणो से कही कोई अवान्तर गण लिया गया है और नाही ये स्वय कही आकृतिगण के रूप मे स्वीकृत हुए है। यह तथ्य भी इस वात का पोषक है कि आकृतिगणो का पाठ अथवा उनके शब्दो का निर्धारण सूत्रकार द्वारा नही किया गया था, जब कि पठितगणो के प्रत्येक शब्द का निर्धारण स्वय सूत्रकार ने ही किया था।

## गणपाठ में शब्दों का क्रम

गणपाठ मे निर्दिष्ट गणो मे जो शब्द पढे गए है, उनमे गणकार को कोई विशिष्ट क्रम अभिप्रेत था अथवा नही, यदि था तो क्या वही क्रम आज भी गणपाठ मे विद्यमान है अथवा नही, इस विषय पर भी विचार करना अत्यावश्यक है।

जहा तक आकृतिगणो का सबन्ध है, उनमे शब्दो के क्रम का कोई प्रश्न ही उत्पन्न नही होता, क्योकि आकृतिगणो मे अभिप्रेत समस्त शब्दो का पाठ सूत्रकार (क्योकि वही गणकार भी है) ने नही किया था। उपलक्षण रूप मे भले ही दो चार शब्दो का पाठ उस न किया हो अथवा किसी विशेष प्रयोजन को दृष्टि मे रखते हुए कतिपय शब्दो को स्वत आकृतिगण मे स्थान दिया हो यह दूसरी वात है। इसलिए उक्त विचार पठितगणो से ही सम्बन्ध रखता है अत उन्ही के विषय म विचार करते है।

उपर्युक्त प्रश्न अथवा जिज्ञासा का सन्तोषजनक समाधान स्वय पाणिनि के कतिपय सूत्रो मे ही प्राप्त हो जाता है। यथा–

१–सर्वादि गण के शब्दो के अभिप्रेत क्रम विशेष के लिए अष्टाध्यायी के कतिपय सूत्र उपस्थित किए जा सकते हैं। वे सूत्र हैं–

**अद्ड्डतरादिभ्य पञ्चभ्य** ।७।१।२५॥

**पूर्वादिभ्यो नवभ्यो वा**।७।१।१६॥

**त्यदादीनि सर्वैर्नित्यम्**।१।२।७२॥

**किंसर्वनामबहुभ्योऽद्व्यादिभ्य** ।५।३।२॥

अब एक एक सूत्र की मीमासा करते हैं–

**अद्ड्डतरादिभ्य पञ्चभ्य** (७।१।२५) सूत्र सर्वादि गण पठित नपुसक लिङ्ग मे वर्तमान डतर आदि पाच शब्दो को प्रथमा और द्वितीया विभक्ति के एक वचन 'सु' तथा अम्' के परे रहने पर 'अदड्' आदेश का विधान करता है। सर्वादि गण मे डतर आदि शब्दो का जो क्रम है तथा उस क्रम के अनुसार जो डतर डतम इतर अन्य अन्यतर पाच शब्द गृहीत होते हैं केवल उनमे ही सु तथा अम् के पर अदड्' आदेश लोक मे देखा जाता है। यदि गणपाठ मे कोई निश्चित क्रम अभिप्रेत न होता तो सूत्रकार का पञ्चभ्य कथन कथचिद्द भी उपपन्न न होता।

**पूर्वादिभ्यो नवभ्यो वा** (७।१।१६) सूत्र सर्वादि गण पठित पूर्व आदि नौ शब्दो से पञ्चमी तथा सप्तमी विभक्ति के एक वचन मे क्रमश स्मात्' 'स्मिन आदेश का विकल्प से विधान करता है। यहा भी यह निर्विवाद सत्य है कि जिस क्रम मे पूर्व आदि शब्दो का सर्वादिगण मे पाठ उपलब्ध होता है उसी क्रम के अनुसार जो पूर्व पर आदि नौ शब्द गृहीत होते हैं उनमे ही वैकल्पिक स्मात् स्मिन आदेश भाषा मे पाए जाते हैं। यदि गणकार को सर्वादि गण मे शब्दो का कोई निश्चित क्रम अभिप्रेत न होता तो यहा भी नवभ्य निर्देश कथचिदपि उपपन्न न होता।

दोनो सूत्रो मे निश्चित सख्या-द्योतक पञ्चभ्य और नवभ्य शब्दो का प्रयोग करने मे सूत्रकार तभी समर्थ हो सकते थे जब कि गणकार के रूप मे उन्होने गणपाठ मे शब्दो का कोई निश्चित क्रम अपनाया हो।

**त्यदादीनि सर्वैर्नित्यम्** (१।२।७२) सूत्र बताता है कि यदि किसी या किन्ही शब्दो के साथ त्यद् आदि शब्दो का प्रयोग अभिप्रेत हो तो वहा केवल त्यद् आदि शब्द ही एकशेष द्वारा अवशिष्ट रहते हैं अर्थात् प्रयुक्त होते हैं। यथा–स च देवदत्तश्च तौ इत्यादि। जब त्यदादि गण मे पठित शब्दो

का ही एक साथ प्रयोग अभिप्रेत होता है तब उनमे जो जो शब्द पर होता है, वही अवशिष्ट रहता है। इस बात का द्योतक वैयाकरणो का एक नियम है—**त्यदादीनां मिथ सहोक्तौ यद्यत्पर तच्छिष्यते**। प्रस्तुत प्रसग मे यह नियम बडे महत्त्व का है। इसका अभिप्राय यह है कि **त्यद्, तद्, यद्, एतद्, इदम्, अदस् एक् द्वि, युष्मद्, अस्मद्, भवतु किम्** ये शब्द आपस मे ही सहोक्ति के रूप मे प्रयुज्यमान हो तो इनमे जो जो पर हे उसी का एकशेप के रूप मे प्रयोग होगा। यथा—**स च यश्च यौ, यश्च कश्च कौ**। इस प्रकार पाणिनि का सूत्र और वैयाकरणो द्वारा आश्रित नियम, इन दोनो से यह स्पष्ट हे कि एकशेप विपयक भापागत विभिन्न प्रयोगो को देखकर ही गणकार ने त्यद् आदि शब्दो के क्रम अथवा पौर्वापर्य का निर्धारण किया था।

**किसर्वनामबहुभ्योऽद्व्यादिभ्य'**—इस सूत्र मे 'किम्' शब्द की विद्यमानता यह स्पष्ट घोपित कर रही है कि सर्वादिगण मे **किम्** शब्द को द्वि इत्यादि शब्दो के अनन्तर पढा था। अन्यथा यदि द्वि शब्द से पूर्व किम् को रखा गया होता, जैसा कि आपिशलि ने सर्वादिगण मे रखा था[1], तो सूत्र के **अद्व्यादि** पद से उसका निपेध नही होता। उस अवस्था मे 'किम्' पद को सूत्र मे पढना सर्वथा अनावश्यक था।[2] पतञ्जलि, कैयट, तथा भर्तृहरि के प्रामाणिक साक्ष्य से हम यह भी जानते है कि कुछ वैयाकरणो ने अपने सर्वादिगण मे त्यद् आदि शब्दो के पश्चात् **पूर्वपराधर** आदि सूत्रो अथवा शब्दो को रखा था।[3] इनमे आपिशलि भी एक है।[3] इस से स्पष्ट है कि इन प्राचीन वैयाकरणो के सर्वादिगण के शब्दक्रम को पाणिनि ने अपने गणपाठ मे नही अपनाया।

इस प्रकरण मे **गर्गादि** गण से सबन्ध रखन वाले एक रोचक एव अत्यावश्यक प्रसग की ओर भी विद्वानो का ध्यान आकृष्ट करना उचित है।

---

१ द्रष्टव्य पूर्व पृष्ठ ७४ की टिप्पणी ३।

२. इस विचार से यह भी व्यक्त होता है कि आपिशलि के सूत्रपाठ में 'किम्' शब्द का पाठ नहीं रहा होगा। तदनुसार उसका सूत्रपाठ सभवत' 'सर्वनामबहुभ्यो ऽद्व्यादिभ्य' रहा होगा।

३. द्रष्टव्य पूर्व पृष्ठ २६ टिप्पणी ५ ६।

गर्गादि प्रधान गण मे दो अवान्तर गण हैं लोहितादि तथा कण्वादि। इनकी चर्चा पूर्व की जा चुकी है।[1] वार्तिककार के अनुसार जिस शब्द पर लोहितादि गण समाप्त होता है, ठीक उसी के अनन्तर शकल शब्द का पाठ करके और कण्वादि शब्द मे षष्ठी समास का भी निर्देश मानकर कण्वादि गण का आरम्भ माना जाता है।[2] परन्तु गर्गादि गण मे पाठक्रम इस प्रकार है–

**लोहित, संशित,** ······ **कपि, कत, कुरुकत, अनडुह्, कण्व, शकल।** इस रूप मे लोहितादिगण **लोहित** शब्द से लेकर **कत** पर्यन्त माना जाता है[3] और **कण्व** से लेकर अन्त तक कण्वादि गण। इस क्रम और व्यवस्था के अनुसार **शकल** शब्द केवल **कण्वादि** के अन्तर्गत आसकता है, **लोहितादि** गण के अन्तर्गत नही। इसलिए यञन्त शकल शब्द से स्त्रीलिङ्ग मे ष्फ प्रत्यय की प्राप्ति नही होती, परन्तु ष्फ प्रत्यय का प्रयोग उपलब्ध होने से इष्ट है। इसी प्रकार गोत्रप्रत्ययान्त शकल शब्द से शैषिक अण् भी इष्ट है। इसलिए **शाकल्यायनी** तथा **शाकल्यस्य छात्रा. शाकलाः** दोनो प्रकार के प्रयोगो की सिद्धि के लिए आवश्यकता इस बात है कि शकल शब्द का **लोहितादि** तथा **कण्वादि** दोनो अवान्तर गणो मे संग्रह हो। इस समस्या के समाधान के लिए श्लोकवार्तिककार ने एक उपाय सुझाया है कि **शकल** शब्द को अपने मूल स्थान से हटाकर **कण्व** से पूर्व तथा **कत** शब्द के पश्चात् रखना चाहिए (और मध्यवर्ती **कुरुकत अनडुह्** शब्दो को लोहित से पूर्व पढ देना चाहिए)।[4] इस परिवर्तित अवस्था मे शब्दो का क्रम होगा–कत, **शकल, कण्व।** इस प्रकार शकल शब्द के कत शब्द के पश्चात् होने पर **लोहितादिकतन्तेभ्यः** मे **कतस्य अन्तः कतन्तः** षष्ठी समास मानने पर सूत्रगत **कतन्त** शब्द से शकल का ग्रहण भी लोहितादि गण मे हो जाएगा और उसमे स्त्रीलिङ्ग मे ष्फ प्रत्यय हो जाएगा। इसी प्रकार **कण्वादिभ्य** मे **कण्वस्य आदि कण्वादि, कण्वादिरादिर्येषां ते**

१ द्रष्टव्य पूर्व पृष्ठ ७५, ७६।

२. कण्वात्तु शकलं पूर्वं कतादुत्तर इष्यते।
पूर्वोत्तरौ तदन्तादि ष्फाणौ तत्र प्रयोजनम्। महा० ४।१।१८॥

३. द्र०व्य–सर्वत्र लोहितादिकतन्तेभ्य। पा० ४।१।१८॥

४. कोष्ठान्तर्गत निर्देश अर्थापत्ति से ज्ञापित होता है।

कण्वादय (मध्यपदलोपी समास) विग्रह मान कर शकल का कण्वादि मे भी अन्तर्भाव हो जाएगा और उसमे शैषिक अण् प्रत्यय की प्राप्ति भी हो जाएगी।[1] इस प्रकार देहलीदीप न्याय से शकल का उभय गणो मे अन्तर्भाव हो जाता है।

उपर्युक्त मीमांसा से दो बाते स्पष्ट है—एक तो पाणिनि ने **लोहितादिक तन्तेभ्य.** सूत्र निर्दिष्ट गण के आद्यन्त=दोनो ओर के शब्दो का निर्देश करके यह ज्ञापित कर दिया कि उसके गणपाठ मे शब्दो का विशेष क्रम अपेक्षित है। दूसरा श्लोकवार्तिककार का उपरिनिर्दिष्ट समाधान इस बात की घोषणा कर रहा है कि उस के समय मे गर्गादि गण मे लोहितादि शब्दो का वही क्रम था जो गणकार पाणिनि ने निर्धारित किया था।

सौभाग्य की बात है कि गणपाठ के उपरि निर्दिष्ट सभी स्थलो मे शब्दो के पौर्वापर्य क्रम मे आजतक भी कोई परिवर्तन नही हुआ। इसलिए यह कहा जा सकता है कि जिस गण मे शब्दो के क्रम विशेष का कोई महत्त्व नही है, उस गण के शब्दो के क्रम निर्धारण का भी कोई विशेष प्रयोजन नही। परन्तु जिन गणो के शब्द विन्यासक्रम का शब्द-साधन मे थोडा सा भी प्रभाव पड सकता था, उसका गणकार पाणिनि ने पूरा पूरा ध्यान रखा था। इस को दूसरे शब्दो मे इस प्रकार भी कहा जा सकता है कि गणपाठ मे स्वीकृत शब्दो के क्रम का पूरा पूरा ध्यान रखते हुए ही सूत्रकार पाणिनि ने अपनी सूत्ररचना को साकार किया था।

## पाणिनीय गणपाठ में अपाणिनीय गण

पाणिनीय गणपाठ के हस्तलेखो एव पाणिनीय अष्टाध्यायी के काशिका आदि व्याख्या ग्रन्थो मे **परिमुखादि** तथा **काष्ठादि** ये दो गण भी पठित मिलते है। इन मे परिमुखादि गण का सबध जिस **अव्ययीभावाच्च** (४।३।५९) सूत्र से स्थापित किया जाता है, उस मे पाणिनि ने 'आदि' शब्द का प्रयोग नही किया है। अन्य सभी गण-सम्बद्ध सूत्रो मे चाहे वे धातुगण से सबद्ध हो चाहे प्रातिपदिक गण से सूत्रकार ने सर्वत्र अनिवार्य तया गणनिर्देशक 'आदि' अथवा 'प्रभृति' अथवा बहुवचनान्त शब्द का प्रयोग किया है। इसलिए परिमुखादि को कथमपि पाणिनीय नही माना

१. कण्वात्तु शकलं पूर्वं कतादुत्तर इष्यते।
पूर्वोत्तरौ तदन्तादी ष्फाणौ तत्र प्रयोजनम्॥ महा० ४।१।१८॥

जा सकता। हा, पाणिनि के उपर्युक्त सूत्र से सवद्ध कात्यायन के **व्यप्रकरणे परिमुखादिभ्य उपसख्यानम्**[1] वार्तिक मे पठित 'परिमुखादिभ्य' से इस गण का सवन्ध मानना होगा। पतञ्जलि ने इस वार्तिक की जो व्याख्या प्रस्तुत की है और जिस का अनुगमन कैयट तथा नागेश ने किया है[2] उससे यह बात सर्वथा स्पष्ट हो जाती है कि परिमुखादि गण का निर्धारण पाणिनि द्वारा नही हुआ है। धातुवृत्तिकार ने स्पष्ट ही कहा है—**परिमुखादिभ्य उपसख्यानमिति वार्तिकम्**। प्रतीत होता है उत्तरवर्ती वैयाकरणो ने उक्त वार्तिक का अनुसरण करके इस गण को पाणिनीय गणपाठ मे स्थान दे दिया और शनै शनै पाणिनीय गणपाठ का अङ्ग ही वन गया। सम्भवत इसी कारण न्यासकार जिनेन्द्रबुद्धि[3], हरदत्त[4] तथा भट्टोजी दीक्षित[5] प्रभृति ने दिगादिगण के अनन्तर इस परिमुखादि गण का पाठ देख कर पाणिनीय समझ लिया और इस के पाणिनीयत्व के प्रतिपादन मे अनक युक्तिया उपस्थित की, जो उपर्युक्त स्थिति मे सर्वथा हेय एव उपेक्ष्य है।

इसी प्रकार काष्ठादिगण भी **पूजनात् पूजितमनुदात्तम्** (८।१।६७) इस पाणिनीय सूत्र से सवद्ध कात्यायन के **पूजितस्यानुदात्तत्वे काष्ठादिग्रहण कर्त्तव्यम्**[6] वार्तिक से सवन्ध रखता है न कि पाणिनीय सूत्र से। इसलिए इस गण को भी पाणिनीय गणपाठ मे वृत्तिकारो के प्रमादवश स्थान मिला है।

वास्तविकता यह है कि कात्यायन तथा पतञ्जलि के उत्तरवर्ती वैयाकरण चन्द्रगोमी ने पाणिनीय सूत्रो के विषय मे इन दोनो मनीषियो द्वारा प्रस्तुत प्राय सभी सशोधनो, परिवर्तनो तथा परिवर्धनो को अपनी सूत्ररचना मे सर्वांशत स्वीकृत कर लिया। इसलिए कात्यायन की अनेक वार्तिके चान्द्र व्याकरण के सूत्रो मे प्रतिष्ठित दिखाई देती है। प्रो० कील हार्न की निश्चित धारणा है कि काशिकाकार ने चन्द्रगोमी की सारी सामग्री का अपनी वृत्ति रचना मे पर्याप्त उपयोग किया है। इसलिए

---

१. महा० ४।३।५६॥

२ द्र० ४।३।५६ का भाष्य, प्रदीप तथा उद्योत ग्रन्थ।

३. न्यास ४।३।५६॥ ४ प० मं० भाग २ पृष्ठ १७४।

५. श० कौ० ४।३।५६, पृष्ठ १६६॥ ६. महा० ८।१।६७।

कात्यायन भी वार्तिको के आधार पर रचित चन्द्रगोमी के कुछ सूत्रो को भी काशिकाकार ने पाणिनि के मौलिक सूत्रों के स्थान पर प्रतिष्ठित कर दिया है। संभवतः इसी प्रवृत्ति से प्रभावित होकर यहां भी काशिकाकार ने पाणिनि के **'पूजनात् पूजितमनुदात्तम्** (८।१।६७) सूत्र के स्थान पर **पूजनात् पूजितमनुदात्तं काष्ठादिभ्यः** (का० ८।१।६७) इस प्रकार की सूत्ररचना को प्रश्रय दिया, और इसी कारण वार्तिक मे सबद्ध काष्ठादि गण पाणिनीय गणपाठ मे प्रविष्ट हो गया।

## पाणिनीय गणपाठ में औणादिक गण

पाणिनि के गणपाठ मे **गम्यादि** (३।३।३) तथा **भीमादि** (३।४।७४) ये दो गण भी प्राप्त होते है। इन गणों मे पठित शब्दों की सिद्धि अष्टाध्यायी के सूत्रो से न होने के कारण इन गणो का विशेष सबन्ध अष्टाध्यायी से न होकर उणादि सूत्रों से है। इन गणों की सत्ता से भी विद्वानों की इस सभावना को बल मिल सकता है कि उणादि सूत्रों की रचना पाणिनि की सूत्र-रचना से पूर्व ही हो चुकी थी।[1]

पाणिनि के **न्यङ्क्वादि** (७।३।५३) गण मे भी कुछ औणादिक शब्दो का पाठ है। उसे देख कर नागेश भट्ट ने लिखा है कि गणपाठ मे इन शब्दो का पाठ व्युत्पत्तिवादी किन्ही अन्य वैयाकरणो के अभिप्रायानुसार है।[2]

## गणनिर्धारण में शब्दों की इयत्ता

पाणिनीय गणपाठ मे कुछ ऐसे भी गण है जिन का निर्धारण केवल चार पांच शब्दों के लिए ही किया गया है। उदाहरण के लिए **क्रमादि** अथवा **कोटरादि** गण द्रष्टव्य है। इसके विपरीत अष्टाध्यायी मे **इन्द्रवरुणभवशर्व** (४।१।४९) अथवा **जानपदकुण्डगोण** (४।१।४२) अनेक ऐसे बडे बडे सूत्र मिलते है जिन मे दस दस बीस बीस शब्द विद्यमान हैं, जिन के लिए गणशैली का उपयोग लाघव की दृष्टि से विशेष लाभकारी हो सकता था। इसलिए ऐसा नही कहा जासकता कि पाणिनि की गणशैली अथवा गण निर्धारण शब्दो की किसी निश्चित संख्या पर आश्रित थी।

---

१. द्रष्टव्य–पूर्व पृष्ठ २८।

२. एषु उणादिपाठो व्युत्पत्तिवादिवैयाकरणान्तराभिप्रायेण। लघुशब्देन्दु० उत्तरार्ध, पृष्ठ ४७०।

उपर्युक्त दोनो प्रकार के स्थलो मे उत्तरवर्ती वैयाकरणो ने पर्याप्त परिवर्तन किया है। उन्हो ने क्रमादि जैसे गणो को, जिन मे शब्दो की सख्या बहुत स्वल्प थी, उन्हे गणरूप मे न रख कर सूत्रो मे ही उन शब्दो का साक्षात् पाठ कर दिया।[1] इसी प्रकार जिन सूत्रो मे अधिक शब्दो का निर्देश करना आवश्यक था जैसे **इन्द्रवरुणभवशर्व** (४।१।४९) अथवा **जानपदकुण्डगोण** (४।१।४२) इत्यादि सूत्र, उन्हे **इन्द्रादि**[2] तथा **जानपदादि**[3] अथवा **कुण्डादि**[4] जैसे गणो मे परिवर्तित कर दिया। इस प्रकार पाणिनि के वे वे सूत्र पर्याप्त लघु हो गए।

प्रश्न हो सकता है कि गणशैली को अपनाते हुए भी पाणिनि ने उसका आश्रय लेकर बडे बडे सूत्रो को लघुरूप क्यो नही दिया? हमारे विचार मे इसका प्रधान कारण यह है कि सर्वत्र ही गणशैली का आश्रय लेकर प्रथमातिरिक्त शब्दो को दृष्टि से ओझल कर देने से जहा व्याकरण के वास्तविक कार्य (शब्दसाधुत्व बोधन) मे बाधा होती है, वहा शास्त्र की सरलता और साक्षात् उपदेशता भी समाप्त हो जाती है।

क्रमादि जैसे गणो को, जिनमे शब्दो की संख्या बहुत स्वल्प है, पाणिनि ने गणपाठ मे स्थान क्यो दिया? इस का उत्तर यह है कि इन गणो को पाणिनि ने अपने से पूर्व वैयाकरणो द्वारा प्राप्त किया था, दूसरे शब्दो मे वैयाकरणो की प्राचीन परम्परा के अनुसार इन्हे पढा था।

## गणपाठ में उपलभ्यमान गणसूत्रों की समस्या

पाणिनीय गणपाठ के विभिन्न गणो मे अनेक वाक्य उपलब्ध होते है, जिन्हे **गणवाक्य** अथवा **गणसूत्र** कहा जाता है। अष्टाध्यायी के सूत्रो के समान इन गणसूत्रो को भी पाणिनीय ही माना जाता है। इन गणसूत्रो के विषय मे अभी तक कोई स्पष्ट अथवा अस्पष्ट सकेत अथवा सूचना प्राप्त नही हुई, इसलिए इन का प्रारम्भिक अथवा मौलिक स्वरूप क्या था, इस विषय मे कुछ भी कह सकना पर्याप्त कठिन है। हा इतना अवश्य है कि

---

१. द्र० शाकटायन २।४।१८०॥ हैम २।३।७६॥

२. द्र० सारस्वत १५।२६॥ ३. सारस्वत १५।४२॥

४. गणरत्नमहोदधि, पृष्ठ ४६।

अष्टाध्यायी के अनेक सूत्रो तथा कात्यायन की वार्तिको के साथ गणसूत्रो के विभिन्न प्रसगो क तुलनात्मक अध्ययन से इस बात की प्रतीति होती है कि सम्भवत इन गणसूत्रो के कर्त्ता आचार्य पाणिनि नही है।

## गणसूत्रों के अपाणिनीयत्व में हेतु

हम अपनी उपर्युक्त धारणा की पुष्टि के लिए विद्वानो के समक्ष कतिपय हेतु उपस्थित करते है—

**प्रथम हेतु**-आचार्य पाणिनि न सूत्रपाठ धातुपाठ तथा गणपाठ इन तीनो का पृथक् पृथक् प्रवचन किया है। वस्तुत सूत्रपाठ के परिशिष्ट रूप गणपाठ तथा धातुपाठ शब्दानुशासन के पूरक माने जाते है। परिशिष्ट होने के नाते ही इन्हे **खिलपाठ** भी कहा जाता है। जब पाणिनि ने सूत्रो की रचना अष्टाध्यायी म की ही है तब इन तथाकथित गणसूत्रो को भी सूत्रपाठ मे ही स्थान मिलना चाहिए था न कि उसके परिशिष्ट रूप मे स्वीकृत गणपाठ मे-यदि इन दोनो प्रकार के सूत्रो के कर्त्ता आचार्य पाणिनि माने जाए। गण पाठ मे भी सूत्रो की सत्ता स्वीकार कर लेने पर सूत्रपाठ धातुपाठ तथा गणपाठ इन तीन प्रकार के वर्गीकरण मे अस्वारस्य उत्पन्न होता है। पाणिनि इस प्रकार क अस्वारस्य या अव्यवस्था को क्या उत्पन्न करना चाहते, यह बात समझ मे नही आती।

**द्वितीय हेतु**-अष्टाध्यायी क सूत्रो तथा गणसूत्रो की रचना शैली की पारस्परिक तुलना करने से यह बात सर्वथा स्पष्ट हो जाती है कि इन दोनो प्रकार के सूत्रो की शैली म महान् अन्तर है। अष्टाध्यायी की सूत्ररचना गम्भीर, सक्षिप्त तथा व्यापक होती हुई आचार्य पाणिनि के सूत्ररचना मे निष्णातत्व का द्योतन करती है परन्तु गणपाठ मे मिलने वाली सूत्ररचना विस्तृत व्यापक एव पाणिनि की प्रत्याहार-शैली स सर्वथा अपरिचय प्रकट करती हुई इस बात का सकेत करती है कि इन गणसूत्रो की रचना उस काल की है जब पाणिनि जैस किसी कुशल सूत्र शिल्पी की तूलिका क संस्पर्श स सूत्रशैली अछूती थी।

उदाहरण क रूप म 'कृन्मकारसन्ध्यक्षरान्त,'[1] 'तसिलादयस्तद्धिता एधाच्पर्यन्ता' गणसूत्रो को उपस्थित किया जा सकता है। इनकी तुलना

1. गणपाठ स्वरादि गण ११२,३७॥

मे पाणिनि के कृन्मेजन्तः ( १।१।३९ ) तद्धितश्चासर्वविभक्तिः (१।१।३८) सूत्र अतिसंक्षिप्त तथा व्यापक है।

इनमे प्रथम उदाहरण विशेष महत्त्व का है। यहा गणसूत्र मे मकार तथा सन्ध्यक्षर का प्रयोग किया गया है, परन्तु उसी अर्थ के निर्देशक अष्टाध्यायी के सूत्र मे म तथा एच् प्रत्याहार का प्रयोग करके सूत्रकार ने उसे पर्याप्त लघुरूप दिया है। यदि लाघव की दृष्टि से थोडा बहुत महत्त्व रखने वाले मकार तथा म के भेद की उपेक्षा भी कर दी जाए तो भी सन्ध्यक्षर तथा एच् के प्रयोग भेद को किसी भी दृष्टि मे ओझल नही किया जा सकता। यह लगभग पूरे निश्चय से कहा जा सकता है कि ए ऐ ओ औ इन चार अक्षरो की सन्ध्यक्षर सज्ञा पाणिनि से प्राचीन परम्परा वाले प्रातिशाख्यो[1] तथा उसकी पारिभाषिक शब्दावली से प्रभावित कात्यायन की वार्तिको[2] मे प्राप्त होती है। अष्टाध्यायी के सूत्रो मे जहा कही भी इन चार अक्षरो का एक साथ निर्देश करने की आवश्यकता पडी, पाणिनि ने सर्वत्र एच् प्रत्याहार का ही प्रयोग किया है।[3]

यो तो पाणिनि से पूर्व भी किन्ही वैयाकरणो ने इन सन्ध्यक्षरो के लिए एच् के स्थान मे एच् का प्रयोग किया था[4] और साथ ही पाणिनि के अनन्तरभावी कात्यायन ने अपनी वार्तिको मे प्रायः सर्वत्र एच् प्रत्याहार का प्रयोग न करके सन्ध्यक्षर का ही प्रयोग किया है। इसलिए केवल सन्ध्यक्षर अथवा एच् प्रत्याहार के प्रयोग करने अथवा न करने के आधार पर हम किसी सूत्र की प्राक्कालीनता अथवा अवान्तरकालीनता को एक मात्र कारण नही मान सकते। परन्तु इतना अवश्य कहेगे कि एक ही सूत्रकार जब कि अष्टाध्यायी मे यह सर्वत्र एच् प्रत्याहार का व्यवहार कर रहा है, तो गणपाठ मे आकर सूत्ररचना के अवसर पर एच् प्रत्याहार के प्रयोग को भूल जाएगा,

१ ऋक्प्रा० १।१, २, वा० प्रा० १।४४, ४५, तै० प्रा० १।२; चतुरध्यायिका १।४० ॥

२. महा० नवा० पृष्ठ ५८; १ । १ । ३, पृष्ठ १५६, इत्यादि,

३. यथा—'एचोऽयवायाव' । ६ । १ । ७८ ॥

४. एच् प्रत्याहारः पूर्वव्याकरणेऽपि स्थित एव । अत्र तु विशेषः—'एओङ्' इति यदासीत् तद् 'एऔच्' इति कृतम् । तथाहि लघ्वावन्ते द्वयोश्च बह्वषो गुरुः, कृतमन्यानां च इत्यत्र इति पठ्यते । चान्द्रवृत्ति देवनागरी सं० भाग १, पृष्ठ ६ ॥

जो उसके व्याकरण-शास्त्र की प्रमुख विशेषता है और अपने शास्त्र मे सर्वथा अप्रसिद्ध **सन्ध्यक्षर** जैसे पारिभाषिक शब्दो का प्रयोग करके सूत्र के कलेवर को अनावश्यक रूप से बढाना चाहेगा, यह कल्पना भी नही की जा सकती।

इसी प्रकार गणसूत्रो मे **राजाऽसे**[1] **हृदयाऽसे**[2] तथा **पुरुषाऽसे**[2] ये तीन सूत्र ऐसे मिलते है, जिनमे गणसूत्रकार ने **असमासे** के अर्थ मे **असे** का प्रयोग किया है। यदि ये सूत्र भी आचार्य पाणिनि के माने जाए तो यह प्रश्न उपस्थित होता है कि एक ही सूत्रकार गणसूत्रो मे **असे** का और अष्टाध्यायी के सूत्रो मे **असमासे**[3] का प्रयोग क्यो करता है? जब कि **असमासे** की अपेक्षा **असे** का प्रयोग निश्चित ही लघु है और लाघव के कारण ग्राह्य हो सकता है। वैदिक व्याकरण की किसी परम्परा के अनुयायी ऋक्तन्त्र मे **असमासे** के अर्थ मे **असे** प्रयोग की उपलब्धि से यह कहा जा सकता है कि यह किसी प्राचीन वैयाकरण द्वारा स्वीकृत संज्ञा है। सम्भवतः अस्पष्ट होने के कारण लघु होने पर भी आचार्य पाणिनि ने इसका प्रयोग अपने शब्दानुशासन मे नही करना चाहा।

**तृतीय हेतु**-यदि गणो मे सूत्र रचना को स्थान देने की शैली आचार्य पाणिनि की होती तो ऐसे बहुत से सूत्र अष्टाध्यायी मे है, जिन्हे गणपाठ के उन उन प्रकरणो के गणो मे गणसूत्र के रूप मे रखकर अष्टाध्यायी के कलेवर को पर्याप्त सक्षिप्त किया जा सकता था, फिर पाणिनि ने ऐसा क्यो नही किया? उदाहरण के लिए **कार्तकौजपादि** गण मे **आचार्योपसर्जनश्चान्तेवासी**, (६।२।३६) **कल्याण्यादि** गण मे **कुलटाया वा** (४।१।१२७), **बाह्वादि** गण मे **सुधातुरकङ् च** (४।१।९७) तथा **गवादि** गण मे **कम्बलाच्च संज्ञायाम्** (५।१।३) सूत्रों को बडी सुगमता से ठीक उसी प्रकार उपन्यस्त किया जा सकता था, जिस प्रकार अन्य अनेक गणसूत्र विभिन्न गणो मे दृष्टिगोचर होते है। इस कारण हमे ऐसा प्रतीत होता है कि गणपाठ मे सूत्ररचना की पद्धति आचार्य पाणिनि की नही है।

**चतुर्थ हेतु**-यदि तथाकथित गणसूत्रो और अष्टाध्यायी के सूत्रो का

---

१. गणपाठ ५।१।१२८॥ २. गणपाठ ५।१।१३०॥

३ यथा—असमासे निष्कादिभ्य ५।१।२०॥ युजेरसमासे ७।१।७१॥ उपसर्गादसमासेऽपि० ८।४।१४॥

प्रवक्ता एक ही व्यक्ति आचार्य पाणिनि है, ऐसा मान लिया जाए तो अष्टाध्यायी के अनेक सूत्र पुनरुक्ति दोष से दूषित होने हुए सर्वथा अनावश्यक सिद्ध होंगे, जिनका समाधान **प्रपञ्चार्थम्** कह देने मात्र से कथमपि सम्भव नहीं हो सकेगा। उस अवस्था में जब कि अष्टाध्यायी के सूत्रों की रचना के पूर्व ही गणपाठ की पूरी पूरी व्यवस्था अथवा निर्धारणा हो चुकी थी, अनावश्यकता का दोष अष्टाध्यायी के तत्तत् सूत्रों के सिर पर ही पड़ेगा।

उदाहरण के लिए सर्वादि गण में गणसूत्रों के रूप में **पूर्वपरावरदक्षिणोत्तरापराधराणि व्यवस्थायां सञ्ज्ञायाम्, स्वमज्ञातिधनाख्यायाम्** तथा **अन्तरं बहिर्योगोपसंव्यानयोः** इन तीन वाक्यों के विद्यमान होते हुए अष्टाध्यायी में इसी प्रकरण में तथा इसी शब्दावली के साथ पाणिनि ने इन्हें तीन सूत्रों[1] के रूप में क्यों स्थान दिया, यह प्रश्न सर्वथा अनुत्तरणीय है। ठीक इसी प्रकार स्वरादि गण में **कृन्मकारसन्ध्यक्षरान्तोऽव्ययीभावश्च क्त्वातोसुन्कसुनः** तथा **तसिलादयस्तद्धिता एधाच्पर्यन्ता**. इन गणसूत्रों के रहते हुए अष्टाध्यायी के इसी प्रकरण में सर्वथा इसी अभिप्राय वाले क्रमशः **कृन्मेजन्तः** (१।१।३९), **क्त्वातोसुन्कसुनः** (१।१।४०) **तद्धितश्चासर्वविभक्तिः** (१।१।३८) तथा **अव्ययीभावश्च** (१।१।४१) सूत्रों की स्थिति भी सर्वथा अनावश्यक सिद्ध हो जाती। इसके लिए ढूंढने पर भी कोई समाधान उपलब्ध न हो सकेगा।

यही पुनरुक्तियों के प्रसङ्ग में एक और गणसूत्र को प्रस्तुत करना उचित होगा, परन्तु उसकी पुनरुक्ति पूर्वनिर्दिष्ट पुनरुक्ति वाले स्थलों की अपेक्षा कुछ विलक्षण है, तथा कुछ गम्भीर विचार करने पर ही स्पष्ट हो पाती है। पाणिनि का सूत्र है–**षिद्गौरादिभ्यश्च** (४।१।४१)। इस सूत्र द्वारा षित्प्रत्ययान्त शब्दों तथा गौरादि गण में पठित शब्दों से स्त्रीलिङ्ग को व्यक्त करने के लिए ङीष् प्रत्यय का विधान किया जाता है। यह गौरादि गण आकृतिगण है। अतः आकृतिगणना के आधार पर सभी अभिप्रेत शब्दों में स्त्रीलिङ्ग में ङीष् प्रत्यय का विधान किया जा सकता है। इस प्रकार में गौरादिगण में उपलब्ध होने वाला **पिप्पल्यादयश्च** गणसूत्र और उसके उदाहरणभूत **पिप्पली, हरीतकी, कोशातकी** इत्यादि गण में पठित शब्द

---

१. पा० १।१।३४, ३५, ३६ ॥

विचारणीय है। यह स्पष्ट है कि पिप्पल्यादि गण की सत्ता तथा तदाश्रय भूत पिप्पल्यादयश्च गणसूत्र के रहते हुए पाणिनि द्वारा गौरादि गण का निर्धारण तथा षिद्गौरादिभ्यश्च (४।१।४१) का गौरादि पद पुनरुक्त होने से अनावश्यक हो जाता है। पिप्पल्यादयश्च गणसूत्र तथा तदाश्रित पिप्पल्यादि गण का प्रवचन पाणिनि से प्राचीन किसी अन्य आचार्य द्वारा किया गया था, इसका हम पूर्व प्रतिपादन कर चुके हैं।[1]

अनेक ऐसे गणसूत्र भी उपलब्ध होते हैं जिनके रहते हुए उसी गण में पठित अनेक शब्दों को अनावश्यक मानना पड़ता है। यथा—नन्द्यादि (३।१।१३४) गण में **नन्दिवाशिमदिदूषिसाधिवर्धिशोभिरोचिभ्यो ण्यन्तेभ्यः संज्ञायाम्** तथा **सहितपिदमेः संज्ञायाम्** ये दो सूत्र मिलते होते हैं। इनके साथ ही उदाहरणभूत **नन्दन वाशन मदन** इत्यादि तथा **सहन पतन दमन** शब्दों का पाठ भी गणपाठ में दृष्टिगोचर होता है। ग्रह्यादि (३।१।१३४) गण में **याचिव्याहृसंव्याहृव्रजवदवसां प्रतिषिद्धानाम्** तथा **अचामचित्तकर्तृकाणाम्** इन दो गणसूत्रों के साथ साथ **अयाची अव्याहारी** तथा **अकारी अहारी** इत्यादि उदाहरणों का पाठ भी देखा जाता है। ठीक इसी प्रकार **अपूपादि** (५।१।४) गण में **अन्नविकारेभ्यश्च** इस गणसूत्र के रहते हुए **अपूप तण्डुल पृथुक** इत्यादि शब्दों का पाठ सर्वथा अनावश्यक सिद्ध होता है।

पाणिनीय गणपाठ के पूर्व निर्दिष्ट स्थानों में गणसूत्रों के रहते हुए उदाहरणभूत शब्दों का पाठ स्वीकार करने पर गणसूत्र अनावश्यक सिद्ध होंगे। गणपाठ की शैली को देखते हुए गणों में शब्दों का पाठ ही स्वाभाविक कहा जा सकता है, सूत्रों का पाठ तो अस्वाभाविक ही होगा। शब्दों का पाठ होने पर तत्तद् गणसूत्रों की कोई आवश्यकता नहीं रहती।

वस्तुतः इस प्रकार की पुनरुक्तियां से जहां यह प्रमाणित होता है कि ये गणसूत्र अष्टाध्यायी के प्रवक्ता आचार्य पाणिनि द्वारा रचित नहीं हैं, वहां यह सम्भावना भी उपस्थित होती है कि गणशैली का विशेष उपयोग न करने वाले पाणिनि से प्राचीन किसी आचार्य के व्याकरण के ये विभिन्न सूत्र हैं जिनके उदाहरणों को पाणिनि ने अपने गणपाठ के उन उन प्रकरणों में समाविष्ट किया था।

१. द्रष्टव्य पूर्व पृष्ठ ३३–३४।

पुनरुक्ति की यह समस्या यही समाप्त नही होती। गणपाठ मे अनेक ऐसे भी गणसूत्र उपलब्ध होते है, जिन की उपस्थिति मे कात्यायन की अनेक वार्तिके भी निरर्थक हो जाती है। यथा–**षिद्भिदादिभ्योऽङ्** (३।३।१०४) सूत्र की व्याख्या मे वार्तिक रूप से तथा भिदादिगण मे गणसूत्र के रूप से **भिदा विदारणे, छिदा द्वैधीकरणे, आरा शस्त्र्याम्** आदि वाक्य पठित है। **शूद्रा चामहत्पूर्वा जातिः**[1] **आचार्यादणत्वं च**[2] **अर्हतो नुम् च**[3] ये कात्यायन की वार्तिके क्रमश **अजादि** (४।१।४) **क्षुभ्नादि** (८।४।३९) तथा **ब्राह्मणादि** (५।१।१२३) गण मे गणसूत्र के रूप मे भी पठित मिलती है। **सदच्काण्डप्रान्तशतैकेभ्य. पुष्पात् प्रतिषेधः**,[4] **संभस्त्राजिनशणपिण्डेभ्य. फलात् प्रतिषेध**[5] *तथा* **मूलान्नञ.**[6] *ये कात्यायन की तीनो वार्तिके* **अजादि** (४।१।४) गण मे गणसूत्र के रूप मे उपलब्ध होती है। **चरणसम्बन्धेन निवासलक्षणोऽण्**[7] वार्तिक **गहादि** (४।२।१३७) गण मे चाण् चरणे इस गणसूत्राश के रूप मे देखी जा सकती है। **सेनायां नियमार्थ वा**[6] वार्तिक **खण्डिकादि** (४।२।४४) गण मे, **क्षुद्रमालवात् सेनासञ्ज्ञायाम्** गणसूत्र के रूप मे भी उपलब्ध है। इसी प्रकार की **नृनरा-भ्यामञ् वचनम्**[7] वार्तिक भी **शार्ङ्गरवादि** (४।१।७३) गण मे **नृनरयोर्वृद्धिश्च** इस गणसूत्र के रूप मे द्रष्टव्य है।

## गणसूत्रों के विषय में हमारा मत

पुनरुक्तियो की उपर्युक्त लम्बी सूची हमारी उपर्युक्त धारणा को पुष्ट करती है कि पाणिनीय गणपाठ मे उपलब्ध होने वाले गणसूत्र अपाणिनीय हैं। हम इस बात पर बल देना नही चाहते कि ये सभी गणसूत्र पाणिनि से प्राचीन किसी या किन्ही आचार्यो के है, अथवा सभी अर्वाचीन किसी या किन्ही आचार्यों द्वारा कात्यायन आदि वैयाकरणो के वचनो के अनुकरण पर स्वरूप निर्मिति मे समर्थ हुए है। संभवत दोनो प्रकार की स्थितियो का सम्बन्ध गणसूत्रो से स्थापित किया जा सकता है। अर्थात् कुछ गणसूत्र

---

१. महा० ४।१।४॥ २. महा० ४।१।४६॥
३. महा० ५।१।१२४॥ ४. महा० ४।१।६४॥
५. महा० ४।२।१३८॥ ६ महा० ४।२।४५॥
७ महा० ४।४।४६॥

प्राचीन आचार्यों के व्याकरणों के सूत्र रहे हों। उन के उदाहरणों का उन उन गणों में समावेश कर देने पर वृत्तिकारों के प्रमाद से वे सूत्र भी पाणिनीय गणपाठ में उल्लिखित होते चले आ रहे हों। यथा *नन्द्यादि* अथवा **गौरादि** गण में आए हुए गणसूत्र। साथ ही बहुत से ऐसे भी गणसूत्र हैं जो कात्यायन की विभिन्न वार्तिकों से प्रभावित हैं, अथवा दूसरे शब्दों में कात्यायन के तत्तत् प्रकरणों से सम्बद्ध वार्तिकों के अनुकरण पर विभिन्न गणसूत्रों की रचना हुई है।

आचार्य चन्द्रगोमी के अनुकरण पर जिस प्रकार काशिकाकार जैसे वृत्तिकारों ने पाणिनि के अनेक सूत्रों में कात्यायन की वार्तिकों का सम्मिश्रण उन उन की न्यूनता को पूर्ण करने के लिए किया[1], उसी प्रकार कात्यायन की कुछ वार्तिकों को गणसूत्र का रूप देकर पाणिनीय गणपाठ में यदि वृत्तिकारों द्वारा आदृत किया गया हो तो इसमें आश्चर्य की क्या बात हो सकती है। इस प्रकार के गणसूत्रों को पाणिनि से अर्वाचीन माना जा सकता है।

**नागेश भट्ट का साक्ष्य**—पाणिनीय व्याकरण के मर्मज्ञ विद्वान् नागेश भट्ट ने अनेक स्थानों पर गणसूत्रों की अपाणिनीयता, अनार्षता एवं अप्रामाणिकता की स्पष्ट सूचना दी है।[2]

**धातुगणसूत्र**—गणसूत्रों की अपाणिनीयता के प्रसंग में धातुपाठ में मिलने वाले **प्रातिपदिकाद् धात्वर्थे बहुलमिष्ठवच्च**[3] तथा **तत्करोति तदाचष्टे**[4] जैसे गणसूत्रों की ओर भी हम विद्वानों का ध्यान आकृष्ट करना आवश्यक समझते हैं। इन गणसूत्रों को भी नागेश भट्ट ने इस कारण प्रक्षिप्त माना है कि ये गणसूत्र कात्यायन की वार्तिकों के रूप में भी महाभाष्य में मिलते हैं।[5] और इस रूप में इन्हें प्रक्षिप्त एवं अप्रामाणिक मानते हुए **सत्यापपाश** (३।१।२५) इस पाणिनीय सूत्र में **पाश** आदि शब्दों के ग्रहण की सार्थकता दर्शाई है।[6]

---

१ द्रष्टव्य पूर्व पृष्ठ ४१।

२ महा० उद्योत टीका ४।२।४५, १३८; ४।४।४६।

३. क्षीरतरङ्गिणी १०।२६६॥ ४ क्षीरतरङ्गिणी १०।२६७, २६८॥

५ महा० ३।१।२६॥

६ प्रातिपदिकाद् धात्वर्थ इति हेतुमति चेत्यत्र वार्तिकादिद गणसूत्रमप्रामाणिकम्।

## कात्यायन तथा पतञ्जलि की दृष्टि में पाणिनीय गणपाठ

अपनी पुस्तक सिस्टम्स आफ संस्कृत ग्रामर मे एम० के० बेल्वालकर महोदय ने कात्यायन की वार्तिको के विषय मे कहा है—

कात्यायन की कृति वार्तिको का प्रयोजन था पाणिनि के उन सूत्रो मे परिवर्तन, परिवर्धन तथा सशोधन प्रस्तुत करना, जो ( कात्यायन के समय मे ) आशिकरूप मे या सर्वांशत अप्रयोजनीय हो गए थे।[१]

बेल्वालकर महोदय के उपरोक्त कथन से कोई भी व्याकरण का विद्वान् असहमत नही हो सकता। पाणिनि के जिस जिस सूत्र मे आलोचना के लिये थोडा सा भी अवकाश था वहा वहा सर्वत्र कात्यायन ने अपनी वार्तिको द्वारा सशोधन परिवर्धन और यथावश्यक परिवर्तन करने के लिये, अपने विचार प्रस्तुत किये है। यह दूसरी बात है कि अनेक स्थलो पर कात्यायन के द्वारा प्रस्तुत किये गये विचारो की अनावश्यकता या निस्सारता का सयुक्तिक प्रतिपादन करते हुए महाभाष्यकार पतजलि ने पाणिनि के सूत्रो की महत्ता को पुन प्रतिष्ठापित किया है। वास्तविकता तो यह है कि तत्कालीन सस्कृत भाषा की प्रत्यक्ष गतिविधि की विवेचनात्मक कसौटी पर अष्टाध्यायी के लगभग प्रत्येक सूत्र की सच्चे आलोचक के समान खरी परीक्षा करते हुए पाणिनि के इन दोनो उत्तराधिकारियो ने महान् आचार्य पाणिनि के वास्तविक महत्त्व को विद्वानो के सम्मुख उपस्थित करने का स्तुत्य प्रयास किया है।

अष्टाध्यायी के सूत्रो पर विचार मग्न हुए इन दोनो मनीषियो ने गण सम्बन्धी सूत्रो तथा कही कही किसी किसी गण गण के विशिष्ट शब्दो के उस

---

अत एव सत्यापपाशेति सूत्रे पाशादि ग्रहणं चरितार्थम्। महा० उद्योत टीका ३।१।२१॥ इसी प्रकार ३।१।२६ की उद्योत टीका में भी लिखा है।

१ कात्यायन's work the वार्तिक's were ment to correct, modify or supplement the rules of पाणिनि' whereever they were or had become partially or totally inapplicable. पृष्ठ २९।

उम गण मे पढे जाने के प्रयोजन अथवा उन के साथ किसी उपाधि वा नियमन (शर्त) के सयोजन की आवश्यकता, अथवा किसी गण के स्वरूप आदि विषयो पर अपने उपादेय विचार प्रस्तुत किये हैं। इन विचारो का सकलन एव अध्ययन हमने अपने आलोचनात्मक अध्ययन मे यथावसर विस्तार से किया है।[1] यहाँ इनके गणपाठ-सम्बन्धी प्रमुख विचारो को ही विहगम दृष्ट्या प्रस्तुत किया जाता है—

१—सर्वादि गण मे पठित **पूर्वपरावरदक्षिणोत्तरापराधराणि व्यवस्थायाम्-संज्ञायाम्** इत्यादि गणसूत्रो को पुन अष्टाध्यायी के इसी प्रकरण के सूत्रो मे इसी शब्दावली के साथ स्थान देने की आवश्यकता पर विचार।[2]

२—**प्रादिगण** मे, इसके पठित गण होने के कारण, **'मरुत'** तथा **'श्रत्'** शब्दो का उपसंख्यान।[3]

३—**तिष्ठद्‌ग्वादि** गण के प्रारम्भिक शब्द **तिष्ठद्गु** का काल विशेष मे निर्धारण, तथा इसी गण के **खलेयव** आदि कुछ शब्दो का **अन्यपदार्थ** मे निश्चिनीकरण।[4]

४—**साक्षात्प्रभृति** शब्दो अथवा **साक्षादादि** गण के शब्दो तथा **श्रेण्यादि** गण के शब्दो के साथ **च्व्यर्थ वचन** की उपाधि का सयोजन। अर्थात् जब वे शब्द **च्व्यर्थ=अभूततद्भाव** के वाचक हो तभी उन्हे इस गण मे पठित मान कर निपात तथा गति सज्ञा का नियमन।[5]

५—**गवाश्वप्रभृति** शब्दो के यथोच्चारित स्वरूप मे ही **द्वन्द्ववृत्त** की स्थिति का प्रकाशन।[6]

---

१. यह अश गणपाठ के आदर्श सस्करण के अन्त में छपेगा।

२. अवरादीना पुनः सूत्रपाठ ग्रहणानर्थक्यम् गण पठितत्वात्। महा० नवा० १।१।३३॥

३. मरुच्छब्दस्योपसख्यानम्। श्रच्छब्दस्योपसख्यानम्। महा० १।४।५८॥

४ तिष्ठद्गु कालविशेषे। खलेयवादीनि प्रथमान्तान्यन्यपदार्थे। महा० २।१।१७॥

५ साक्षात्प्रभृतिषु च्व्यर्थवचनम्। महा० १।४।७४॥ श्रेण्यादिषु च्व्यर्थ वचनम्। महा० २।१।५६॥

६. गवाश्वप्रभृतिषु यथोच्चारितं द्वन्द्ववृत्तम्। महा० २।४।११॥

६—विदादिगण के अवान्तर गण-**गोपवनादि** के लिये **प्रागहरितादिभ्य** – 'हरित' आदि शब्दो से पहले पहले गोपवनादिगण की स्थिति स्वीकर णीय है, इस बात की घोषणा।[१]

७—**लोहितादि** गण के केवल प्रारम्भिक **लोहित** शब्द को छोड कर अन्य सभी शब्दो को **भृशादि** गण मे पढ देने का प्रस्ताव।[२]

८—**पचादि** गण (आकृतिगण) मे पठित शब्दो के प्रयोजन पर विचार।[३]

९—**भिदादि** गण के कुछ शब्दो के अर्थो का नियमन।[४]

१०–**अजादि** के **शूद्रा** शब्द के साथ **अमहत्पूवा** नियमन की सयोजना।[५]

११–**गर्गादि** गण के अवान्तर गण **कण्वादि** मे पठित **शकल** शब्द के, गर्गादि के दूसरे अवान्तर गण **लोहितादि** मे भी **उपसख्यान** करने का प्रस्ताव।[६]

१२–श्लोकवार्तिककार द्वारा 'शकल' शब्द के लोहितादि गण मे भी प्रकारान्तर से—पाठ विपर्यय द्वारा प्रवेश करा कर, उपर्युक्त प्रस्ताव का समाधान।[७]

१३–क्रौड्यादि गण मे ही **गोत्रावयवात्** इस पाणिनि सूत्र के उदाहरणभूत सभी शब्दो का समावेश कर देने तथा इस प्रकार **गोत्रावयवात्** सूत्र की अनावश्यकता का प्रतिपादन।[८]

१४–**कुर्वादि** गण मे पठित **वामरथ** शब्द के लिये, स्वर सम्बन्धी कार्यो के अतिरिक्त **कण्वादिवद्भाव** का विधान।[९]

---

१. गोपवनादिप्रतिषेध प्राग् हरितादिभ्य । महा० २ । ४ । ६७ ॥
२. लोहितडाज्भ्य क्यषवचन भृशादिष्वितराणि । महा० ३ । १ । १३ ॥
३. पचाद्यनुक्रमणमनुबन्धासजनार्थम् । अपवादबाधनार्थं च । महा० ३ । १ । १३४ ॥
४ भिदा विदारण । छिदा द्वैधीकरण । आरा शस्त्र्याम् । धारा प्रपात । गुहा गिर्योषध्यो । महा० ३ । ३ । १०४ ॥
५. शूद्रा चामहत्पूर्वा । महा० ४ । १ । ४ ॥
६. लोहितादिषु शाकल्यस्योपसंख्यानम् । महा० ४ । १ । १८ ।
७. कण्वात्तु शकल पूर्व कतादुत्तर इष्यते । पूर्वोत्तरौ तदन्तादी ष्फाणौ तत्र प्रयोजनम् ॥ महा० ४ । १ । १८ ॥
८ सिद्ध तु क्रौड्यादिषूपसंख्यानात् । महा० ४ । १ । ७९ ॥
९. वामरथस्य कण्वादिवत् स्वरवर्जम् । महा० ४ । १ । १५१ ॥

१५–भिक्षादिगण में पठित **युवति** शब्द की अनर्थकता का प्रतिपादन ।[1]

१६–**खण्डिकादि** गण में पठित **क्षुद्रकमालव** शब्द से गणकार आचार्य पाणिनि के विभिन्न अभिप्रायों का श्लोकवार्तिककार द्वारा ज्ञापन ।[2]

१७–**कच्छादि** गण मे पठित **साल्व** शब्द के पाठ की अनर्थकता का प्रतिपादन ।[3]

१८–**गहादि** गण मे पठित **मध्य** शब्द के अर्थ का नियमन ।[4]

१९–**बिल्वादि** गण मे पठित **गवीधुका** शब्द के इस गण मे पाठ किये जाने के प्रयोजन का प्रतिपादन ।[5]

२०–**गवादि** गण में उपन्यस्त **नाभि नभं च** इस गणसूत्र पर वैयाकरण दृष्टिकोण से विचार ।[6]

२१–**व्युष्टादि** गण में **अग्निपद** आदि कुछ शब्दों के उपसंख्यान का प्रस्ताव ।[7]

२२–**व्रीह्यादि** गण के शब्दों का विभिन्न कार्यों की दृष्टि से **व्रीह्यादि, शिखादि** तथा **यवखदादि** तीन गणों मे विभाजन ।[8]

२३–**स्थूलादि** गण मे **चञ्चद्** तथा **बृहत्** शब्दों के उपसंख्यान का प्रस्ताव ।[9]

२४–**युक्तारोह्यादि** गण मे पठित **एकशितिपात्** शब्द से गणकार पाणिनि

---

१. भिक्षादिषु युवतिग्रहणानर्थक्यं पुंवद्भावस्य सिद्धत्वात् प्रत्ययविधौ । महा० ४ । २ । ३८ ॥

२. ज्ञापकं स्यात्तदन्तत्वे तथा चापिशलेर्विधिः ।
सेनायां नियमार्थं वा यथा बाध्येत चाञ् वुञा ॥ महा० ४ । २ । ४५ ॥

३. साल्वानां कच्छादिषु पाठोऽण् विधानार्थः, नवाऽपदातिगोयवागूग्रहणमवधारणार्थम् । महा० ४ । २ । १३३ ॥

४. गहादिषु पृथिवीमध्यस्य मध्यमभावः । महा० ४ । २ । १३८ ॥

५. बिल्वादिषु गवीधुकाग्रहणं मयट्प्रतिषेधार्थम् । महा० ४ । १ । १३४ ॥

६. नाभेर्नभभावे प्रत्ययानुपपत्तिः प्रकृत्यभावात् ………… सिद्धं तु शाखादिषु वचनात् ह्रस्वत्वं च । महा० ५ । १ । २ ॥

७. अण्प्रकरणे अग्निपदादिभ्यः उपसंख्यानम् । महा० ५ । १ । ९७ ।.

८. शिखादिभ्य इनिर्वाच्य इकन्यवखदादिषु । महा० ५ । २ । ११६ ॥

९. कन्प्रकरणे चंचद्बृहतोरुपसंख्यानम् । महा० ५ । ४ । ३ ॥

की विशिष्ट प्रवृत्ति का ज्ञापन।[1]

२५–पृषोदरादि गण में समन्वित हो सकने वाले कुछ शब्दों के प्रकृति प्रत्यय की कल्पना।[2]

२६– द्वारादि गण में स्वाध्याय शब्द को गणकार ने निश्चित रूप से व्यवस्थित नहीं किया था, ऐसी घोषणा।[3]

२७–कस्कादि गण में भ्रातुष्पुत्र शब्द के पाठ से गणप्रवक्ता पाणिनि के विशिष्ट अभिप्राय का ज्ञापन।[4]

२८–सुषामादि तथा क्षुभ्नादि गणों की आकृतिगणता का प्रतिपादन।[5]

इन विभिन्न विचारों के अतिरिक्त पाणिनि के सूत्रों के आशय को सर्वथा स्पष्ट करने तथा किन्हीं सूत्रों की न्यूनता की पूर्ति के लिये वार्तिककार तथा श्लोकवार्तिककार ने, पाणिनि-निर्धारित गणों से अतिरिक्त, अनेक गणों का निर्धारण किया है। इनकी सूची नीचे दी जाती है—

१–शाकपार्थिवादि गण ( महा० २।१।६८ )।
२–प्रकृत्यादि गण ( महा० २।३।१८ )।
३–मूलविभुजादि गण ( महा० ३।२।५ )।
४–पार्श्वादि गण ( महा० ३।२।१५ )।
५–सम्पदादि गण ( ३।३।१०८ )।
६–पलादि गण ( महा० ४।२।५१ )।
७–परिमुखादि गण ( महा० ४।३।५८ )।
८–अध्यात्मादि गण ( महा० ४।३।६० )।
९–प्रभूतादि गण ( महा० ४।४।१ )।
१०–माशब्दादि गण ( महा० ४।४।१० )।

---

१. एकशितिपात्-स्वरवचनं तु ज्ञापकं निमित्तस्वरबलीयस्त्वस्य। महा० २।१।१॥

२. दिक्शब्देभ्यस्तीरस्य तारभावो वा, इत्यादि। द्र० महा० ६।३।१०८॥

३. क पुनरर्हति स्वाध्यायशब्दं द्वारादिषु पठितुम्। महा० ७।३।४॥

४. भ्रातुष्पुत्रग्रहणं ज्ञापकं एकदेशनिमित्तात् षत्वप्रतिषेधस्य। महा० ८।३।४१॥

५. अविहितलक्षणो मूर्धन्यः सुषामादिषु। महा० ८।३।९८॥
अविहितलक्षणो णत्वप्रतिषेधः क्षुभ्नादिषु। महा० ८।४।३९॥

११–परदारादि गण ( महा० ४।४।१ ) ।
१२–सुस्नातादि गण ( महा० ४।४।१ ) ।
१३–अवान्तरदीक्षादि गण ( महा० ५।१।९४ ) ।
१४–महानाम्न्यादि गण ( महा० ५।१।९४ ) ।
१५–अग्निपदादि गण ( महा० ५।१।९७ ) ।
१६–पुण्याहवाचनादि गण ( महा० ५।१।१११ ) ।
१७–चातुर्वर्ण्यादि गण ( महा० ५।१।१२४ ) ।
१८–ज्योत्स्नादि गण ( महा० ५।२।१०३ ) ।
१९–भवदादि गण ( महा० ५।३।१४ ) ।
२०–आद्यादि गण ( महा० ५।४।४४ ) ।
२१–शकन्ध्वादि गण ( महा० ६।१।९३ ) ।
२२–निचक्रादि गण ( महा० ६।२।१९९ ) ।
२३–कुक्कुटादि गण ( महा० ६।३।४१ ) ।
२४–अण्डादि गण ( महा० ६।३।४१ ) ।
२५–पीत्वादि गण ( महा० ६।३।१२१ ) ।
२६–क्षिपकादि गण ( महा० ७।३।४५ ) ।
२७–अहरादि गण ( महा० ८।२।७० ) ।
२८–पत्यादि गण ( महा० ८।२।७० ) ।
२९–इरिकादि गण ( महा० ८।४।६ ) ।
३०–गिरिनद्यादि गण ( महा० ८।४।१० ) ।

कात्यायन द्वारा निर्धारित इन गणो का पाणिनि के बाद के चन्द्रगोमी प्रभृति वैयाकरणो ने, विशेपत किसी अज्ञात व्याकरण से सम्बन्ध रखने वाली गणरत्नमहोदधि के रचियता एव विशिष्ट विद्वान वर्धमान ने अपने गणपाठ मे अधिकाधिक रूप मे अपनाया है और इन गणो का अपने सूत्रपाठ मे उपयोग भी किया है।

कात्यायन की कुछ वार्तिको तथा पतजलि के द्वारा किये गये, उनकी व्याख्याओ के अधार पर अष्टाध्यायी के उत्तरवर्ती व्याख्याताओ तथा वृत्तिकारो ने पाणिनीय गणपाठ मे अनेक गणसूत्रो तथा शब्दो को ठीक उसी प्रकार मिला दिया है, जिस प्रकार कात्यायन की कुछ वार्तिको तथा वार्तिकाशो को अष्टाध्यायी के सूत्रो मे। इस दृष्टि से गणपाठ के संशोधन मे

कात्यायन की इस प्रकार की वार्तिके विशेष महत्त्व की है । इनका निर्देश यथावसर किया जाएगा ।[1]

## जयादित्य-वामन और पाणिनीय गणपाठ

पाणिनीय व्याकरण सम्प्रदाय मे काशिका को बहुत ही प्रतिष्ठित स्थान प्राप्त है । इसका कारण है–उपलब्ध अन्य वृत्तियो की अपेक्षा इसकी प्राचीनता, व्याकरण-शास्त्र की परिनिष्ठता तथा प्राचीन मतो की सरक्षणता । कात्यायन के उपसख्यानो ( वार्तिको ) तथा पतञ्जलि की इष्टियो से पूर्णतया सुसम्पन्न तथा व्याकरण के साक्षात् शरीर के रूप मे प्रकट होती हुई पाणिनीय सूत्रो के गूढ अर्थो की सुप्रकाशिका काशिका पाणिनीय तन्त्र के अध्ययन के लिए निश्चित ही नितान्त उपादेय ग्रन्थ है ।[2] प्रो० कीथ ने भी लिखा है– "पाणिनीय अष्टाध्यायी की एक टीका जयादित्य वामन कृत काशिका वृत्ति अपनी सूचना-बहुलता, तुलनात्मक शुद्धता, तथा पाणिनीय ग्रन्थ मे किये गए परिवर्तनो की साक्ष्यता के कारण प्रशसा का पात्र है ।[3]

न केवल इतना ही, अपितु अपने समय मे उपलब्ध व्याकरण विषयक सभी कृतियो का आलोडन एव आलोचन करके अनेकत्र विप्रकीर्ण सामग्री मे से उपादेय सारभूत विषयो का अल्प शब्दो मे सकलन करना, काशिका की अपनी ऐसी महती विशेषता है जो अन्यत्र उपलब्ध नही होती । काशिका के आधारभूत पाणिनीय सप्रदाय के ग्रन्थ थे—उस समय प्रचलित कतिपय

---

१ गणपाठ के आलोचनात्मक अश में । यह गणपाठ के आदर्श सस्करण के अन्त में छपेगा ।

२ इष्ट्युपसख्यानवती शुद्धगणा विवृतगूढसूत्रार्था ।
व्युत्पन्नरूपसिद्धिर्वृत्तिरिय काशिका नाम ॥ २ ॥
व्याकरणस्य शरीर परिनिष्ठितशास्त्रकार्यमेतावत् ।
शिष्टः परिकरबन्ध क्रियतेऽस्य ग्रन्थकारेण ॥ ३ ॥ आरम्भ के श्लोक ।

3. One commentary of पाणिनि deserves praise for its extent of information, its comparative clearness and its evidence of changes in पाणिनि's text, the काशिकावृत्ति of जयादित्य and वामन ५ हिस्ट्री आफ सस्कृत लिटरेचर, पृष्ठ ४२६ ।

वृत्तियां, महाभाष्य, धातुओं के संग्रह के व्याख्यानभूत धातुपारायण, और प्रातिपदिकों के समूह, दूसरे शब्दों में गणपाठ के व्याख्यानभूत नामपारायण।[1]

लगभग ६५० ईस्वी में लिखी गई[2] यह काशिका वृत्ति, अष्टाध्यायी की सम्प्रति उपलभ्यमान सभी वृत्तियों में प्राचीन है। हरदत्त इस बात की सूचना देता है कि काशिका से प्राचीन वृत्तियों में गणपाठ का संग्रह नहीं था।[3] काशिका में पाणिनीय गणपाठ न केवल पूर्णरूप में अपितु अपेक्षाकृत शुद्धरूप में मिलता है। इस की घोषणा स्वयं काशिकाकार ने शुद्धगणा विशेषण द्वारा दी है।[4]

काशिकाकार द्वारा की गई शुद्धगणा की घोषणा का एक अभिप्राय "कात्यायन तथा पतञ्जलि द्वारा उपस्थित किए गए तथा आचार्य चन्द्रगोमी द्वारा अपने व्याकरण में स्वीकार किए गए पाणिनीय गणपाठ विषयक संशोधनों के अनुसार विशुद्ध अथवा अपनी दृष्टि से पूर्ण गणपाठ का संपादन करना" भी सम्भव है। तुलनात्मक अध्ययन से इस बात की पुष्टि होती है। इस प्रकार यह सर्वथा सत्य है कि काशिकाकार को इस संकलन में पर्याप्त सफलता प्राप्त हुई है। परन्तु इसका परिणाम यह हुआ कि पाणिनीय गणपाठ में कात्यायन की अनेक वार्तिकों एवं उपसंख्यानों तथा पतञ्जलि के वचनों और यहां तक कि चन्द्रगोमी के भी एक सूत्र को गणपाठ में स्थान प्राप्त होगया।[5] इससे निश्चित ही पाणिनीय गणपाठ की मौलिकता को धक्का लगा।

काशिकाकार की यह नीति न केवल पाणिनीय गणपाठ के विषय में ही रही, अपितु पाणिनि के सूत्रपाठ को भी उन्होंने पर्याप्त परिवर्तन के साथ उपस्थित किया है। इस तथ्य की पुष्टि कीलहार्न ने भी इस प्रकार की है—"काशिका में मिलने वाला अष्टाध्यायी-ग्रन्थ कात्यायन तथा पतञ्जलि को

---

१. वृत्तौ भाष्ये तथा नामधातुपारायणादिषु।
विप्रकीर्णस्य तन्त्रस्य क्रियते सारसंग्रहः ॥ १ ॥ काशिका, आद्य श्लोक।

२. द्र० सिस्टम्स आफ संस्कृत ग्रामर, पृष्ठ ३५।

३. वृत्त्यन्तरेषु तु गणपाठ एव नास्ति। प० म० भाग १, पृष्ठ ४।

४. काशिका आद्यश्लोक।

५. वेणुकादिभ्यश्छण् (चा० सूत्र ३।२।६१) को काशिका ४।२।१३८ के गण में।

ज्ञात (अष्टाध्यायी) ग्रन्थ से ५८ सूत्रो के विषय मे भिन्न है।[1] प्रो० बेल्वाल्कर ने भी यह स्पष्टरूप से स्वीकार किया है कि चन्द्रगोमी द्वारा प्रस्तुत किए गए सम्पूर्ण सशोधनो को पाणिनीय सम्प्रदाय मे अन्तर्भूत करके उपस्थित करना ही काशिकाकार का उद्देश्य था।[2]

अपने इस स्वभाव के परिणामस्वरूप काशिकाकार ने पाणिनीय गणपाठ म कहा कहा क्या क्या परिवर्तन किया है, यह हम आगे चलकर दिखलायेंगे। परन्तु सभी स्थला पर काशिकाकार ने आख मू दकर उपर्युक्त तीनो आचार्यों की बाते मान ली हो ऐसा नही कहा जा सकता। लोहितादि गण के स्वरूप[3] तथा भिक्षादि गण मे युवति शब्द के पाठ[4] की अनर्थकता जैसे कुछ एक स्थल ऐसे भी उपस्थित किए जा सकते है जहा काशिकाकार ने कात्यायन तथा पतञ्जलि के विचारो को कोई महत्त्व नही दिया। युक्तारोह्यादि गण मे पठित एकशितिपात् शब्द के विषय मे पतञ्जलि के द्वारा की गई घोषणा का काशिकाकार ने स्पष्ट विरोध किया है।[5] साथ ही कस्कादि गण मे सर्पिष्कुण्डिका आदि शब्दो के पाठ के विषय मे पारायणिक विद्वनो का विरोध करने वाला भी काशिकाकार ही है।[6]

इस प्रकार जहा अष्टाध्यायी के सूत्रो के गूढतम रहस्यो को कुछ ही पक्तियो मे प्रस्तुत करने, कात्यायन पतञ्जलि और चन्द्रगोमी के द्वारा प्रस्तावित विचारा का समुचित समन्वय करके विद्वानो के समक्ष रखने हुए भी यथावसर अपने स्वतन्त्र विचारो को निर्भीकतापूर्वक उपस्थित करने का पुनीत श्रेय सस्कृत व्याकरण के क्षेत्र मे काशिकाकार को ही प्राप्त हुआ है वहा

---

१. The text of the अष्टाध्यायी as given in the काशिका differs in case of 58 rules from the text known to कात्यायन and पतञ्जलि सिस्टम्स आफ संस्कृत ग्रामर, पृष्ठ ३७।

२. The object of the काशिका was to embody in the पाणिनीय system all the improvements that were made by चन्द्रगोमिन्। वही, पृष्ठ वही।

३ द्र० काशिका ३।१।१३॥ ४ द्र० काशिका ४।२।४५॥

५. महा० २।१।१॥ तथा काशिका ६।२।८१॥

६ द्र० काशिका ८।३।४३॥

पाणिनीय गणपाठ की यथोचित सुरक्षा का भी। गणपाठ के संशोधन मे काशिका के महत्त्व की परीक्षा यथावसर आगे की जाएगी।

## पाणिनीय गणपाठ के व्याख्याकार[1]

डा० वेल्वाल्कर का यह कथन सर्वांश मे ठीक है कि टीकाकारो का ध्यान *पाणिनीय गणपाठ की ओर उतना नही गया, जितना जाना चाहिए था।*[2] यही कारण है कि आज भी जहा धातुपाठ की अनेको वृत्तिया-मैत्रेय रक्षित की धातुप्रदीप, क्षीरस्वामी की क्षीरतरङ्गिणी, तथा माधव की धातुवृत्ति आदि उपलब्ध है, वहा गणपाठ की केवल एक ही नगण्य वृत्ति भट्ट यज्ञेश्वर की गणरत्नावली मिलती है। यह भी विक्रम की बीसवी शती (स० १९३१, शाके १७९६)[3] की रचना है। सब से अधिक दु ख की बात तो यह है कि जिन दो एक गणपाठ विषयक ग्रन्थो का उल्लेख कही क्वचित् मिलता भी है तो उनमें से एक का भी दर्शन सम्प्रति दुर्लभ है।

१-पाणिनीय-व्याख्यान-पाणिनीय गणपाठ के व्याख्या ग्रन्था की दृष्टि स यदि अन्वेषण किया जाए तो यह स्वीकार करना होगा कि स्वत पाणिनि ने ही अपने गणपाठ का व्याख्यानात्मक प्रवचन किया था। इस धारणा की पुष्टि मे नद्यादि गण मे पठित पूर्वनगरी शब्द के विषय मे काशिकाकार की उक्ति—

केचित्तु पूर्वनगिरि इति पठन्ति विच्छिद्य (पूर्-वन गिरि) च प्रत्यय कुर्वन्ति-पौरेयम्, वानेयम्, गैरेयम्। तदुभयमपि दर्शन प्रमाणम्। ४।२।९७॥

तथा न्यासकार जिनेन्द्रबुद्धि और पदमञ्जरीकार हरदत्त की व्याख्या-भूत पङ्क्ति—

उभयथाप्याचार्येण शिष्याणा प्रतिपादितत्वात्।[4]

उपस्थित की जा सकती है। इसी प्रकार क्रौड्यादि गण मे पठित

---

१. इस अगल प्रकरण के लिए स० व्या० शास्त्र का इतिहास भाग १ अ० २३ भी द्रष्टव्य है।

२ सिस्टम्स आफ सस्कृत ग्रामर, पृष्ठ ५३।

३. शाके रसाङ्कमुनिभूमित अब्दे। गणरत्नावली, पत्रा १२३।

४ न्यास ४।२।९७ भाग १ पृष्ठ ६५६, प० म० ४।२।९७॥

चैतयत शब्द के विषय मे वर्धमान का कथन—

**पाणिनिस्तु चित संवेदने इत्यस्य चैतयत इत्याह** ( गण० महो० पृष्ठ ३७ ) भी उपर्युक्त धारणा की पुष्टि करता है।

**२–निपाताव्ययोपसर्ग वृत्ति**–गणपाठ मे आए निपातो, एव उपसर्गो की व्याख्या कुछ विद्वानो ने की थी।[1]

इस नाम का एक वृत्ति ग्रन्थ क्षीरस्वामी ने भी लिखा था। इस ग्रन्थ का तिलक कृत व्याख्या सहित एक हस्तलेख अडियार ( मद्रास ) के पुस्तकालय मे सुरक्षित है।[2]

**३–गण वृत्ति**–पाणिनीय गणपाठ की व्याख्या के रूप मे कुछ विद्वानो ने गणवृत्ति नाम के कतिपय ग्रन्थो की रचना की थी।

गणवृत्ति नाम का एक ग्रन्थ क्षीरस्वामी ने भी लिखा था।[3] कई विद्वानो के मतानुसार क्षीरस्वामी कृत अमरकोश तथा क्षीरतरङ्गिणी के आरम्भ मे समानरूप से पठित श्लोक के **षड्वृत्तयः कल्पिताः** अश मे गणवृत्ति का भी सकेत विद्यमान है।

धातुवृत्तिकार माधव ने भी किसी गणवृत्ति के अनेको उद्धरण उपस्थित किये हैं।[4]

पुरुषोत्तमदेव विरचित भाषावृत्ति के सपादक श्रीशचन्द्र चक्रवर्तीने उक्त ग्रन्थ की भूमिका ( पृष्ठ १ ) मे पुरुषोत्तमदेव विरचित गणवृत्ति की सूचना भी दी है।

**४–गण-व्याख्यान**–मल्लिनाथ ने रघुवश[5] किरातार्जुनीय[6] तथा शिशुपालवध[7] की टीका मे कई स्थानो पर **गणव्याख्यान** नाम के किसी ग्रन्थ के ऐसे उद्धरण प्रस्तुत किए है, जिनसे यह स्पष्ट हो जाता है कि उक्त ग्रन्थ मे

---

१ सिस्टम्स आफ संस्कृत ग्रामर, पृष्ठ ५३।

२. भट्टक्षीरस्वाम्युत्प्रेक्षितनिपाताव्ययोपसर्गीय तिलककृता वृत्तिः सम्पूर्णेति भद्र पश्यम भद्रं प्रचरेम। व्याकरण सूचीपत्र, संख्या ४८७।

३ सिस्टम्स आफ संस्कृत ग्रामर, पृष्ठ ५३।

४ धातुवृत्ति, पृष्ठ २६२, ४१६, ४१७।

५ रघुवंश ८। ४८; १२। १६॥ ६. किरात ७। ३०॥

७. शिशुपालवध १। ३६॥

गणपाठ के शब्दो के विषय मे, उनके अर्थ आदि की दृष्टि से विचार किया गया था।

## श्लोकगणकार

श्लोकगणकार के मतो का उल्लेख धातुवृत्तिकार माधव,[1] भट्टोजी दीक्षित[2] तथा नागेश भट्ट[3] आदि ने अनेक स्थानो पर किया है। सम्भवतः किसी विद्वान् ने गणपाठ की श्लोकबद्ध रचना की हो। इस कारण उस की प्रसिद्धि श्लोकगणकार के रूप मे होगई हो।

पाणिनीय व्याकरण से इतर किसी अज्ञात व्याकरणसंप्रदाय से संबद्ध गणरत्नमहोदधि के मूल रूप श्लोकबद्ध गणपाठ के रचयिता वर्धमान को उक्त स्थानो मे श्लोकगणकार के रूप मे स्मरण नही किया गया है, क्योकि नागेश ने लघुशब्देन्दुशेखर मे श्लोकगणकार का मत उपस्थित करके गणरत्नकार वर्धमान के मत का पृथक् उल्लेख किया है।[4] सम्भव है श्लोकगणकार ने वर्धमान के समान ही गणपाठ के शब्दो की व्याख्या भी की हो, परन्तु प्रमाणविशेष की अनुपस्थिति मे कुछ कहना कठिन है।

## नामपारायण

संस्कृत व्याकरण-शास्त्र से संबद्ध अनेक पुस्तको मे **नामपारायण** और **धातुपारायण** नाम के ग्रन्थो का अनेकधा उल्लेख मिलता है। काशिकाकार तथा धातुप्रदीपकार दोनो ने ही अपने ग्रन्थो के प्रारम्भिक श्लोको मे इन दोनो पुस्तको का उल्लेख किया है। काशिका के **धातुनामपारायणादिषु** की व्याख्या करते हुए हरदत्त ने इन दोनो ग्रन्थो का स्वरूप इस प्रकार अभिव्यक्त किया है—"जहा धातुओ की प्रक्रिया वर्णित हो वह धातुपारायण तथा जहा गणपाठ के शब्दो का निर्वचन किया जाए वह ग्रन्थ नामपारायण है।"[5] **तौल्वल्यादि** गण के कतिपय शब्दो का निर्वचन करने के उपरान्त हरदत्त का **शिष्टाः पारायणे द्रष्टव्याः**[6] कथन भी इस बात की सूचना देता

१ धा० वृ० पृष्ठ ४१६, ५१८। २ शब्दकौस्तुभ ३।१।१८॥

३ लघुशब्देन्दु० उत्तरार्ध, पृष्ठ ५६४।

४ द्र० लघुशब्देन्दु० उत्तरार्ध, पृष्ठ ५६४।

५ यत्र धातुप्रक्रिया तद् धातुपारायणम्, यत्र गणशब्दाना निर्वचनं तन्नामपारायणम्। प० म० भाग १, पृष्ठ ४। ६ प० म० भाग १, पृष्ठ ४८६।

है कि उसके समय मे **नामपारायण** नाम का कोई ग्रन्थ विद्यमान था।

सम्भव है काशिका तथा धातुप्रदीप द्वारा निर्दिष्ट **धातुपारायण** और नामपारायण दोनो ग्रन्थ पाणिनीय सम्प्रदाय के न होकर चान्द्र सम्प्रदाय के हो, क्योकि नामपारायण के अब तक जो दो उद्धरण मिले हैं, वे दोनो पाणिनि-अभिमत स्थिति के विरोध के रूप मे उपस्थित किए गए है।

इन मे प्रथम उद्धरण काशिकाकार द्वारा प्रस्तुत किया गया है। इस उद्धरण से सूचना मिलती है कि नामपारायण के रचयिता ने **कस्कादि** गण मे **सर्पिष्कुण्डिका, धनुष्कपालम्, बर्हिष्पूलम्, यजुष्पात्रम्** इन चार शब्दो का भी पाठ किया था,[1] परन्तु पतञ्जलि तथा किसी प्राचीन वृत्तिकार द्वारा **नित्य समासेऽनुत्तरपदस्थस्य** (८।३।४५) इस पाणिनीय सूत्र के **अनुत्तरपदस्थस्य** अश के प्रत्युदाहरण रूप मे **परमसर्पि.कुण्डिका** शब्द के प्रस्तुत किए जाने के कारण यह अनुमान होता है कि **सर्पिष्कुण्डिका** आदि शब्दो का कस्कादिगण मे पाठ पाणिनि तथा पतञ्जलि को अभीष्ट नही था[2] और इस रूप मे पाणिनीय सम्प्रदाय का विरोधी होने के कारण काशिका कार ने पारायणिको के मत की उपेक्षा कर दी।

दूसरा उद्धरण **न्यङ्क्वादि** गणपठित **निदाघ** शब्द की व्युत्पत्ति विषयक धातुवृत्तिकार ने सुधाकर के शब्दो मे उपस्थित करके उसे अपाणिनीय कहा है।[3] उपर्युक्त सम्भावना को और भी बल मिलता है।

डा० लिबिश को नेपाल, कश्मीर तथा लङ्का मे प्राप्त चान्द्रव्याकरण-विषयक सामग्री मे **पूर्णचन्द्र** का धातुपारायण ग्रन्थ भी प्राप्त हुआ था।[4] इस चान्द्र धातुपारायण का स्मरण सर्वानन्द ने नामलिङ्गानुशासन की टीका मे **ऋभुक्षो वज्र इति धातुपारायणे पूर्णचन्द्र** शब्दो मे किया है।[5] इससे

---

१ सर्पिष्कुण्डिका धनुष्कपालम् बर्हिष्पूलम्, यजुष्पात्रमित्येषा पाठ उत्तरपदस्य स्यापि षत्व यथा स्यादिति पारायणिका आहु। काशिका ८।३।४८।

२ भाष्य वृत्तौ च नि यं समासेऽनुत्तरपदस्थस्येत्यत्र परमसर्पि कुण्डिका इत्येतदेव प्रत्युदाहरणम्। काशिका ८।३।४८॥

३ अत्र दघ घातन इति स्वादि ततो निदघ्यतऽननेति कृत्वा निदाघशब्द साधुरिति पारायणिका इति सुधाकर तदपाणिनीयम। धा० वृ० पृष्ठ ३२२।

४ इण्डियन एण्टिक्वेरी, अप्रेल १८९६, पृष्ठ १०३ तथा उससे आगे।

५ अमरटीकासर्वस्व भाग १ पृष्ठ ४।

## गणरत्नावली

शक संवत् १७९६ ( विक्रम सं० १९३१ ) में[1] भट्ट यज्ञेश्वर ने पाणिनीय गणपाठ की छन्दोबद्ध रचना तथा अति संक्षिप्त व्याख्या गणरत्नावली नाम से प्रस्तुत की है। यह पुस्तक वर्धमान कृत गणरत्नमहोदधि के अनुकरण पर लिखी गई है। अनेक स्थलों पर पाणिनीय मत की दृष्टि से वर्धमान के विचारों का प्रत्याख्यान भी किया है। कहीं कहीं वार्तिकों में पठित गणों को भी स्थान दिया गया है। विशेष स्थलों पर जैन शाकटायन आदि व्याकरणों से संबद्ध गणपाठों के विभिन्न पाठभेदों का भी उल्लेख किया है। सम्भव है यह उल्लेख गणरत्नमहोदधि के आधार पर किया हो। किं बहुना, पाणिनीय गणपाठ के व्याख्या ग्रन्थों में एक मात्र यही ऐसा ग्रन्थ है जो आज प्राचीन संस्कृत वाङ्मय के संग्रहालयों में प्राय उपलब्ध होता है।[2]



१ शाके रसाकमुनिभूमित मासि तपाऽभिधे। गणरत्नावली, पत्रा १२३ ख।

२ इसका प्रकाशन 'भारतीय प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान अजमेर' से शीघ्र होगा।

# चतुर्थ अध्याय

## पाणिनि से उत्तरवर्ती वैयाकरण
## और
## उन के गणपाठ

पाणिनि से उत्तरकालीन वैयाकरणों की परम्परा मे आचार्य चन्द्रगोमी, देवनन्दी, पाल्यकीर्ति, भोज हेमचन्द्र तथा वर्धमान का स्थान अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। अत पाणिनीय गणपाठ का इन आचार्यो के शब्दानुशासनो से सबद्ध गणपाठो के साथ तुलनात्मक अध्ययन अत्यावश्यक है। इस तुलनात्मक अध्ययन से अर्वाचीन वैयाकरणो के गणपाठो के सबन्ध मे कुछ ऐसे आधारभूत सिद्धान्त स्थिर किए जा सकते है जो सामान्यतया सभी अर्वाचीन गणपाठो मे प्राय अपनाए गए है। ये सिद्धान्त इस प्रकार है -

१–भोज को छोडकर सभी अर्वाचीन वैयाकरणो ने अपने गणपाठों मे पाणिनि के स्वरप्रक्रिया तथा वैदिक भाषा से सबन्ध रखने वाले गणो को स्थान नही दिया है।[1]

२–कात्यायन की वार्तिको को अर्वाचीन वैयाकरणो ने अपने तन्त्रो मे प्राय स्वतन्त्र सूत्र का रूप देकर सन्निविष्ट कर लिया है। इसलिए वार्तिको मे निर्दिष्ट गणो को भी इन्होने अपने गणपाठो मे अन्य गणो के समान स्थान दिया है।

३–कही कही पाणिनि के एक गण को अनेक गणो मे विभक्त किया है।

४–कही कही पाणिनि के अनेक गणो को एक गण मे समाविष्ट किया है।

५–कुछ गणो के आरम्भ मे पाणिनि निर्दिष्ट शब्द के स्थान पर किसी लघु शब्द को रखकर गण का नया नामकरण किया गया है।

---

१ चान्द्र व्याकरण का स्वर वैदिक भाग चिरकाल से लुप्त है। (देखो यही अध्याय, पृष्ठ ११२ ११३) अत उसके गणपाठ में भी स्वर वैदिक प्रकरण के गणो के समावेश की सम्भावना है।

६—पाणिनि के कतिपय गणो के शब्दो को सूत्रो मे पढकर उन गणो का परित्याग किया है।

७—अपने से पूर्व पूर्व के आचार्यों के गणपाठो मे मिलने वाले एक शब्द के अनेक पाठभेदो को स्वतन्त्र शब्द मानकर उन सभी का तत्तद् गणो मे निर्देश किया है।

८—आकृतिगणो मे उत्तरोत्तर यथासम्भव शब्दो की अधिकाधिक वृद्धि की गई है।

९—पाणिनीय गणपाठ मे आकृतिगण के रूप मे स्वीकृत कुछ गणो को पठितगण का रूप दिया है।

१०—पाणिनीय गणपाठ मे पठितगण के रूप मे स्वीकृत अनेक गणो को आकृतिगण का रूप दिया है।

११—पाणिनि के गणपाठो मे मिलने वाले गणसूत्रो को अपने गण पाठो मे स्थान न देकर उन्हे स्वतन्त्र सूत्र का रूप प्रदान करके सूत्रपाठ मे स्थान दिया है।

१२—कही कही पाणिनि के एक गण मे उपलब्ध होने वाले कई गण-सूत्रो को एक सूत्र का रूप दिया है।

१३—पाणिनि के सूत्रपाठ मे विद्यमान कई बडे बडे सूत्रो को गणशैली का आश्रय लेकर उन के लिए नए गणो का निर्धारण किया है।

ये उपर्युक्त बाते इन अर्वाचीन वैयाकरणो के तन्त्रो मे उत्तरोत्तर अधिकाधिक मात्रा मे उपलब्ध होती है। अब हम कालक्रम से प्रत्येक वैयाकरण के गणपाठ मे व्यवहृत उपर्युक्त विषयो का सोदाहरण निरूपण करते हैं—

## चन्द्रगोमी तथा उस का गणपाठ

आचार्य चन्द्र अथवा चन्द्रगोमी, जिस के नाम पर चान्द्र व्याकरण प्रसिद्ध हुआ, का समय उसकी स्वोपज्ञ वृत्ति मे उदाहृत 'अजयद् गुप्तो हूणान्'[1]

१ चान्द्रवृत्ति १।२।८१ का पाठ 'अजयज्जर्तो हूणान्' ऐसा है। डा० लिबिश के संस्करण में भी यही पाठ छपा है। 'जर्त' एक प्राचीन [illegible] जाति है (द्र० महाभारत सभापर्व ४६।२६)। आचार्य चन्द्र ने [illegible]

१-कम्बोजादि गण ( २ । ४ । १०४ ) ।
२-पैङ्गाक्षीपुत्रादि गण ( ३ । १ । १२४ )
३-देवासुरादि तथा स्वर्गादि गण ( ४ । १ । १३३ ) ।
४-पुण्याहवाचनादि गण ( ४ । १ । १३४ ) ।
५-ज्योत्स्नादि गण ( ४ । २ । १०७ ) ।
६-नवयज्ञादि गण ( ४ । २ । १२४ ) ।

पाणिनि के सूत्रों तथा तत्संबद्ध वार्तिक-निर्दिष्ट शब्दों के आधार पर निर्धारित गण—अष्टाध्यायी के सूत्रो तथा तत्संबद्ध कात्यायन के वार्तिको मे उपसख्यात शब्दों की दृष्टि से भी आचार्य चन्द्रगोमी ने अनेक नए गणो का निर्धारण किया है । यथा—

१-ऊषादि गण[1]-यह गण पाणिनि के ऊषसुषिमुष्कमधो रः[2] सूत्र तथा कात्यायन के रप्रकरणे खमुखकुञ्जेभ्य उपसंख्यानम्[3] वार्तिक के आधार पर ।

२-कृष्यादि गण[4]-पाणिनि के रजःकृष्यासुतिपरिषदो वलच्[5] तथा दन्तशिखात् संज्ञायाम्[6] सूत्रो और कात्यायन के वलच्प्रकरणेऽन्येभ्योऽपि दृश्यते[7] वार्तिक के उदाहरणभूत शब्दो के आधार पर ।

३-केशादि गण[8]-पाणिनि के केशाद् वोऽन्यतरस्याम्[9] सूत्र तथा कात्यायन के वप्रकरणे मणिहिरण्याभ्यामुपसंख्यानम्[10] वार्तिक के आधार पर ।

४-कलाप्यादि गण[11]-पाणिनि के नस्तद्धिते[12] सूत्र पर विरचित नान्तस्य टिलोपे सब्रह्मचारि०[13] इत्यादि वार्तिक मे उपसख्यात शब्दो के आधार पर ।

---

१ चा० वृ० ४ । २ । १२७ ॥ २ पा० ५ । २ । १०७ ॥
३ महा० ५ । २ । १०७ ॥ ४ चा० वृ० ४ । २ । ११६ ॥
५ पा० ५ । २ । ११२ ॥ ६ पा० ५ । २ । ११३ ॥
७ महा० ५ । ~ । ११२ ॥ ८ चा० वृ० ४ । २ । ११३ ॥
९ पा० ५ । २ । १०९ ॥ १० महा० ५ । २ । १०९
११ चा० वृ० ५ । ३ । १४० ॥ १२. पा० ६ । ४ । १४४ ॥
१३ महा० ६ । ४ । १४४ ॥

५-व्यासादि गण[1]-पाणिनि के सुधातुरकङ् च[2] सूत्र पर कात्यायन से भिन्न वैयाकरण द्वारा विरचित सुधातृव्यासवरुडनिषादचाण्डाल बिम्बानामिति वक्तव्यम्[3] वार्तिक के आधार पर।

इसी प्रकार कात्यायन के गोपवनादिप्रतिषेध प्राग्घरितादिभ्य[4] वार्तिक को दृष्टि मे रखते हुए ही चन्द्रगोमी ने गोपवनादि गण के साथ अष्टभ्य[5] का निर्देश आवश्यक समझा।

नए गण-आचार्य चन्द्रगोमी ने अपने गणपाठ मे कुछ ऐसे नए गणो का भी निर्धारण किया है, जिनका पाणिनीय गणपाठ मे अभाव है। इस प्रसङ्ग मे ऋत्वादि[6] हिमादि[7] तथा वेणुकादि[8] गण द्रष्टव्य है। कई विद्वानो की धारणा है कि काशिकाकार ने चान्द्र व्याकरण के अनुकरण पर ही गहादि गण मे वेणुकादिभ्यश्छण् को गणसूत्र के रूप मे समाविष्ट किया है।[9]

कई गणो का एकीकरण-पाणिनि के गणपाठ को अपनाते हुए भी उसमे स्थान स्थान पर लाघव की दृष्टि से पाणिनि के अनेक दो दो गणो को मिलाकर चान्द्र गणपाठ मे एक कर दिया गया है। इन गणो का एकीकरण करके भी स्वरविषयक विभिन्न स्थितियो की सुरक्षा इस व्याकरण मे कैसे की जा सकी थी यह समझ मे नही आता (इस व्याकरण मे स्वरप्रकरण निश्चित ही था,[10] यद्यपि आज वह उपलब्ध नही है)। इस एकीकरण के प्रसग मे सिन्ध्वादि[11] मे तक्षशिलादि का तथा कथादि[12] मे गुडादि का समावेश द्रष्टव्य है।

कुछ गणों का परित्याग-चन्द्रगोमी ने पाणिनि द्वारा निर्धारित कुछ गणो का परित्याग भी किया है।

---

१ चा० व्या० २।४।२१॥ २ पा० ४।१।६७॥
३ म॰भा० ४।१।६७॥ ४ महा० २।४।६७॥
५ न गोपवनादिभ्योऽष्टभ्य। चा० सू० २।४।१२६॥
६ चा० सू० ४।१।१२४॥ ७. चा० सू० ४।२।१३६॥
८ चा० सू० ३।२।६१॥
९. सिस्टम्स आफ संस्कृत ग्रामर, पृष्ठ ३८, टिप्पणी १।
१०. संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास, भाग १, पृष्ठ ३१६ ३१८।
११ चा० सू० ३।३।६१॥ १२ चा० सू० ३।४।१०४॥

इस दृष्टि से पाणिनि के शौण्डादि से लेकर राजदन्तादि तक के गणो का, तथा पलाशादि, प्लक्षादि, रसादि तथा देवपथादि जैसे कुछ अन्य गणो का इस व्याकरण मे अभाव उल्लेखनीय है।

कुछ गणों का नाम परिवर्तन—पाणिनि द्वारा निर्वारित अनेक गणो के प्रारम्भिक शब्द को प्राय लाघव की दृष्टि से बदल कर उन गणो का नाम भी इस व्याकरण मे बदल दिया गया है। यथा अपूपादि[1] का यूपादि,[2] इन्द्रजननादि[3] का शिशुक्रन्दादि,[4] अनुप्रवचनादि[5] का उत्थापनादि,[6] किंशुलकादि[7] का अञ्जनादि,[8] सपत्न्यादि[9] का समानादि,[10] वह्वादि[11] का शोणादि,[12] तथा सन्धवेलादि[13] का सन्ध्यादि[14] नाम द्रष्टव्य है। पाणिनि के व्रीह्यादि गण को, कात्यायन की शिखादिभ्य इनिर्वाच्य इकन् यवखदादिषु,[15] इस वार्तिक के अनुसार चन्द्रगोमी ने व्रीह्यादि[16] शिखादि[17] तथा, यवखदादि[18] के स्थान पर छोटे नाम नावादि[19] के रूप मे तीन गणो मे विभक्त कर दिया है, तथा यहां के शिखादि[20] गण मे ही पाणिनि के वलादि गण का भी समावेश किया है।

अन्य विभिन्नतायें-इनके अतिरिक्त चन्द्रगोमी ने अपने गणपाठ के कस्कादि गण[21] मे सर्पिष्कुण्डिका, धनुष्कपाल, बर्हिष्पूल तथा यजुष्पात्र शब्दो का भी पाठ किया है, जो सम्भवत पाणिनि को और निश्चित रूप से पतजलि[22] को इस गण मे अभिप्रेत नही था।

---

१. पा० ५।१।४॥ २ चा० वृ० ४।१।३॥
३. पा० ४।३।८८॥ ४ चा० वृ० ३।३।५६॥
५ पा० ५।१।१११॥ ६ चा० वृ० ४।१।१३२॥
७ पा० ६।३।११६॥ ८ चा० वृ० ५।२।१३२॥
६ पा० ४।१।३५॥ १० चा० वृ० २।३।२३॥
११ पा० ४।१।४५॥ १२ चा० वृ० २।३।४१॥
१३ पा० ४।३।१६॥ १४ चा० वृ० ३।२।७६॥
१५ महा० ५।२।११६॥ १६ चा० वृ० ४।२।११६॥
१७ चा० वृ० ४।२।१३४॥
१८ द्र० 'इकन् यवखदादिषु'–कात्यायन की वार्तिक। महा० ५।२।११६॥
१६ चा० वृ० ४।२।११८॥ २० द्र० चा० वृ० ४।२।१३४॥
२१ चा० वृ० ६।४।४५॥ २२ द्र० का० ८।३।४८॥

पाणिनि के **अर्धर्चादि** गण का अपने सूत्र मे स्पष्ट निर्देश करके भी चन्द्रगोमी ने इस गण मे पाणिनि-निर्धारित 'गोमय' आदि शब्दो का पाठ अनावश्यक समझा[1]। इसी तरह पाणिनि के गणपाठ मे आये अरीहणादि आदि १७ गणो की दृष्टि से विभिन्न प्रत्ययो का विधान करके भी इन गणो के लिये शब्दो का निर्धारण करना तो दूर रहा, सूत्र मे इन गणो का निर्देश भी चन्द्रगोमी ने नही किया[2]।

**शरादि** गण जो पाणिनीय-सम्प्रदाय मे पठितगण के रूप मे स्वीकृत है, चन्द्रगोमी के गणपाठ मे आकृतिगण के रूप मे प्रस्तुत किया गया है[3]। इसका अनुकरण भोज तथा वर्धमान ने भी किया है।

**चान्द्र व्याकरण के वेद तथा स्वरविषयक गण**—डा० बेल्वाल्कर[4] तथा एस० के० डे[5] का यह मत है कि चन्द्रगोमी ने अन्य अपरकालिक वैयाकरण के समान, बौद्ध होने के कारण पाणिनि के स्वर तथा वेदविषयक सूत्रो को अपने व्याकरण मे स्थान नही दिया था। डा० लिबिश द्वारा सम्पादित चान्द्र वृत्ति मे भी केवल ६ अध्याय ही मिलते है जिनमे स्वर तथा वेद का प्रकरण नही है। साथ ही इसके अन्त मे यह स्पष्ट लिखा मिलता है—

**समाप्तं चेदं चान्द्रव्याकरणं शुभम्।**

इस पंक्ति से उपरोक्त धारणा की पर्याप्त पुष्टि हो जाती है।

परन्तु 'संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास' के यशस्वी लेखक श्री प० युधिष्ठिरजी मीमासक का यह निश्चित मत है कि चान्द्र व्याकरण मे स्वर वैदिक दोनो प्रकरण अवश्य विद्यमान थे। पहले यह चान्द्र व्याकरण छः अध्यायो मे विभक्त न होकर आठ अध्यायो मे विभक्त था। चिरकाल से वेद

---

१ समासलिंगाख्याने गोमयादयो न वक्तव्याः। तद्वदेव वा स्त्रीपुल्लिंगाः··· स्त्रीनपुंसकलिंगा ···सर्वलिंगा एकलिंगा ···अलिंगा ···सर्व एव वाच्या स्यु। अथ तेषा लोकतो लिंगानुशासनतो वा सिद्धिरिष्टा तद्वदेव वा गोमयादीनामपि भविष्यति। चा० वृ० २।२।८३॥

२. देशनाम्नो यथादर्शनमनव्यातात् अनर्थकोऽयं गणपाठः। चा० वृ० ३।१।६८॥ ३ द्र० चा० वृ० ५।२।१३४॥

३ द्र० सिस्टम्स आफ संस्कृत ग्रामर, पृ० ५६।

४. द्र० इण्डियन हिस्टारिकल क्वार्टर्ला जून १६३८ पृ० २५८ तथा उससे आगे।

और स्वर विषयक अध्यायों के उत्सन्न हो जाने से ये सम्प्रति अनुपलब्ध हैं। अपने मत की पुष्टि में आपने चान्द्रवृत्ति के तव्यस्य या स्वरितत्वं वक्ष्यामः,[1] जनिवध्योरिगुपधान्तानां च स्वरं वक्ष्यामः[2] तथा स्वरविशेषमष्टमे वक्ष्यामः[3] जैसे अकाट्य प्रमाणों को उपस्थित किया है, जिनसे उनके मत की सन्दिग्धता समाप्त हो जाती है।[4] उपर्युक्त दोनों प्रकरणों के अनुपलब्ध होने के कारण तत्सम्बद्ध गणपाठ का भी सम्प्रति इस व्याकरण में अभाव है।

## जैनेन्द्र व्याकरण तथा उसका गणपाठ

धनंजयकोषकार, हेमचन्द्र तथा वोपदेव जैसे विद्वानों के साक्ष्य से यह पता लगता है कि जैनेन्द्र व्याकरण के रचयिता का नाम देवनन्दी है।[5] इसका दूसरा नाम पूज्यपाद भी है। प्रो० पाठक ने अपने निबन्ध में यह सिद्ध करना चाहा है कि इस व्याकरण की रचना ईसा की पाँचवी शताब्दी के अन्त में हुई है।[6]

जैनेन्द्र व्याकरण के दाक्षिणात्य तथा औदीच्य दो संस्करण मिलते है। इनमे सूत्रों के क्रमशः अधिक तथा न्यून होने के कारण पहले को बड़ा तथा दूसरे को छोटा संस्करण माना जाता है। इनमें औदीच्य संस्करण पर लिखी गयी अभयनन्दी की महावृत्ति मे ही इस व्याकरण का गणपाठ मिलता है। इस महावृत्ति की रचना संभवतः ७५० ईस्वी मे हुई थी।[7]

डा० वेल्वाल्कर के विचारानुसार इस व्याकरण की अपनी कोई मौलिकता नही है।[8] पाणिनि के सूत्रों तथा कात्यायन की वार्तिकों को ही यथासम्भव संक्षिप्तरूप मे प्रस्तुत करने का प्रयास इस व्याकरण मे किया गया है। इसलिये इस व्याकरण के गणपाठ मे भी किसी प्रकार की अपनी मौलि-

---

१. चा० वृ० १ । १ । १०५ ॥ २. चा० वृ० १ । १ । १०८ ॥

३. चा० वृ० १ । १ । १४५ ॥

४. द्र० संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास, भाग १, पृष्ठ ४१६–४१७ ॥

५. द्र० सिस्टम्स आफ संस्कृत ग्रामर, पृष्ठ ६३ ।

६. द्र० इण्डियन एण्टिक्वेरी, अक्तूबर १९१४ ।

७. द्र० सिस्टम्स आफ संस्कृत ग्रामर, पृष्ठ ६७ ।

८. द्र० सिस्टम्स आफ संस्कृत ग्रामर, पृष्ठ ६५ ।

कता का न होना स्वाभाविक ही है। पुनरपि इस गणपाठ मे निम्न बाते द्रष्टव्य हैं—

१–स्वर तथा वैदिक प्रकरण के सूत्रो के न होने के कारण तत्सम्बद्ध गणो का अभाव।

२–गणसूत्रो की प्राय स्वतत्र सूत्रो के रूप मे प्रतिष्ठा।

३–पिच्छादि तथा तुन्दादि का एकीकरण।

४–आकृतिगणा मे कुछ शब्दो की वृद्धि।

५–चान्द्रवृत्ति तथा काशिका के गणपाठ मे मिलने वाले, एक शब्द के दो विभिन्न पाठो को स्वतन्त्र रूप मे दो पृथक् पृथक् शब्द मानकर पढा गया है। यथा–कुर्वादि गण मे काशिका का पाठ 'अभ्र' है चान्द्रवृत्ति मे 'शुभ्र' है परन्तु जैनेन्द्र मे 'अभ्र' और 'शुभ्र' दोनो ही पठित है।

६–इस गणपाठ मे एक बात और द्रष्टव्य है। प्राय सर्वत्र श के स्थान मे स का प्रयोग मिलता है। जैसे शकुलादि के स्थान पर सकुलादि अथवा सर्वकेश के स्थान पर सर्वकेस इत्यादि।

७–कही कही इसके विपरीत स्थिति भी मिलती है अर्थात् स के स्थान पर श का प्रयोग।

व्याकरण सम्बन्धी किसी उपयुक्त कारण के अभाव मे ऐसी भयकर अशुद्धिया का कारण सभवत लिखन वालो की अनभिज्ञता ही हो सकती है।

## ( जैन ) शाकटायन व्याकरण तथा उसका गणपाठ

जैनेन्द्र व्याकरण के लगभग दो शताब्दी पश्चात् पाल्यकीर्ति ने अपने व्याकरण की रचना की।[1] इस व्याकरण को 'शाकटायन-शब्दानुशासन' भी कहा जाता है। इसी पाल्यकीर्ति ने अपने शब्दानुशासन पर ८१७–८७७ ईस्वी मे होने वाले राष्ट्रकूट के राजा अमोघवर्ष के समय मे 'अमोघा' नामक वृत्ति की रचना की।[2] शाकटायन व्याकरण के टीकाकार यक्षवर्मा ने अपनी चिन्तामणि टीका क मगलाचरण वाले प्रारम्भिक श्लोको मे इस व्याकरण की विशेषता बताते हुए यह घोषणा की है कि पाल्यकीर्ति के इस व्याकरण मे

---

१–द्र० स० व्याकरण शास्त्र का इतिहास भाग १, पृष्ठ ४३५।

२–द्र० सिस्टम्स आफ सस्कृत ग्रामर पृष्ठ ६८–६६।

पाणिनीय व्याकरण के समान वार्तिकों, इष्टियों तथा उपसंख्यानों की कोई आवश्यकता नहीं है।[1] इन्द्र, चन्द्र आदि शाब्दिकों ने शब्द का जो लक्षण कहा है वह सब इस शब्दानुशासन में विद्यमान है, तथा जो यहाँ नहीं है वह अन्यत्र कहीं नहीं है।[2] केवल लौकिक संस्कृत की शब्दावली को देखते हुए जैन शाकटायन-व्याकरण को यह श्रेय दिया जा सकता है। इस व्याकरण में इस प्रकार की विशेषता का होना स्वाभाविक भी था, क्योंकि इस व्याकरण के प्रवक्ता आचार्य पाल्यकीर्ति के समक्ष पाणिनि कात्यायन, पतंजलि, चन्द्र गोमी तथा पूज्यपाद (=देवनन्दी) आदि अनेकानेक वैयाकरणों की उत्तरोत्तर परिवर्धित तथा परिशोधित विपुल व्याकरण-सामग्री विद्यमान थी। सम्भवत इस सम्पूर्ण सामग्री का पूरा पूरा उपयोग इस व्याकरण में किया गया है।

**शाकटायन नाम का कारण**-ए सी बर्नेल ने इस व्याकरण के विषय में विचार करते हुए यह मत प्रकट किया है[3] कि जैनेन्द्र-व्याकरण से भी अर्वाचीन होने के कारण इस व्याकरण का पाणिनि से प्राचीन वैयाकरण शाकटायन द्वारा विरचित होना सर्वथा असम्भव एवं असगत है। परन्तु इस विचार के साथ साथ उनकी यह भी धारणा है कि भले ही इस व्याकरण की रचना प्राचीन आचार्य शाकटायन द्वारा साक्षात् न हुई हो परन्तु अप्रत्यक्ष रूप में, किसी तरह इसका सम्बन्ध प्राचीन शाकटायन के साथ अवश्य है अर्थात् आचार्य शाकटायन विरचित या उससे सम्बद्ध किसी व्याकरण के आधार पर पाल्यकीर्ति ने इस व्याकरण की रचना की है।

अपनी इस धारणा की पुष्टि में उन्होंने यह हेतु प्रस्तुत किया है कि पाणिनि अष्टाध्यायी में आचार्य शाकटायन का नाम लेकर जितने भी मत संकलित हैं वे सारे मत इस व्याकरण में शाकटायन का नाम लिये बिना ही सूत्रों में उल्लिखित हैं।

---

१ इष्टिर्नेष्टा न वक्तव्यं वक्तव्यं सूत्रत पृथक्।।
सख्यातं नोपसख्यातं यस्य शब्दानुशासने। श्लोकसंख्या ४।

२ इन्द्रचन्द्रादिभि शाब्दै यदुक्त शब्दलक्षणम्।
तदिहास्ति समस्तं च यन्नेहास्ति न तत् क्वचित्॥ श्लोकसंख्या ६।

३ द्र० सिस्टम्स आफ संस्कृत ग्रामर पृ० ६६ तथा उससे आगे।

| पाणिनि | पाल्यकीर्ति |
| --- | --- |
| लङः शाकटायनस्यैव ।[1] | अद्विपो भेर्जुस्वा ।[2] |
| व्योर्लघुप्रयत्नतरः शाकटायनस्यैव ।[3] | व्योऽप्याघोभोभगोः ।[4] |
| | अच्यस्पष्टश्च ।[5] |
| त्रिप्रभृतिषु शाकटायनस्य[6] | अचो ह्रोऽह्वः ।[7] |
| | अदीर्घात् ।[8] |
| | न संयोगे ।[9] |

पाणिनि के सूत्रों के विपरीत पाल्यकीर्ति के शब्दानुशासन मे मिलने वाले उपर्युक्त सूत्रों मे शाकटायन का नाम न मिलने से इन सूत्रों के प्राचीन आचार्य शाकटायन द्वारा विरचित होने की सम्भावना की जा सकती है। इस रूप मे इन सूत्रों के आधार पर ही पाल्यकीर्ति के शब्दानुशासन के विषय मे बर्नेल ने कहा है कि 'प्राचीन ( शाकटायन के ) ग्रन्थ का जैन प्रभाव से युक्त सापेक्षतः आधुनिक संस्करण है।'[10]

परन्तु बर्नेल की यह धारणा, पर्याप्त युक्तियों के अभाव मे बहुत प्रबल एवं साधार नही कही जा सकती। क्योकि इन सूत्रों की उपर्युक्त स्थिति सर्वथा इसी रूप मे–शाकटायन का नाम लिये बिना ही–केवल सामान्य शब्दवैभिन्न्य के साथ चान्द्र व्याकरण तथा जैनेन्द्र व्याकरण मे भी प्राप्त होती है। साथ ही एक बात और विशेष ध्यान देने योग्य है कि यदि इन सूत्रों का सम्बन्ध प्राचीन शाकटायन से होता तो इन मे 'वा' इत्यादि पदों के द्वारा अन्य मतों का प्रदर्शन नही होता। अतः केवल पूर्वनिर्दिष्ट आधार पर जैन शाकटायन व्याकरण को प्राचीन शाकटायन से सम्बद्ध नही माना जा सकता।

१. पा० ३ । ४ । १११ ॥
२. शा० १ । ४ । १०६ ॥
३. पा० ८ । ३ । १८ ॥
४. शा० १ । १ । १५३ ॥
५. शा० १ । १ । १५४ ॥
६. पा० ८ । ४ । ५० ॥
७. शा० १ । १ ११७ ॥
८. शा० १ । १ । ११८ ॥
९. शा० १ । १ । ११९ ॥
१०. It is comparatively moder reduction of an old treatise effected under Jain influences. सिस्टम्स ग्राफ संस्कृत ग्रामर पृष्ठ ६६ ।

**शाकटायन-गणपाठ का एक विशेष स्थल-रूढादिगण**—उक्त धारणा से यद्यपि सहमत न होना चाहते हुए भी, इस प्रसग मे गणपाठ से सम्बद्ध, इस व्याकरण का एक और स्थल उपस्थित किया जाता है। कात्यायन[1] तथा पतञ्जलि[1] के प्रामाणिक वचनो के अनुसार पाणिनि के क्रौड्यादि गण का प्राचीन नाम रौढ्यादि गण था, परन्तु पाणिनि के गणपाठ मे 'रौढि' शब्द के इस गण के आदि मे होने की संभावना तो दूर रही, यह शब्द ही उस मे पठित नही है। पाणिनि तथा अन्य सभी वैयाकरणो के विपरीत शाकटायनव्याकरण के गणपाठ मे क्रौड्यादि गण का नाम रूढादिगण मिलता है[2] जो कि निश्चित ही 'रौढ्यादि' का भ्रष्टरूप है।

इसलिए प्रो० बर्नेल की उपर्युक्त धारणा यदि किसी अन्य आधार पर प्रामाणिकता की कोटि मे आसके, तो यह कहा जा सकता है कि इस 'रूढादि' नाम को आचार्य पाल्यकीर्ति ने पाणिनि के क्रौड्यादिगण के पूर्वरूप तथा प्राचीन आचार्य शाकटायन निर्धारित गणपाठ मे विद्यमान 'रौढ्यादि' नाम के अनुकरण पर ही अपने शब्दानुशासन सम्बन्धी गणपाठ मे अपनाया होगा। तब हमे इस बात का भी उत्तर मिल जाता है कि पाल्यकीर्ति द्वारा विरचित तथा जैनेन्द्रव्याकरण से भी अर्वाचीन शब्दानुशासन के साथ पाणिनि तथा यास्क से भी प्राचीन आचार्य शाकटायन का नाम कैसे सयुक्त हो सका।

**शाकटायन-व्याकरण का गणपाठ**—इस व्याकरण का गणपाठ पाल्यकीर्ति की स्वोपज्ञ अमोघवृत्ति मे मिलता है तथा उसके अतिरिक्त इस व्याकरण की लघुवृत्ति के अन्त मे भी प्रकाशित है। शाकटायनशब्दानुशासन के समान ही इस के तथा इस के अनुगामी हैमव्याकरण के गणपाठ को भी पाणिनीय गणपाठ का सुविस्तृत यत्र तत्र परिवर्तित तथा परिवर्धित रूप कहा जा सकता है। इस गणपाठ मे चान्द्रव्याकरण की उपरिनिर्दिष्ट पद्धति को अधिकाधिक अपनाने का प्रयास किया गया है।

---

१ सिद्धन्तु रौढ्यादिषूपसख्यानात् के पुना रौढ्यादय ? ये क्रौड्यादय । कैयट 'य क्रौड्यादय इति पूर्वाचार्यसज्ञया एवमभिहितमित्यर्थं । महा० प्रदीप ४।१।७६॥

२ रूढादिभ्य । शा० १ । ३ । ४ ॥

**नामपरिवर्तन**—उक्त प्रयास के अनुरूप पाणिनीय गणपाठ में स्वीकृत अनेक गणों के नाम प्रायः लाघव की दृष्टि से बदल दिये गये हैं।

| पाणिनि | पाल्यकीर्ति |
|---|---|
| आहिताग्न्यादि | भार्योढादि[1] |
| लोहितादि | निद्रादि[2] |
| पचादि | लिहादि[3] |
| अश्वपत्यादि | धनादि[4] |
| उक्थादि | न्यायादि[5] |
| संकाशादि | सुपथ्यादि[6] |
| पक्षादि | पथ्यादि[7] |
| सन्धिवेलादि | सन्ध्यादि[8] |
| ऋगयनादि | शिक्षादि[9] |
| महिष्यादि | नरादि[10] |
| अनुप्रवचनादि | उत्थापनादि[11] |
| ब्राह्मणादि | राजादि[12] |
| मनोज्ञादि | चौरादि[13] |

१ शा० २ । १ । ११५, है० ३ । १ । १५३ ॥
२ शा० ४ । १ । २७ है० ३ । ४ । ३० ॥
३ शा० ४ । ३ ८५, है० ५ । १ । ५० ॥
४ शा० २ । ४ । ५ है० ४ । १ । १४ ॥
५ शा० २ । ४ । १७४ है० ६ । २ । ११८ ॥
६ शा० २ । ४ । २०२, है० ६ । २ । ८४ ॥
७ शा० २ । ४ । २० ॥
८ शा० ३ । १ । १७६ है० ६ । ३ । ८९ ॥
९ शा० ३ । १ । १३६ है० ६ । ३ । १४८ ॥
१० शा० ४ । २ । ४९ है० ६ । ४ । ५१ ॥
११ शा० ३ । २ । १२१ है० ६ । ४ । १२१ ॥
१२ शा० ३ । ३ । १० है० ७ । १ । ६० ॥
१३ शा० ३ । ३ । । २० है० ७ । १ । ७३ ॥

| पाणिनि | पाल्यकीर्ति |
|---|---|
| आकर्षादि | अश्मादि[1] |
| पामादि | अङ्गादि[2] |
| अर्शआदि | अभ्रादि[3] |
| गवादि | युगादि[4] |
| अगुल्यादि | गोण्यादि[5] |
| स्थूलादि | अण्वादि[6] |
| पारस्करादि | अवस्करादि[7] |
| किंशुलकादि | अञ्जनादि[8] |
| स्वागतादि | स्वाङ्गादि[9] |
| यवादि | ऊर्म्यादि[10] |
| सुषामादि | भीरुष्ठानादि[11] |

इन सभी स्थानो मे पाल्यकीर्ति का अभिन्न अनुकरण हेमचन्द्र ने किया है। केवल एक स्थान पर भिन्नता है—पाणिनि के पक्षादि का पाल्यकीर्ति ने पथ्यादि नाम रखा है, परन्तु हेमचन्द्र ने पन्थ्यादि[12] रखा है।

परित्यक्त गण—पाणिनि का तक्षशिलादि गण यहा नही मिलता। केवल इस गण के कण्ड, वरक, तथा ग्रामणी शब्द सिन्ध्वादि गण मे

१ शा० ३। १। ८७, है० ६। ३। ६७॥
२ शा० ३। ३। १२६, है० ७। २। २६॥
३. शा० ३। ३। १४१ है० ७। २। ४६॥
४ शा० ३। २। २१०, है० ७। १। ३०॥
५. शा० ३। ३। ४५, है० ७। १। १२१॥
६. शा० ३। ३। १८० है० ७। २। ७६॥
७. शा० २। २। ३६ है० ३। २। ४८॥
८ शा० २। २। ६५ है० ३। २। ७७॥
६ शा० २। ३। ६० है० ७। ४। ६॥
१० शा० १। २। १०१, है० २। १। १६॥
११. शा० २। २। १५० है० २। ३। ३३॥
१२ है० ६। २। ८६॥

पठित मिलते हैं।[१] इसी प्रकार **तालादि** गण का केवल **श्यामाक** शब्द **रजनादि** गण मे मिलता है।[२] तालादि गण यहा अनुपलब्ध है। **हरीतक्यादि** गण भी यहा नही दिखाई देता।

पाणिनि के उन गणो को भी जिनमे दो चार ही शब्द पठित थे को पाल्यकीर्ति ने गणपाठ मे स्थान नही दिया क्योकि इस प्रकरण के शब्दो का उसने तत्सम्बद्ध सूत्रो मे ही प्रतिपद पाठ कर दिया गया है। यथा—**क्रमादि**[३] अथवा **कोटरादि** गण।[४] यहा भी हेमचन्द्र ने पाल्यकीर्ति का ही अनुगमन किया है।

**कात्यायन-सम्मत गणों को अपनाना**—पाल्यकीर्ति तथा हेमचन्द्र दोनो ने ही कात्यायन की वार्तिको मे उल्लिखित गणो को अपने अपने व्याकरण के स्वतन्त्र सूत्रो से सम्बद्ध करके अपने अपने गणपाठ मे स्थान दिया है। उदाहरण के रूप मे—

१ पारदारादिगण।[५]
२–सुस्नातादिगण।[६]
३–माशब्दादिगण।[७]
४–गिरिनद्यादिगण[८]
५ शकादि गण।[९]
६–गङ्गादिगण।[१०]
७–परिमुखादिगण।[११]

इत्यादि गणो को देखा जा सकता है।

---

१ द्र०–शा० अ० २।१।२०१ है० वृ० ६।२।२१६॥
२ द्र०–शा० अ० २।४।६१ है० वृ० ६।२।४५॥
३ द्र०–शा० अ० २।४।१८० है० वृ० ४।२।१२७॥
४ द्र० शा० अ० २।२।१६० है० वृ० ३।२।७६॥
५ शा० ३।२।३७ है० ६।४।३८॥
६ शा० ३।२।४४ है० ६।४।४२॥
७ शा० ३।२।४६ है० ६।४।४४॥
८ शा० २।२।१६३ है० २।३।६८॥
९ शा० २।४।१०४ है० ६।१।१२०॥
१० शा० २।१।१४४ है० ३।१।१५६॥
११ शा० ३।१।१२४ है० ६।३।१३६॥

**नए गण**—पाणिनि के बडे बडे सूत्रो को भी गणशैली द्वारा छोटा करने की दृष्टि से, सूत्रो तथा तत्सम्बद्ध वार्तिको मे निर्दिष्ट शब्दो के लिए विभिन्न गणो का निर्धारण करना चाहते हुए पाल्यकीर्ति तथा हेमचन्द्र दोनो ने अनेक नए गणो की कल्पना अपने अपने गणपाठो मे की है। यथा—पाणिनि के **पञ्चमी भयेन**[1] तथा **अपेतापोढमुक्तपतितापत्रस्तैरल्पशः**[2] इन सूत्रो मे आये शब्दो को अन्तर्भावित करते हुए **भयादि**[3] गण का निर्धारण किया गया है। **समानस्य च्छन्दस्यमूर्द्धप्रभृत्युदर्केषु**[4] इस सूत्र के **समानस्य** पद का 'योगविभाग' करके सिद्ध किए जाने वाले **सपक्ष सधर्म** जैसे शब्दो तथा **ज्योतिर्जनपद०**[5] सूत्र के शब्दो के लिए **धर्मादिगण**[6] की कल्पना की है। इसी प्रकार **देवमनुष्यपुरुषपुरु०**[7] इस पाणिनीय सूत्र के लिये **देवादिगण**[8] की व्यवस्था तथा **द्वितीया श्रितातीतपतितगतात्यस्तप्राप्तापन्नै**[9] सूत्र की दृष्टि से **श्रितादि**[10] गण की कल्पना द्रष्टव्य है।

**सन्देह निवारण का प्रयास**—पाल्यकीर्ति तथा हेमचन्द्र दोनो ने ही पाणिनि के गणपाठ मे मिलने वाले **कुमुदादि** नाम के दो गणो मे स पहले का **कुमुदादि**[11] तथा दूसरे का **अश्वत्थादि**[12] नाम रखा है।

पाणिनि के **व्रीह्यादिभ्यश्च** सूत्र से सम्बद्ध कात्यायन की वार्तिक **शिखादिभ्य इनिर्वाच्य इकन् यवखदादिषु**[13] के आधार पर चन्द्रगोमी ने

---

१ पा० २ । १ । ३७ ॥ २ पा० २ । १ । ३८ ॥
३ शा० २ । १ । ३३, है० ३ । १ । ७३ ॥
४ पा० ६ । ३ । ८४ ॥ ५ पा० ६ । ३ । ८५ ॥
६ शा० २ । २ । १०६, है० ३ । २ । १४६ ॥
७ पा० ५ । ४ । ५६ ॥
८ शा० ३ । ४ । ६३ है० ३ । २ । १४६ ॥
९ पा० २ । १ । २४ ॥
१० शा० २ । १ । ३३ है० ३ । १ । ६२ ॥
११ शा० २ । ४ । २०२, है० ६ । २ । ६६ ॥
१२ शा० २ । ४ । २०२ है० ६ । २ । ६७ ॥
१३ महा० ५ । २ । ११६ ॥

पाणिनि ने व्रीह्यादिगण के तीन विभाग-व्रीह्यादि[1] शिखादि[2] तथा नावादि[3] किए थे इसका निर्देश ऊपर किया जा चुका है। पाल्यकीर्ति तथा हेमचन्द्र दोना ने इन तीन विभागो को अपनाते हुए यहा के शिखादि गण मे ही पाणिनि के बलादि[4] गण का भी समावेश कर दिया है। ये दोनो ही आचार्य इस शिखादिगण को आकृतिगण मानते है।

**कई गणों का एकीकरण**—चन्द्रगोमी द्वारा प्रदर्शित पाणिनि के कई गणा के एकीकरण की पद्धति को भी इन दोनो मे अधिकाधिक अपनाया है। भिक्षादि गण तथा खण्डिकादि गण का,[5] कथादि और गुडादि का[6] ब्राह्मणादि और पुरोहितादि का[7] तथा संकाशादि और प्रगदिन्नादि का[8] एकीकरण द्रष्टव्य है। पाणिनि के अनेक गणो के एवविध एकीकरण मे इन अर्वाचीन वैयाकरणो की स्वरशास्त्रनिरपेक्षिता पर्याप्त प्रेरक रही, जब कि पाणिनि के व्याकरण मे स्वरप्रक्रिया को महत्त्वपूर्ण स्थान देने के कारण उन्हे पृथक् पृथक् स्वर की दृष्टि से पृथक् पृथक् प्रत्यय करने के लिए पृथक् पृथक् गण पढने पड़े।

## चन्द्रगोमी तथा शाकटायन और हेमचन्द्र

चन्द्रगोमी के ऋतादि[9] तथा वेणुकादि[10] गणो को पाल्यकीर्ति तथा हेमचन्द्र दोना ने उसी रूप मे स्वीकार कर लिया है। परन्तु चन्द्रगोमी द्वारा निर्धारित कुछ गणो के नामो मे इन दोनो ने परिवर्तन कर दिया है।

---

१ शा० ३ । २ । १५० हे० ७ । २ । ५ ॥

२ शा० ३ । २ । १५१ हे० ७ । २ । ४ ॥

शा० ३ । २ । १५० हे० ७ । २ । ३ ॥

४ शा० ग० ३ । २ । १५१ हे० बृ० ७ । २ । ४ ॥

५ शा० अ० २ । ४ । १२८, हे० बृ० ६ । २ । १० ॥

६ द्र० शा० अ० २ । २ । १०२ हे० बृ० ७ । १ । २१ ।

७ द्र० शा० अ० ३ । ३ । १०; हे० बृ० ७ । १ । ६० ॥

८ द्र० शा० अ० २ । ४ । २०२ हे० बृ० ६ । २ । ८४ ॥

९ शा० ३ । २ । ११४, हे० बृ० ६ । ४ । १२५ ॥

१० शा० ३ । १ । ५६ हे० ६ । ३ । ६६ ॥

यथा—द्दिमादि का नाम गुणादि[1] और कलाप्यादि का मौदादि।[2]

**कई गणसूत्रों का एकीकरण**—पाल्यकीर्ति तथा हेमचन्द्र दोनो ने ही कही कही पाणिनि के गणपाठ मे पाए जाने वाले कई गणसूत्रो को, यदि वे एक ही गण मे पठित हैं तो उन्ह, एक बडे स्वतन्त्र सूत्र का रूप देदिया है। उदाहरण के लिये स्थूलादि[3] तथा प्रज्ञादि[4] गण के अनेक गणसूत्रो के लिये इन दोनो वैयाकरणो द्वारा परिवर्तित बडे बडे सूत्र देखे जासकते हैं।

**पाणिनि के पठितगण आकृतिगण के रूप में**—पाणिनि के गणपाठ मे पठितगण के रूप मे मिलने वाले शौण्डादि[5] तथा कडारादि[6] गणो को पाल्यकीर्ति तथा हेमचन्द्र दोनो ने ही आकृति गण के रूप मे माना है। पाणिनि ने जिन गणो को आकृतिगण माना था, उनमे से अनेक गणो मे इन दोनो ने शब्दो की पर्याप्त परिवृद्धि की है।

**स्वर तथा वैदिक प्रक्रिया से संबद्ध गणों का अभाव**—अपने से पूर्वभावी जैनेन्द्र के समान पाल्यकीर्ति तथा हेमचन्द्र ने भी स्वर तथा वेद विषयक प्रकरणो से अपने व्याकरण को अछूता रखने के कारण तत्सम्बद्ध गणो को भी अपने गणपाठ मे स्वभावत ही नही स्थान दिया है।

## ✓ हेमचन्द्र तथा उसका गणपाठ

कालक्रम की दृष्टि से हेमचन्द्र का स्थान श्रीभोज के अनन्तर है, परन्तु पाल्यकीर्ति विरचित शाकटायन-शब्दानुशासन के अधिकाधिक अनुयायी और समीप होने के कारण इस अध्ययन मे पाल्यकीर्ति के पश्चात् हेमचन्द्र को स्थान देना अनुचित नही कहा जायगा।

जैन मतानुयायी हेमचन्द्र सूरि रचित या निर्धारित व्याकरण का पूरा नाम **सिद्धहेमचन्द्राभिधस्वोपज्ञ शब्दानुशासन** है। हेमचन्द्र का जन्मकाल

---

१ शा० ३ । ३ । १५८ है० ७ । २ । १३ ॥
२ शा० ३ । १ । ७० है० ६ । ३ । १८२ ॥
३. द्र० शा० ३ । ३ । १८१ है० ७ । ३ । ३७ ॥
४. द्र० शा० ३ । ४ । १३३ है० ७ । २ । १६६ ॥
५. द्र० शा० अ० २ । १ । ५२ है० व० ३ । १ । ६८ ॥
६ द्र० शा २० । १ । १७, है० व० ३ । १ । १५८ ॥

१०८८ अथवा १०८९ तथा मृत्युकाल ११४२ ईस्वी माना जाता है।[1] चन्द्रगोमी तथा पाल्यकीर्ति के समान हेमचन्द्र ने भी अपने शब्दानुशासन पर स्वोपज्ञ वृत्ति लिखी है। वह दो प्रकार की है। एक लघुवृत्ति और दूसरी बृहद्वृत्ति। इस बृहद्वृत्ति मे ही इस व्याकरण का गणपाठ उपलब्ध होता है।

हेमचन्द्र ने अपने व्याकरण मे पाल्यकीर्ति के शब्दानुशासन तथा उसकी अमोघवृत्ति का कितना अधिक अनुकरण किया है इसका परिज्ञान प्रो० बेल्वाल्कर के इस कथन से किया जा सकता है--

**विशेषत शाकटायन के शब्दानुशासन तथा अमोघवृत्ति के सम्बन्ध मे उसका (हेमचन्द्र का) आश्रित होना इतना निकट का है कि वह सर्वथा अन्धानुकरण की स्थिति तक जा पहुचता है।[2]**

इस प्रसग मे एक और विद्वान का यह वक्तव्य भी ध्यान देने योग्य है--

वस्तुत उन परिस्थितियो को छोडकर जिनके कारण हेमचन्द्र ने कातन्त्र के अनेक पारिभाषिक शब्दो का स्वीकार किया उसका (हेमचन्द्र का) व्याकरण शाकटायन शब्दानुशासन के सशोधित तथा सभवत बहुत कुछ परिवर्धित सस्करण के अतिरिक्त और कुछ नही है।

इस प्रकार के अनुकरण से उत्पन्न होने वाली हैमव्याकरण के गणपाठ की पाल्यकीर्ति के व्याकरण के गणपाठ से एकात्मकता का पर्याप्त निदर्शन हो जाता है। इतना होने पर भी हैम गणपाठ मे अपनी कुछ विशेषतायें है। उन्हे हम यहा उपस्थित करते हैं।

**नए गण**—अपने प्राचीन वैयाकरणो की पद्धति को आगे बढाते हुए हेमचन्द्र ने भी कुछ नये गणो की उद्भावना की है। यथा—पाणिनि के सायचिरप्राह्ण[3] सूत्र को दृष्टि मे रख कर सायाह्नादि[4] चतुर्थी

---

१ द्र० सिस्टम्स आफ सस्कृत ग्रामर पृष्ठ ७३।

२ Especially in regard to शाकटायनशब्दानुशासन and the अमोघवृत्ति his dependence is so close as to amount to almost slavish imitation सिस्टम्स आफ सस्कृत ग्रामर पृ० ७६।

३ पा० ४।३।२३॥ ४ है० ३।१।५३॥

तदर्थार्थ[1] सूत्र के लिये पाल्यकीर्ति निर्धारित अर्थादि[2] गण के स्थान पर उसका नाम बदल कर हितादि[3] तथा 'अतन्तावसथ'[4] सूत्र के लिये भेषजादि गण[5] का निर्धारण द्रष्टव्य है।

**एक गण के दो गण**—पाणिनि के **पुष्करादि** तथा **अजादि** इन दो गणों मे तथा इसी प्रकार कस्कादिगण को **भ्रातुष्पुत्रादि** तथा **कस्कादि**[6] इन दो गणों मे विभाजन करना भी हेमचन्द्र की अपनी सूझ है।

**गणपाठ में अन्य मत प्रदर्शन**—हेमचन्द्र ने सूत्रपाठ के समान गणपाठ मे भी अपने से प्राचीन वैयाकरणों के मतो को अपरः, परः, इति कश्चित्, तथा एके जैसे शब्दो से उपस्थित किया है।

**पाठान्तरों का संकलन**—अपने से प्राचीन आचार्यो के गणपाठो मे मिलने वाले एक ही शब्द के विभिन्न पाठभेदो को, प्राय सर्वत्र पृथक् स्वतन्त्र शब्द के रूप मे हेमचन्द्र ने अपने गणपाठ मे स्थान दिया है। यह प्रवृत्ति जैनेन्द्र, शाकटायन तथा भोज द्वारा निर्धारित गणपाठों मे भी पायी जाती है। इस प्रक्रिया के कारण इनके गणपाठ का कलेवर बहुत कुछ बडा हो गया है।

इस स्थिति के उदाहरण के रूप मे कुछ स्थल उपस्थित किये जा रहे हैं। कुर्वादि गण मे वामन स्वीकृत पाठ **मति** है तथा पाल्यकीर्ति का पाठ **मतिमत** है। परन्तु हैम गणपाठ मे ये दोनो शब्द मिलते हैं। पक्षादिगण मे काशिका सम्मत पाठ **चित्र** है। जैनेन्द्र व्याकरण के गणपाठ मे **चित्रा** है। पाल्यकीर्ति के गणपाठ मे **पाकचित्र** पाठ है, परन्तु हेमचन्द्र ने अपने गणपाठ मे 'चित्रा' तथा 'पाकचित्र' दोनों ही शब्दो को सग्रहात्मक ढग से स्थान दिया है। इसी तरह मध्वादि गण मे काशिका का पाठ **तक्षशिला** है, तथा पाल्यकीर्ति का **अक्षशिला** पाठ है। परन्तु हेमचन्द्र के गणपाठ मे **तक्षशिला, अक्षशिला** तथा **अक्षशिली** ये तीन शब्द पठित मिलते है।

**संगृहीत विगृहीत पाठ**—इसके अतिरिक्त हैम गणपाठ मे एक शब्द के संगृहीत ( =समुदायरूप ) तथा दो तीन खण्डो मे विगृहीत ( =विभक्त )

---

१. पा० २ । १ । ३६ ॥
२. शा० २ । १ । ३६ ॥
३. हे० ३ । १ । ७२ ॥
४. पा० ५ । ४ । २३ ॥
५. हे० ७ । २ । १६४ ॥

**नवीन गणों का निर्देश**—भोज के गणपाठ विषयक पाठभेदो को तो वर्धमान अपनी गणरत्नमहोदधि मे अन्य वैयाकरणो के साथ साथ अत्यधिक सम्मानपूर्वक उपस्थित करता ही है, साथ ही है भोज द्वारा निर्धारित नवीन गणो—**किंशुकादि, वृन्दारकादि, मतल्लिकादि** तथा **पसूच्यादि** की व्याख्या करते हुए उनकी ओर हमारा ध्यान भी आकृष्ट करता है।[1]

सम्भवतः भोज के द्वारा आविष्कृत नये **जयादिगण**[2] का अनुकरण हेमचन्द्र ने अपने गणपाठ मे किया है,[3] जिसका प्रदर्शन क्षीरस्वामी ने अपने अमर कोशोद्घाटन' टीका मे अनेकधा किया है।[4]

**वार्तिक गणों का पाठ**—चन्द्रगोमी के अनुकरण पर भोज ने पाणिनि के गणपाठ को पर्याप्त परिवर्तित तथा परिवर्धित रूप मे स्वीकार किया है। कात्यायन द्वारा वार्तिको मे निर्दिष्ट गणो का पाठ भी भोज के सूत्रो मे मिल जाता है।

**गणों के नामान्तर**—चन्द्रगोमी प्रदत्त *बह्वादि का शोणादि तथा अपूपादि* का **यूपादि** नाम देखते हुए भोज ने भी क्रमश **शोण** तथा **यूप** को तत्सम्बद्ध सूत्रों[5] मे प्रथम स्थान दिया है।

**स्वतन्त्र मार्ग का अनुसरण**—कही कही भोज ने चन्द्रगोमी के मार्ग को छोड कर किसी नये मार्ग का भी आविष्करण किया है। यथा—व्रीह्यादिगण के, कात्यायन के अनुकरण पर, चन्द्रगोमी द्वारा प्रदर्शित त्रिधा विभाग को भोज ने नही अपनाया उसने व्रीह्यादिगण मे पठित **शिखा** आदि शब्दो को **पुष्करादि** *गण*[6] मे तथा **कर्म** और **चर्म** *शब्द को* **बलादि** *गण*[7] मे पढ कर संक्षेप का अपना एक अलग मार्ग प्रदर्शित किया है।

**पाठान्तरों का स्वीकरण**—कही कही प्राचीन विभिन्न आचार्यो द्वारा स्वीकृत एक शब्द के विभिन्न पाठभेदो को पृथक् पृथक् स्वतन्त्र शब्दो के रूप मे स्वीकार कर लेने की प्रवृत्ति भोज मे भी पायी जाती है। जैसे **कुर्वादि**

---

१ द्र० गणरत्नमहोदधि, पृष्ठ ८३–८६। २. भो० ७।३।६२॥
३ हे० २।२।१०५॥ ४. अम० पृष्ठ० ७७ ८७, १२७॥
५. द्र० भो० २।४।७८, ४।४।१८८॥
६ द्र० भो० ५।२।१६०–१६२॥ ७ द्र० भो० ५।२।१६३-१६४॥

गण मे काशिका-स्वीकृत पाठ **मुर** है। चान्द्र व्याकरण मे इसके स्थान मे **पुर** पाया जाता है। परन्तु भोज के इस गण[1] मे **मुर** तथा **पुर** दोनो ही शब्द पाये जाते हैं।

**आकृतिगणों में शब्दवृद्धि**—भोज के गणपाठ मे भी अन्य अर्वाचीन वैयाकरणो के समान आकृतिगणो मे शब्दो की पर्याप्त परिवृद्धि पाई जाती है। उदाहरण के लिये **स्वरादि**[2] **चादि**[3] **मयूरव्यसकादि**[4] जैसे गणसम्बन्धी सूत्रो को देखा जा सकता है।

**गणसूत्रो का स्वतन्त्र सूत्रीकरण**—पाणिनीय गणपाठ मे मिलने वाले गणसूत्रो को स्वतन्त्र सूत्रो के रूप मे प्रतिष्ठित करने की प्रवृत्ति भोज के व्याकरण मे भी पाई जाती है।

## वैयाकरण वामन तथा उसका गणपाठ

आचार्य वामन ने जिस व्याकरण की रचना की थी, उसका नाम **विश्रान्तविद्याधर** था। इस आचार्य वामन का उल्लेख हेमचन्द्र[5] तथा वर्धमान[6] ने अपने अपने ग्रन्थो मे किया है। इस 'विश्रान्तविद्याधर' व्याकरण की एक व्याख्या मल्लवादी ने की थी जिसका नाम 'न्यास' था।[7] यह व्याकरण सम्प्रति अनुपलब्ध है परन्तु इस व्याकरण के गणपाठ की उपादेयता का निश्चय वर्धमान द्वारा अनेक स्थलो पर सम्मान उद्धृत किये गये वामन के गणपाठ के विभिन्न पाठभेदो तथा मतो से हो जाता है। वामन द्वारा निर्धारित नये केदारादि गण के शब्दो का उपसंख्यान तथा व्याख्या करते हुए **केदारादौ वामनाचार्यदृष्टे** इस प्रकार के प्रतिष्ठासूचक वाक्य से वर्धमान ने उस गण की समाप्ति की है।[8] इससे आचार्य वामन के वैशिष्ट्य का भले प्रकार परिचय मिलता है।

---

१ द्र० भो० ४। ४। १४४–१५३॥ २ भो० १। १। १७६–१७८॥

३ भो० १। १। ११८–१२६॥ ४ भो० ३। २। १०६–१२१॥

५ द्र०—सस्कृत व्याकरणशास्त्र का इतिहास भाग १, पृष्ठ ४३१।

६ द्र०—वामनो विश्रान्तविद्याधरव्याकरणकर्त्ता। गणरत्नमहोदधि पृष्ठ २।

७ द्र०—शब्दशास्त्रे च विश्रान्तविद्याधरवराभिधे।
न्यासंचक्रेऽल्पधीवृन्दबोधनाय स्फुटार्थकम्॥
संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास भाग १, पृ० ४३१।

८ गणरत्नमहोदधि पृष्ठ १६५, श्लोक २५८।

इसी प्रकार पाणिनि के **शण्डिकादि** गण के प्रथम शब्द के स्वरूप के विषय मे वर्धमान के **शुण्डिका ग्रामः अभिजनोऽस्य शौण्डिक्यः। अयं वामनमताभिप्रायः। पाणिन्यादयस्तु शण्डिकस्य ग्रामजनपदवाचिनः शाण्डिक्य इत्युदाहरन्ति** कथन[1] से पाणिनि तथा वामन के दो परस्पर विरोधी विचारो का भी पता लगता है। इससे अधिक वामन के गणपाठ के विषय हमे कुछ भी परिचय नही है।

## भद्रेश्वर तथा उसका गणपाठ

वर्धमान के **प्रवरदीपककर्तृयुक्ता**[2] श्लोक की उसी के द्वारा की गयी **दीपककर्त्ता भद्रेश्वरसूरिः। प्रवरश्चासौ दीपककर्त्ता च प्रवरदीपककर्त्ता। प्राधान्यं चास्याधुनिकवैयाकरणापेक्षया**[3] व्याख्या से जहा हमे यह पता लगता है कि भद्रेश्वर सूरि ने 'दीपक' नामक किसी व्याकरण की रचना की थी, वहाँ यह भी स्पष्ट हो जाता है कि यह भद्रेश्वर सूरि वर्धमान की दृष्टि मे आधुनिक होता हुआ भी तत्कालीन वैयाकरणो मे अत्यधिक प्रतिष्ठित था। अत एव उसके लिये 'प्रवर' विशेषण लगाना वर्धमान को आवश्यक जान पडा। माधवीय धातुवृत्ति मे **'श्रीभद्र'** के नाम से उद्धृत व्याकरण-विषयक अनेक मतो के श्रीभद्रेश्वर सूरि के व्याकरण से सम्बद्ध होने की सम्भावना श्री प० युधिष्ठिरजी मीमासक ने उपस्थित की है।[4]

इस भद्रेश्वर सूरि के गणपाठ के विषय मे इतना ही पता लग सका है कि इस गणपाठ मे पाणिनि के **प्रियादि** गण का नाम लाघव की दृष्टि से **स्वादि** गण रखा गया था, तथा गण के प्रारम्भ मे **प्रिया** शब्द के स्थान पर **स्वा** शब्द को स्थान दिया गया था। इसकी सूचना हमे वर्धमान की गणरत्नमहोदधि[5] तथा पाणिनीय गणपाठ के हस्तलेख न० ३ मे मिलने वाले प्रियादि गण विषयक उल्लेख—

**भद्रेश्वराचार्यस्तु—**

**किंच स्वा दुर्भगा कान्ता रक्तान्तनिचितासमाः।**
**सचिवा चपला भक्तिर्वाल्येति स्वादयो दश।**

---

१ गणरत्नमहोदधि पृष्ठ २०४। २ गणरत्नमहोदधि पृष्ठ २।
३ गणरत्नमहोदधि, पृष्ठ २।
४ संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास भाग १ पृष्ठ ४४८।
५. गणरत्नमहोदधि, पृष्ठ ६८।

स मिलती है। पाणिनि के 'प्रियादि' नाम के स्थान पर मिलने वाला यह स्वादि नाम सम्भवत भद्रेश्वराचार्य द्वारा ही निर्धारित किया गया होगा क्योंकि सम्प्रति उपलब्ध किसी भी वैयाकरण के गणपाठ मे प्रियादि गण का यह नाम हमे कही उपलब्ध नही हुआ।

इससे अधिक इस वैयाकरण के व्याकरण तथा तत्सम्बद्ध गणपाठ के विषय मे अब तक हम कुछ नही जान सके।

## अरुणदत्त का गणपाठ

अरुणदत्त क अभिप्रायानुसार वर्धमान ने अपने अर्धर्चादि गण मे शब्दो की एक विस्तृत सूची उपस्थित की है।[1] अत यह सभावना की जासकती है कि अरुणदत्त ने भी किसी गणपाठ का निर्धारण किया था। यह गणपाठ सम्प्रति अनुपलब्ध है। अष्टाङ्गहृदय' का व्याख्याता सम्भवत यही अरुणदत्त है।

## वर्धमान तथा उसकी गणरत्नमहोदधि

११४० ईस्वी मे[2] किसी अज्ञात व्याकरण से सम्बन्ध रखन वाले गणपाठ क शब्दा का छन्दोबद्ध संकलन एवं उसकी विस्तृत व्याख्या के रूप मे वर्धमान न अपने महान एवं अनुपम गणरत्नमहोदधि नामक ग्रन्थ की रचना की। वर्धमान ने इस ग्रन्थ के मूल श्लोको तथा विशेष कर व्याख्या मे अपने से प्राचीन सभी वैयाकरणा के उन उन शब्द विषयक विभिन्न सभी पाठभेदा तथा मता को यथावसर प्रस्तुत किया है। इनमे—

–चन्द्र वैयाकरण
२–द्रमि(वि)ड वैयाकरण
३–पाणिनि
४–चन्द्रगोमी
५–पारायणिक विद्वान्
६–अभयनन्दी
७–शकटाङ्गज (पाल्यकीर्ति)
८–वामन
९–श्रीभोज
१०–हेमचन्द्र

१ अरुणदत्त मिश्रा शेन दर्शिता। गणरत्नमहोदधि, पृष्ठ ६४ श्लोक ७७ की व्याख्या क अन्त में।

२ सप्तनवत्यधिकेष्वेकादशसु शतेष्वतीतेषु।
वर्षाणां विक्रमतो गणरत्नमहोदधिर्विहित ॥ गणरत्नमहोदधि पृष्ठ २५१।

११-रत्नमति
१२-अरुणदत्त
१३-भद्रेश्वर

इन वैयाकरणो के नामोल्लेख पूर्वक स्पष्ट निर्देश विशेष महत्त्व के है। इनके अतिरिक्त बहुत से अन्य वैयाकरणो को एके, कश्चित् आदि सर्वनामो से स्मरण किया गया है।

इसकी टीका मे वर्धमान ने स्वसवद्ध व्याकरण के अनुसार उन उन गणसम्बन्धी सूत्रो का निर्देश, शब्दो के विस्तृत अर्थ, उनके लिये विभिन्न ग्रन्थो के तथा कही स्वरचित प्रयोग, विशिष्ट शब्दो के तत्तद् गणो म पढे जाने के प्रयोजन पर विचार तथा गणसूत्रो की व्याख्या आदि आदि प्रसग अत्यन्त विद्वत्ता के साथ उपस्थित किये है। वास्तविकता तो यह है कि सस्कृत व्याकरण के क्षेत्र मे गणपाठ के साथ की गयी अत्यधिक उपेक्षा का सर्वथा सन्तोषप्रद उत्तर अपने इस अनुपम ग्रन्थ द्वारा वर्धमान ने दिया है।

**कात्यायन द्वारा निर्धारित गणों का स्वीकरण**-पाणिनीय गणपाठ मे पठित गणो के साथ साथ कात्यायन की वार्तिको मे सनिविष्ट निम्न गणो को वर्धमान ने सर्वथा अभिन्न रूप मे अपनाया है। यह दूसरी बात है कि वर्धमान ने इन गणो की शब्दसम्पत्ति मे यथेष्ट परिवृद्धि की है। वे गण ये है—

१-अहरादि पत्यादि[1]
२-कुक्कुटाण्डादि[2]
३-गिरिनद्यादि[3]
४-आद्यादि[4]
५-कम्बोजादि[5]
६-खलादि[6]
७-अध्यात्मादि[7]
८-देवासुरादि[8]
९-स्वर्गादि[9]
१०-सुस्नातादि[10]
११-पारदारादिगण[11]
१२-प्रभूतादिगण[12]

१ गणरत्नमहोदधि पृष्ठ २६।
२ वही, पृष्ठ ६७, ६८।
३ वही पृष्ठ १०६।
४ वही, पृष्ठ १२२, १२३।
५ वही, पृष्ठ १३५।
६ वही, पृष्ठ १६६।
७ वही पृष्ठ १८६, १८७।
८ वही पृष्ठ २०३।
९ वही, पृष्ठ २०६।
१० वही, पृष्ठ २११, २१२।
११ वही, पृष्ठ २१२।
१२ वही, पृष्ठ २१२।

१३–सम्पादादि[1]    १४–मूलविभुजादि[2]

**कात्यायन के कुछ गणों का नाम परिवर्तन**—कात्यायन द्वारा निर्धारित एव अपने वार्तिको मे सन्निवेशित, कुछ गणो के नामो को वर्धमान ने बदला भी है। यथा–क्षिपकादि के स्थान पर **यत्रादिगण**[3] तथा पुण्याहवाचनादि के स्थान पर **स्वस्तिवाचनादि**।[4]

**कात्यायन की वार्तिकों की दृष्टि से नये गणो का निर्धारण**—इसके अतिरिक्त कात्यायन की कुछ वार्तिको की दृष्टि से नये गणो का भी निर्धारण वर्धमान ने किया है। यथा—**आहृतप्रकरणे वारिजगल०**[5] तथा **अजपथशकु०**[5] इन दो वार्तिको की दृष्टि से नये अजादि[6] गण का निर्धारण।

**पाणिनि के दीर्घकाय सूत्रों की दृष्टि से नये गणो की कल्पना**—पाणिनि के कुछ दीर्घकाय सूत्रो की दृष्टि से भी कुछ नये गणो की कल्पना वर्धमान की गणरत्नमहोदधि मे साकार हुई है। यथा—**जानपदकुण्डगोण०**[7] इस बडे सूत्र के लिये कुण्डादि पात्रादि[8] का निर्धारण, ज्योतिर्जनपद०[9] के लिये शाकटायन निर्धारित धर्मादिगण के स्थान पर पद्मादि गण[10] तथा इसी प्रकार पाणिनि के **असन्दीवदष्ठीवत्०**[11] तथा **उदन्वानुदधौ च**[12] के स्थान पर उदन्वादिगण[13] की कल्पना द्रष्टव्य है।

**चन्द्रगोमी निर्धारित गणों का स्वीकरण**-आचार्य चन्द्रगोमी के गणपाठ का भी वर्धमान ने पर्याप्त अनुकरण किया है। चान्द्र गणपाठ के द्वारा निर्धारित जिन गणो को वर्धमान ने अभिन्न रूप मे अपना लिया है, वे निम्न प्रकार है.—

---

१ गणरत्नमहोदधि, पृष्ठ २४६, २४८। २ वही पृष्ठ २५१।
३ वही, पृष्ठ ५२। ४ वही, पृष्ठ २०६ २१०।
५ महा० ५।१।७७। ६ गणरत्नमहोदधि, पृष्ठ २०७।
७ पा० ४।१।४२॥ ८ गणरत्नमहोदधि पृष्ठ ४६, ५०।
६ पा० ६।३।८५॥ १० गणरत्नमहोदधि पृष्ठ १०६।
११. पा० ८।२।१२॥ १२ पा० ८।२।१३॥
१३ गणरत्नमहोदधि, पृष्ठ २३१।

१–नभ्राडादि गण।[1]
२–रूपादि गण।[2]
३–ऋत्वादि गण।[3]
४–चूडादि गण।[4]
५–ज्योत्स्नादि गण।[5]
६–कृष्यादि गण।[6]
७–ऊयादि गण।[7]

**चन्द्रगोमी के कुछ गणों का नाम परिवर्तन**—परन्तु इसके साथ ही चन्द्रगोमी के क्लादि को ब्रह्मादि[8] नाम देकर, तथा केशादि को, सभवत हेमचन्द्र के अनुकरण[9] पर मणादि नाम देकर वर्धमान ने अपनी गणरत्न महोदधि मे प्रतिष्ठित किया है।

**शाकटायन तथा हेमचन्द्र के गणों का स्वीकरण**—इसी प्रकार शाक टायन तथा हेमचन्द्र द्वारा निर्धारित **भेषजादि**[11] गण को **अनन्तादि**[12] गण के रूप मे तथा **सशयादि**[13] और **निकटादि**[14] गणो को अभिन्न रूप मे ही वर्धमान ने अपना लिया है।

**वामन तथा भोज के गणों का स्वीकरण**—उक्त वैयाकरणो के उपरिनिर्दिष्ट गणो के साथ वामन के **केदारादि**[15] श्रीभोज के **किंशुकादि,**[16] **वृन्दारकादि,**[17] **मतल्लिकादि**[18] तथा **खसूच्यादि** गणो[19] को भी वर्धमान ने अपनी गणरत्नमहोदधि मे प्रतिष्ठित किया है। अष्टाङ्गहृदय के व्याख्याता अरुणदत्त के अभिप्रायानुमार भी वर्धमान ने अर्वर्चादिगण मे शब्दो की एक

---

१ अय गणश्चन्द्रदुर्गाद्यभिप्रायेण। गणरत्नमहोदधि पृष्ठ १०५, १०६।
२ चन्द्रादिमत तु स्यादौ। वही पृष्ठ १०७।
३ वही, पृष्ठ २०७, २०८।
४ वही, पृष्ठ २०६।
५ वही, पृष्ठ २२१, २२२।
६ वही, पृष्ठ २३७, २३८।
७ वही पृष्ठ २३८, २३६।
८. वही, पृष्ठ १११।
६ द्र० है० ७। २। ४४॥
१० गणरत्नमहोदधि पृष्ठ २३५ २३६।
११ द्र० शा० ३। ४। १२७ है० ७। २। १६४।
१२ गणरत्नमहोदधि, पृष्ठ १२० १२१।
१३ वही, पृष्ठ २०७।
१४ वही, पृष्ठ २१४, २१५।
१५ वही, पृष्ठ १६५।
१६ वही, पृष्ठ ८३।
१७ वही, पृष्ठ ८५।
१८ वही, पृष्ठ ८५, ८६।
१६. वही पृष्ठ ८६।

अच्छी विस्तृत सूची दी है।[1] कस्कादि गण[2] मे सर्पिष्कुण्डिका आदि शब्दों को; पारायणिक विद्वानो के मतानुमार उपस्थित करके भी वर्धमान ने उनसे अपनी असहमति दिखाई है।

**पाणिनि के अनेक गणों का नाम परिवर्तन**—अपने से पूर्वाचार्य चन्द्रगोमी आदि की पद्धति का अनुकरण करते हुए वर्धमान ने भी पाणिनिस्वीकृत, अनेक गणो के नामो को परिवर्तित कर दिया है। जिनमे ये द्रष्टव्य हैं–

| पाणिनि | | वर्धमान |
|---|---|---|
| वह्वादि | का | शोणादि[3] |
| अश्वपत्यादि | का | धनादि[4] |
| सन्धिवेलादि | का | सन्ध्यादि[5] |
| इन्द्रजननादि | का | शिशुक्रन्दादि[6] |
| अनुप्रवचनादि | का | उत्थापनादि[7] |
| देवपथादि | का | अर्चादि[8] |
| किंशुलकादि | का | अंजनादि[9] |

**पाणिनि के अनेक गणों का एक गण में समावेश**–इसी प्रकार पाणिनि के अनेक गणो का एक गण मे समावेश करने की प्रक्रिया भी वर्धमान की गणरत्नमहोदधि मे पर्याप्त रूप मे पाई जाती है। यथा—सिन्ध्वादि[10] मे तक्षशिलादि का समावेश, तालादि[11] मे पलाशादि, बिल्वादि तथा रजतादि का, कथादि[12] मे गुडादि का, ब्राह्मणादि[13] मे पुरोहितादि का, युवादि[14]

---

१. गणरत्नमहोदधि पृष्ठ ५३-६४। अरुणादत्ताभिप्रायेणैते दर्शिता। पृष्ठ ६४।
२ वही, पृष्ठ ४७-४८।
३ वही, पृष्ठ २४, २६।
४ वही, पृष्ठ १६१, १६२।
५ वही, पृष्ठ १६६, १६७।
६ वही, पृष्ठ २०२।
७ वही, पृष्ठ २०६।
८. वही, पृष्ठ १२७, १२८।
९. वही, पृष्ठ ९८, ९९।
१०. द्र० वही, पृष्ठ २०३, २०४।
११. द्र० वही, १६६-१६८।
१२. १६८।
१३. द्र० वही पृष्ठ २२१-२२५।
[१४.] २२६-२२८।

मे उद्गात्रादि का, (जैनेन्द्र[1] के विपरीत) पिच्छादि[2] मे तुन्दादि का तथा यवादि[3] गण मे व्रीह्यादि गण तथा उसमे कात्यायन द्वारा प्रदर्शित शिखादि आदि अवान्तरगण का समावेश द्रष्टव्य है।

**पाणिनीय सूत्र निर्दिष्ट शब्दों का गणों में समावेश**—इसके अतिरिक्त वर्धमान ने पाणिनि के सूत्रो मे निर्दिष्ट अनेक शब्दो का भी उस उस प्रसग के गणो मे, समावेश करने का प्रयास किया है। यथा—पाणिनि के अत्रिभृगुकुत्स०[4] सूत्र मे पठित शब्दो का यस्कादि[5] गण मे समावेश तथा दामन्यादि[6] गण मे त्रिगर्तषष्ठ[7] शब्द मे निर्दिष्ट शब्दो का अन्तर्भाव।

**पाणिनि के कुछ गणों का परित्याग**—वर्धमान ने पाणिनि के कतिपय गणो का परित्याग भी किया है। यथा—सपत्न्यादि, प्लक्षादि, हरीतक्यादि, रसादि। अन्य अर्वाचीन वैयाकरणो के समान वर्धमान ने भी स्वर तथा वेदविषयक गणो को छोड दिया है

**पठितगणों का आकृतिगण में परिवर्तन**—वर्धमान ने पाणिनीय सम्प्रदाय मे पठितगणो के रूप मे स्वीकृत किये गये अनेक गणो को आकृतिगण के रूप मे अपनाया है। इनमे शौनकादि[8], अश्वयुनादि[9], दण्डादि[10], अरीहणादि[11] आदि १८ गण विशेषरूपेण द्रष्टव्य है। साथ ही चन्द्रगोमी पाल्यकीर्ति, वामन तथा भोज आदि के अनेक गणो को तथा स्वनिर्धारित कुण्डादि पात्रादि[12] तथा धारादि[13] जैसे अनेक गणो को आकृतिगण के रूप मे प्रतिष्ठित कर व्याकरण के सुबद्ध नियमो को पर्याप्त व्यापकता प्रदान की है।

---

१ द्र० जै० ४।१।४३॥ २ द्र० गणरत्नमहोदधि पृष्ठ २३२।
३. द्र० वही, पृष्ठ २३५। ४. पा० २।४।६५॥
५. द्र० गणरत्नमहोदधि, पृष्ठ ३०, ३१।
६. द्र० वही पृष्ठ १३४ १३५। ७. द्र० पा० ५।३।११६॥
८. द्र० गणरत्नमहोदधि पृष्ठ १८२। ९ द्र० वही पृष्ठ २१४।
१०. द्र० वही पृष्ठ २११।
११. एते नवादश आकृतिगणा यदिसञ्ज्ञा। अन्येषु नैरन्तर्यं प्रतिपादितम्।
वही पृष्ठ १८०।
१२ वही पृष्ठ ४९–५०। १३ द्र० वही पृष्ठ २४७।

इसके अतिरिक्त पाणिनि सम्प्रदाय मे आकृतिगण के रूप मे स्वीकृत **मयूरव्यंसकादि**[1] अथवा **पृषोदरादि**[2] जैसे गणो मे ढूढ ढूढ कर शब्दो के महान् समूह को उपस्थित करके अपने ग्रन्थ के 'गणरत्नमहोदधि' नाम को चारितार्थ करने का सफल प्रयास वर्धमान ने किया है।

## कातंत्र व्याकरण में प्राप्त गण

कालक्रम की दृष्टि से कलाप अथवा कातन्त्र व्याकरण का समय लगभग ईसा की प्रथम शताब्दी होने के कारण इस व्याकरण को पाणिनि के पश्चात् ही स्थान दिया जाना चाहिये था, परन्तु इसकी पर्याप्त संक्षिप्तता तथा इसमे विद्यमान गणो की न्यूनता के कारण इस के विषय मे यहा कुछ कहना अधिक उचित जान पडा।

डा० बर्नेल ने पाणिनि के सात सूत्रो[3] का सम्बन्ध जिन मे **प्राचाम्** शब्द का प्रयोग किया गया है (जिसका अर्थ प्राक्कालीन वैयाकरण है, न कि प्राची दिशा के वैयाकरण) ऐन्द्र व्याकरण से स्थापित किया है। साथ ही कातन्त्र व्याकरण मे '**प्राचाम्**' पदरहित इन सात सूत्रो की सत्ता दिखाकर कातन्त्र व्याकरण को ऐन्द्र व्याकरण का अनुयायी सिद्ध किया है।[4] प्रसिद्ध ऐतिहासिक तारानाथ का कथन[5] भी इस बात की पुष्टि करता हुआ प्रतीत

---

१ गणरत्नमहोदधि पृष्ठ ८६–६१। २. द्र० वही पृष्ठ १००–१०४।

३. अलखलवो प्रतिषेधयो प्राचा क्त्वा। पा० ३। ४। १८॥
शोणात् प्राचाम्। पा० ४। १। ४३॥
प्राचामवृद्धात्फिन् बहुलम्। पा० ४। १। १६०॥
प्राचामुपादेरडज्वुचौ। पा० ५। ३। ८०॥
एकाच्चप्राचाम्। पा० ५। ३। ९४॥
रार्या प्राचाम्। पा० ५। ४। १०१॥
गुरोरनृतोऽनन्त्यस्याप्येकैकस्य प्राचाम्। पा० ८। २। ८६॥

४ द्र० आन दी ऐन्द्रस्कूल आफ सस्कृत ग्रमेरियन्स, पृष्ठ २४, तथा उसके आगे।

५. द्र० दी इण्डियन एन्टिकरी, अप्रैल १८७५, पृष्ठ १०२, तथा उससे आगे।

होता है। बर्नेल की यह भी धारणा है कि ऐन्द्र व्याकरण मे गणशैली का प्रयोग नही किया गया था।[1] परन्तु कातन्त्रव्याकरण मे सम्भवत पाणिनि से प्रभावित होने के कारण कुछ गणो के दर्शन हो जाते है, जिन्हे कातन्त्र-व्याकरण की सक्षिप्तता को देखते हुए पर्याप्त कहा जा सकता है।

यह कातन्त्रव्याकरण तीन भागो मे विभक्त है। प्रथम भाग प्रारम्भ से लेकर आख्यात पर्यन्त, द्वितीय भाग कृदन्त तथा तृतीय भाग छन्दोविषयक है। इन मे प्रथम भाग ही प्राचीन तथा मूलग्रन्थकार द्वारा रचित माना जाता है। कृदन्त भाग के रचयिता कात्यायन माने जाते है। कातन्त्रवृत्तिकार दुर्गसिंह ने कृदन्त के प्रारम्भ मे ही–

वृक्षादिवदमी रूढा न कृतिना कृता कृत ।
कात्यायनेन ते सृष्टा विबुधप्रतिपत्तये ॥

इस श्लोक को लिखकर यह स्पष्ट स्वीकार किया है कि इस अश को कात्यायन ने बाद मे जोडा। जहा तक इस व्याकरण के वैदिक प्रकरण का सम्बन्ध है, ऐतिहासिको की यह स्वीकरणीय धारणा है कि यह भाग १६ वी शताब्दी मे इस व्याकरण मे जोडा गया।

जो कुछ भी हो, इस व्याकरण के प्रथम भाग मे पाणिनि के स्वस्रादि,[2] गर्गादि,[3] यस्कादि,[3] बिदादि,[3] कुञ्जादि,[4] बाह्वादि,[5] नडादि[6] तथा शरत्-प्रभृति[7] गण सर्वथा अभिन्न रूप मे स्वीकृत हुए है। पाणिनि का सर्वादि गण भी अपने अवान्तर गण त्यदादि के साथ यहा दृष्टिगोचर होता है। यद्यपि यहा शब्दपाठ का क्रम पाणिनीय क्रम से थोडा सा भिन्न है। क्योकि किम् शब्द को एक, द्वि आदि शब्दो मे पूर्व ही यहा रखा गया है जबकि पाणिनि ने जान बूझ कर सर्वादि गण मे उसे सब से अन्त मे रखा था और इसके कारण ही पाणिनि को अपने किंसर्वनाम बहुभ्योऽद्व्यादिभ्य सूत्र[8] मे 'किम्' शब्द को स्थान देना आवश्यक हो गया था। यदि किम् को द्वि आदि से पहले ही

१. द्र० आन दी एन्द्रस्कूल आफ संस्कृत ग्रामेरियन्स, पृ० २४।
२. कात० २।१।६६।
३. कात० २।४।६।
४ कात० २।६।३।
५ कात० २।६।६।
६ कात० २।६।११।
७ कात० २।६।४१–४२।
८ पा० ५।३।२।

स्थान देदिया होता तो उपरोक्त सूत्र मे 'किम्' शब्द को न रखते हुए इस सूत्र को लघु किया जा सकता था। इन गणों के साथ ही इसी भाग मे पाणिनि का **गौरादि** गण भी मिलता है परन्तु उसका नाम यहा गौरादि न हो कर **नदादि**[१] है।

इस व्याकरण के दूसरे-कृदन्त-भाग मे पाणिनि के **नन्द्यादि**,[२] **ग्रहादि**,[३] **पचादि**,[४] **गम्यादि**,[५] **भिदादि**,[६] **भीमादि**[७] तथा **न्यङ्क्वादि**[८] गण भी अपरिवर्तित रूप मे ही मिलते है।

इस व्याकरण के तृतीय भाग 'कातन्त्रछन्द:प्रक्रिया' मे पाणिनि के कुछ छन्दोविषयक सूत्रो की दृष्टि से कुछ नये गणो का निर्धारण किया गया है। पाणिनि के **केवलमामकभागधेय०**[९] सूत्र की दृष्टि से केवलादि,[१०] **कद्रुकमण्डल्वोश्छन्दसि**[११] की दृष्टि से **कद्र्वादि**,[१२] **छन्दोगौक्थिक०**[१३] की दृष्टि से **छन्दोगादि**[१४] तथा **मंत्रे सोमाश्वेन्द्रय०**[१५] की दृष्टि से **सोमादि**[१६] गण का निर्धारण द्रष्टव्य है।

उपरि निर्दिष्ट गणो मे **नदादि**, **गर्गादि कुञ्जादि** तथा **बाह्वादि** को इस व्याकरण मे आकृतिगण के रूप मे माना गया है। शेष प्रतिपदपाठ या पठित गण के रूप मे देखे जाते है।

## सारस्वत व्याकरण में प्राप्त गण

१२५० ईस्वी के लगभग[१७] सम्भवतः आचार्य नरेन्द्र[१८] ने सारस्वत सूत्रों की रचना की। जिनके आधार पर अनुभूतिस्वरूप ने अपनी सारस्वत प्रक्रिया का निर्माण किया। सक्षिप्तता एवं लघुता की प्रतियोगिता मे इस

---

१ कातं० २।४।५०॥ २. कात० ४।२।४६॥
३ कात० ४।२।५०॥ ४. कातं० ४।२।४८॥
५ कातं० ४।४।६८॥ ६. कातं० ४।५।८२॥
७. कातं० ४।६।५१॥ ८. कात० ४।६।५७॥
९. पा० ४।१।३०। १०. का० छ० प्र० पृष्ठ १००॥
११ पा० ४।१।७१। १२. का० छ० प्र० पृष्ठ १०२॥
१३ पा० ४।३।१२६॥ १४ का० छ० प्र० पृष्ठ ११६॥
१५ पा० ६।३।१३१॥ १६. का० छ० प्र० पृष्ठ १४८॥
१७. द्र० सिम्प्सम आफ सस्कृत ग्रामर, पृष्ठ ६१-६२॥ १८-वही, पृष्ठ ६५।

व्याकरण ने जैनेन्द्र कातन्त्र तथा मुग्धबोध जैसे व्याकरणो को भी जिनकी रचना का एकमात्र उद्देश्य ही पाणिनि की अष्टाध्यायी को यथासम्भव सक्षिप्त एव सशोधित रूप मे उपस्थित करना था पीछे रख दिया। ऐसा इसलिये कहना पड रहा है कि अपनी सारी बुद्धि तथा उपायो को प्रयोग मे लाने के उपरान्त भी इन व्याकरणो के प्रवक्ता विद्वानो का क्रमश ३००० १८०० तथा १२०० सूत्रो से कम मे कार्य न चल सका जब कि सारस्वत व्याकरण के प्रतिष्ठापक ने केवल ७०० सूत्रो के आधार पर ही अपने व्याकरण का पूरा ढ चा तैयार कर लिया। पाणिनि क ४००० सूत्रा स तुलना करने पर तो यह सक्षिप्तता एक आश्चर्य का रूप धारण कर लेती ह। डा० बेल्वाल्कर ने सारस्वत सूत्रा की इस न्यूनता को देखते हुए कातन्त्र व्याकरण के समान सारस्वत व्याकरण की रचना को भी तत्कालीन एक निश्चित आवश्यकता का परिणाम माना है।[1]

अपनी इस विशिष्ट सक्षिप्त शैली की दृष्टि से यह स्वाभाविक ही था कि पाणिनि के बहुत से गण इस व्याकरण क गणपाठ मे स्थान न पा सकते। पुनरपि यहा **सर्वादि** गण[2] एक गण मे समाविष्ट होकर **स्वरादि**[3] तथा **चादि गण,**[4] कात्यायन द्वारा उपसख्यात[5] **श्रत्** और **अन्तर्** शब्द तथा **आविस्** शब्द से युक्त **प्रादि** गण[6] तथा कात्यायन के **सम्भस्त्राजिनशण पिण्डेभ्य फलात्**[7] इत्यादि वार्तिको के उदाहरणभूत शब्दा क मा न **अजादि** गण[8] द्रष्टव्य ह।

इनके अतिरिक्त पाणिनि के व गण जो सर्वथा अभिन्न रूप मे ही अपना लिये गये ह वे ये ह —

१–**क्रौड्यादि गण**[9] २–**पात्रेसमितादि गण**[10]

---

१ द्र० सिस्टम्स आफ सस्कृत ग्रामर पृष्ठ ६४–६३।
२ सि० च० ७।२२।
३ वही १४।१।
४ वही १४।२।
५ द्र० महा० १।४।५६।
६ सि० च० १४।३।
७ महा० ४।१।६४।
८ सि० च० १५।२२।
९ वही, १५।५५।
१० वही १७।२१।

| | |
|---|---|
| ३–शरादि गण[1] | १०–पील्वादिगण[7] |
| ४–अजिरादि गण[2] | ११–कर्णादि गण[9] |
| ५–अर्धर्चादि गण[3] | १२–यवादि गण[8] |
| ६–शिवादि गण[4] | १३–लोमादि गण[1] |
| ७–बाह्वादि गण[5] | १४–पामादि गण[2] |
| ८–गर्गादि गण[6] | १५–पिच्छादि गण[1] |
| ९–नडादिगण[7] | १६–द्वारादि गण[10] |

पाणिनि के कुछ गण अपने परिवर्तित नाम के साथ यहाँ भी देखे जास कते है। यथा गौरादि को नदादि, [11]बाह्वादि को पद्धत्यादि,[12] सपत्न्यादि को पत्न्यादि [13] शुभ्रादि को अत्र्यादि[14] तथा व्रीह्यादि को तडिदादि[15] के रूप मे यहा के गणपाठ मे प्रस्तुत किया गया है।

सारस्वतव्याकरणकार ने भी पाणिनि के कुछ सूत्रो के आधार पर, नये गणो का निर्धारण किया है। यथा इन्द्रवरुणभवशर्व०[16] की दृष्टि से इन्द्रादि,[17] जानपदकुण्ड०[18] के लिये जानपदादि[19] गण द्रष्टव्य है। ये दो गण सारस्वतकार से पूर्व के आचार्यो के व्याकरण मे भी मिल जाते है, परन्तु पूतक्रतोरै च,[20] वृषाकप्यग्नि०[21] तथा मनोरौ वा [22] इन सूत्रो की दृष्टि से

१ सि० च० १७।८६।
२ वही १७।६०।
३ वही १७।१०२।
४ वही १८।५।
५ वही, १८।७।
६ वही १८।६।
७ वही १८।५०।
८ वही १८।१०३।
९ वही, १८।१०५।
१० वही, १८।१६७।
११ वही, १५।२० ॥
१२ वही, १५।६२ ॥
१३ वही १५।६६ ॥
१४. वही, १८।६ ॥
१५ वही १८।१०६ ॥
१६. पा० ४।१।४० ॥
१७ [illegible] १५, २६ ॥
१८ पा० ४।१।४२ ॥
१९ [illegible] ३०।४० ॥
२० पा० ४।१।३६ ॥
२१ [illegible]
२२ पा० ४।१।३८ ॥

मन्त्रादि[1] (आकृतिगण) तथा पितृष्वसुश्छण[2] और मातृष्वसुश्च[3] की दृष्टि से पितृष्वस्रादि[4] गण की कल्पना सारस्वतकार की अपनी नई सूझ है।

पाणिनि के ज्योत्स्नातमिस्रा०[5] के लिये चन्द्रगोमी द्वारा निर्धारित ज्योत्स्नादि[6] गण भी यहां मिल जाता है। परन्तु पाणिनि के ऊषशुषिमुष्कमधो रः[7] इस सूत्र तथा कात्यायन की वार्तिक रप्रकरणे खमुखकुञ्जेभ्य उपसङ्ख्यानम्[8] को दृष्टि मे रख कर चन्द्रगोमी द्वारा निर्धारित ऊषादि-गण की कल्पना को यहां नहीं स्वीकार किया गया। पाणिनि के उपरोक्त सूत्र तथा कात्यायन की वार्तिक दोनों का सम्मिश्रण कर एक बड़े सूत्र—ऊषशुषिमुष्कमधुखमुखकुञ्जनगपांशुपाण्डुभ्य[9] को प्रस्तुत किया गया है।

## मुग्धबोध व्याकरण में प्राप्त गण

ईसा की लगभग १३ वीं शताब्दी के अन्त[10] मे पाणिनि तथा कातन्त्र के बीच का मार्ग अपना संक्षिप्तता तथा सरलता दोनों को प्रधानता देते हुए वोपदेव ने मुग्धबोध व्याकरण की रचना की।

इस व्याकरण में पाणिनि के निम्न गण अपने अपरिवर्तित रूप मे ही मिलते हैं —

१–स्वस्रादि गण[11]
२–अजादि गण[11]
३–बह्वादि गण[12]
४–गर्गादि गण[12]
५–नडादि गण[12]
६–रेवत्यादि गण[12]
७–शिवादि गण[2]
८–कुञ्जादि गण[13]
९–न्यङ्क्वादि गण[14]

---

१ सि० च० १५। ६३॥
२ पा० ४। १। १३२॥
३ पा० ४। १। १३४॥
४ सि० च० १८। १०८॥
५ पा० ५। २। ११४॥
६ सि० च० १८। १०८॥
७ पा० ५। २। १०७॥
८ महा० ५। २। १०७॥
९ सि० च० १८। १२६॥
१० द्र० सिस्टम्स आफ सन्स्कृत ग्रमर पृ० १०४–१०६।
११ मु० बो० सूत्र ४७८।
१२ वही, सूत्र ४१५।
१३ वही सूत्र ४२०।
१४ वही सूत्र ४७६।

इनके अतिरिक्त कल्याण्यादि[1] शरत्प्रभृति[2] तथा द्वारादि[3] गणो का सूत्रो मे ही प्रतिपदपाठ यहा मिलता है। पाणिनि के स्वागतादि तथा प्रियादि गण भी यहा सूत्रो मे ही प्रतिपदपाठ के रूप मे उपस्थित किये गये हैं परन्तु उनके प्रारम्भ मे क्रमश स्वङ्ग[4] तथा पूरणी[5] आदि शब्दो को रख कर इनका नाम स्वङ्गादि तथा पूरण्यादि स्वीकार किया गया है।

पाणिनि के कुछ और भी गणो का नाम यहा बदला हुआ मिलता है। गौरादि का नद्यादि[6] उद्गात्रादि का शौण्डादि[7] तथा कुम्भपद्यादि का कुम्भादि[8] नाम इस प्रसग मे द्रष्टव्य है।

पाणिनि के सूत्र सुधातुरकङ् च[9] तथा तत्सम्बद्ध कात्यायन की वार्तिक सुधातृव्यासवरुडनिषादचाण्डालबिम्बानाम्[10] के आधार पर चन्द्रगोमी द्वारा निर्धारित व्यासादि गण[11] यहा भी विद्यमान है।[12] इसी प्रकार पाणिनि के शुभ्रादि गण के स्थान पर सारस्वतकार द्वारा निर्धारित नया नाम श्रत्र्यादि[13] भी यहा देखा जा सकता है।[14] साथ ही सारस्वतकार द्वारा स्वय कल्पित पितृष्वस्रादि[15] भी यहा[16] स्थित है।[17]

सम्भवत मुग्धबोधकार द्वारा ही निर्धारित तन्वादि गण इस व्याकरण का एक विशिष्ट गण है।

यहा यह कह देना अनुचित न होगा कि मुग्धबोध व्याकरण के टीकाकार दुर्गादास तथा रामतर्क वागीश ने अपनी टीका मे पाणिनि के सारे गणो को अतिविस्तार मे प्रदर्शित किया है।

---

१ मु० बो० सूत्र ४०१।
२ वही सूत्र ३७८–३८१।
३ वही सूत्र ४१८।
४. वही, सूत्र ४१७।
५ वही सूत्र ३२६।
६ मु० बो० सूत्र २५७।
७ वही, सूत्र २६५।
८ वही, सूत्र ३४८।
६ पा० ४।१।६७।
१० महा० ४।१।६७।
११ चा० २।४।२१॥
१२ मु० बो०, सूत्र ४२६।
१३ सि० च० १८।६॥
१४. मु० बो० सूत्र ४१५॥
१५ सि० च० १०।१-८॥
१६ मु० बो० सूत्र ४१५।
१७ वही, सूत्र ०३६।

## जौमर सम्प्रदाय में गणपाठ

क्रमदीश्वर के **संक्षिप्तसार** नामक व्याकरण के जिसे इसके नाम के अनुसार पाणिनीय व्याकरण का अति संक्षिप्त रूप माना जाता है, सूत्रो मे भी अनेक गणो का निर्देश मिलता है। इस सम्प्रदाय के श्री न्यायपञ्चानन नामक किसी वैयाकरण विद्वान् ने गणप्रकाश नामक ग्रन्थ की रचना भी की थी।[1]

## सौपद्म सम्प्रदाय में गणपाठ

डा० बेल्वाल्कर के कथन से यह पता लगता है कि सौपद्म सम्प्रदाय मे श्रीकाशीश्वर नामक विद्वान् ने तत्सम्बद्ध गणपाठ का निर्वारण किया था, तथा श्रीरमाकान्त ने इस गणपाठ पर एक वृत्ति की रचना की थी।[2] इसी सम्प्रदाय की दृष्टि से श्री गणेश्वर के सुपुत्र श्री पद्मनाभदत्त ने **'पृषोदरादि वृत्ति'** नामक किसी विशिष्ट ग्रन्थ की रचना १३७५ ईस्वी मे की थी।[2]

## प्राकृत तथा पालि व्याकरणों में गणपाठ

सस्कृत व्याकरण के क्षेत्र की असीम दूरी नापने वाली गणशैली ने प्राकृत तथा पालि भाषा के व्याकरण को भी इतना अधिक प्रभावित किया कि इनके व्याकरणो के विभिन सूत्रो मे स्थान स्थान पर गणशैली का उपयोग उपलब्ध होता है।

### प्राकृत-सूत्रों में गणपाठ

वररुचि के प्राकृत-सूत्रो मे निम्न गण उपलब्ध होते हैं—

| | |
|---|---|
| १-समृद्ध्यादि गण[3] | ५-पानीयादि गण[7] |
| २-शय्यादि गण[4] | ६-मुकुटादि गण[8] |
| ३-यथादि गण[5] | ७-ऋष्यादि गण[9] |
| ४-सदादि गण[6] | ८-ऋत्वादि गण[10] |

१ द्र० सिस्टम्स आफ सस्कृत ग्रामर पृष्ठ १११।
२ द्र० वही, पृष्ठ वही।
३ प्रा० सू० १।२॥
४. वही, १।५॥
५ वही १।१०॥
६ वही १।११॥
७ वही, १।१८॥
८ वही, १।२२॥
९ वही, १।२८॥
१० वही १।२९।

| | |
|---|---|
| ९–दैत्यादि गण[1] | १५–अक्षादि गण[7] |
| १०–पौरादि गण[2] | १६–नीडादिगण[8] |
| ११–सौन्दर्यादि गण[3] | १७–सेवादि गण[9] |
| १२–हरिद्रादि गण[4] | १८–यादादि गण[10] |
| १३–दशादि गण[5] | १९–चक्रादि गण[11] |
| १४–धूर्तादि गण[6] | २०–मासादि गण[12] |

इन गणो मे निर्दिष्ट शब्दो का उल्लेख इन सूत्रो की भामहकृत प्राकृत-प्रकाश नाम्नी वृत्ति मे मिलता है। इन गणो मे न केवल पठित गण है, अपितु **पौरादि** तथा **मांसादि** जैसे आकृति गण भी है। इनके लिये सूत्रकार ने शब्दो का निर्धारण नही किया था। इसीलिये **मांसादि** गण की आकृतिगणता को स्वीकार करते हुए भामह ने स्पष्ट शब्दो मे यह कहा है—

तदयमपठितोऽपि मासादिर्गणः। यत्र क्वचिद् वृत्तिभगभयात् त्यज्यमान. क्रियमाणश्च विन्दुर्भवति स मांसादिषु द्रष्टव्य'।[13]

## मोग्गलान के पालि व्याकरण में गणपाठ

वररुचि के समान पालि व्याकरण के सर्वश्रेष्ठ रचयिता मोग्गलान महाथेर ने भी अपने व्याकरण मे, जिसके सूत्र तथा वृत्ति दोनो की रचना स्वय मोग्गलान ने ही आज से लगभग ७५० वर्ष पूर्व की थी।[14] गणशैली का पर्याप्त उपयोग किया है। इनमे बहुत से गण तो पाणिनि तथा उनके पश्चाद्भावी सस्कृत-वैयाकरणो द्वारा ही निर्धारित है। अन्तर केवल इतना है कि उन्होंने पालि भाषा का चोगा पहन लिया है। वे गण ये है :—

---

१. प्रा० सू० १। ३६।
२ वही, १। ४२।
३ वही १। ४४।
४ वही, २। ३०।
५ वही, २। ४४।
६ वही, ३। २४।
७ वही, ३। ३०।
८ वही, ३। ५२।
९ वही, ३। ५८।
१० वही, ४। ५
११ वही, ४। १५।
१२ वही, ४। १६।
१३. द्र० प्रा० सू० ४। १६।
१४ द्र० पालि महाव्याकरण, भूमिका पृष्ठ ५०–५१।

१-सर्व्वादि गण[1] (सर्वादि) ५-तारकादि गण[5]
२-तिष्ठद्ग्वादि गण[2] (तिष्ठद्ग्वादि) ६-कथादि गण[6]
३-प्वादि गण[3] (प्रादि) ७-पिच्छादि गण[7]
४-अंगुल्यादि गण[4] ८-भिदादि गण[8]

इनमे तिष्ठद्ग्वादि तारकादि तथा भिदादि गणो को पाणिनि के समान यहा भी आकृतिगण ही माना गया है।

इनके अतिरिक्त पाणिनि के 'अप्तृन्तृच्०[9] सूत्र के आधार पर पितादि गण,[10] इन्द्रवरुण०[11] के आधार मातुलादि गण,[12] नभ्राणनपात्०[13] के आधार पर नखादिगण,[14] समानस्यच्छन्दस्यमूर्द्धप्रभृत्युदर्केषु[15] सूत्र के योगविभाग द्वारा सिद्ध किये जाने वाले शब्दो तथा ज्योतिर्जनपद[16] सूत्र मे गिनाये गये शब्दो के लिये चन्द्रगोमी प्रभृति पूर्वाचार्यो द्वारा निर्धारित पक्षादि गण के अनुकरण पर पक्खादि गण,[17] ग्रामजनबन्धुसहायेभ्यस्तल्[18] के आधार पर जनादि गण,[19] ऊपशुषिमुष्कमधो रः[20] पाणिनि के सूत्र तथा इससे सम्बद्ध कात्यायन की वार्तिक रप्रकरणे खमुखकुञ्जेभ्य ऊपसंख्यानम्[21] की दृष्टि से चन्द्रगोमी आदि वैयाकरणो द्वारा निर्धारित ऊषादि गण के स्थान पर मुखादि गण[22] तथा पाणिनि के शब्दवैरकलहाभ्रकण्वमेघेभ्यः करणे[23] सूत्र के आधार पर सद्दादि गण[24] का निर्धारण

---

१ मो० ग० २ । १०१ । २ वही, ३ । ७ ।
३ वही, ३ । १३ । ४ वही, ४ । ३५ ।
५ वही, ४ । ४५ । ६ वही, ४ । ७४ ।
७ वही, ४ । ८७ । ८ वही, ५ । १५० ।
९ पा० ६ । ४ । ११ । १० मो० ग० २ । ४९ ।
११ पा० ४ । १ । ४० । १२ मो० ग० ३ । ३३ ।
१३ पा० ६ । ३ । ७५ । १४ मो० ग० ३ । ७६ ।
१५ पा० ६ । ३ । ८४ । १६ पा० ६ । ८५ ।
१७ मो० ग० ३ । ८३ । १८ पा० ४ । २ । ४३ ।
१९ मो० ग० ४ । ६६ । २० पा० ५ । २ । १०७ ।
२१ महा० ५ । २ । १०७ । २२ मो० ग० ४ । ३५, ८२ ।
२३ पा० ३ । १ । १७ । २४ मो० ग० ५ । १० ।

पालि भाषा के इस वैयाकरण ने किया है। कातन्त्र व्याकरण के अनुकरण पर पाणिनि के **गौरादि** गण को यहा भी **नदादि**[1] नाम देकर अपनाया गया है।

इन गणो के अतिरिक्त मोग्गलान ने अन्य **तद्दिभिनादि**,[2] **भज्जादि**,[3] **ह्रादि**[4] जैसे ३८ गणो का निर्धारण, पालि भाषा के नवीन तथा विभिन्न शब्दो के साधुत्व की दृष्टि स किया है।



१ मो० ग०, ३। ८७।
२ वही १। ४७।
३ वही ५। १५४।
४ वही २। ५।

# पंचम अध्याय

## पाणिनीय गणपाठ का महत्त्व

आचार्य पाणिनि से पूर्ववर्ती विभिन्न वैयाकरणो के पूर्व प्रदर्शित गणपाठ विषयक विभिन्न निर्देशो तथा सूचनाओ से यह भले ही प्रमाणित हो जाय कि पाणिनि से पूर्व ही गणशैली से सस्कृत-व्याकरण सनाथित हो चुका था, परन्तु पाणिनि के गणपाठ के समान पूर्ण विकसित, सुव्यवस्थित तथा क्रमबद्ध गणपाठ का निर्धारण पाणिनि से पूर्ववर्ती किसी अन्य वैयाकरण ने किया था, एसा सभवत नही कहा जा सकता। न्यूनातिन्यून आज की इस परिस्थिति मे जब कि पाणिनि से प्राचीन व्याकरण-सामग्री का सर्वथा अभाव है। इस रूप मे हमे यह कहने मे कोई सकोच नही है कि पाणिनि ही वह सर्वप्रथम वैयाकरण है जिसने लौकिक तथा वैदिक दोनो प्रकार क शब्दा के यथासभव सुव्यवस्थित अन्वाख्यान, एव स्वरविषयक सूक्ष्म दृष्टि से विशाल गणपाठ का निर्धारण कर उसका अपने सूत्रो म प्रचुर प्रयोग करते हुए सूत्र शैली मे अपूर्व निष्णातता दिखाई।

पाणिनि के पश्चात् आने वाली वैयाकरण परम्परा ने, जैसा कि पूर्व दिखाया जा चुका है, पाणिनीय-गणपाठ के ही मूल गणो मे सामान्यतया न्यूनाधिक परिवर्तन करके ( जिसके लिये उन्ह कोई विशष श्रेय नही दिया जा सकता, ) अपने अपने गणपाठ की साम्प्रदायिक भित्तिया खडी की ह। जिनके लघु एवं अतीव सीमित प्राङ्गण मे, पाणिनीय-गणपाठ के स्वर तथा वैदिक शब्दा के अन्वाख्यान सम्बन्धी गणा को स्थान न मिल सका। कातन्त्र सारस्वत तथा मुग्धबोध जैसे व्याकरण सम्प्रदायो द्वारा स्वीकृत गणपाठ तो पाणिनीय गणपाठ के महानद के समक्ष साधारण नाले प्रतीत होते हैं। जिनमे उसी नद की साधारण जल धारा प्रवाहित हो रही है।

मोग्गलान के पालि तथा वररुचि ( कात्यायन ) के प्राकृत व्याकरणा के अध्ययन स पता लगता है कि पालि प्राकृत जैसी भाषाओ के व्याकरणपादपो को भी, पाणिनि द्वारा प्रवाहित गणपाठ रूप इस महानद से ही सींचा जाता रहा है।

इस प्रकार प्राचीन तथा अर्वाचीन सभी व्याकरणों को अपनी विशालता, व्यापकता एव यथासम्भव मौलिकता की अपूर्व प्रतिभा आक्रान्त करने वाला पाणिनि का यह गणपाठ, उसकी महती कृति अष्टाध्यायी मे एक और वैशिष्ट्य जोड देता है।

## व्याकरण विषयक महत्त्व

अमुक शब्दो से ही अमुक कार्य होगा, अन्यो से नही, इस प्रकार की साहसपूर्ण घोषणा से अनुप्राणित, आचार्य पाणिनि के सर्वादि अथवा प्रादि जैसे पठित गण यदि इस महान् वैयाकरण का, सस्कृत वाङ्मय के सम्पूर्ण प्रदेशो से परिचय प्रस्तुत करते है, तो स्वरादि, तारकादि अथवा ब्राह्मणादि जैसे आकृति गण, जिनके द्वारा शब्दों की अनन्तानन्त परम्परा को सूत्रों मे बाधने का सफल प्रयास किया गया है, उसी आचार्य के भाषा वैज्ञानिक व्यापक दृष्टिकोण को उपस्थित करते है।

शब्दों के साधुत्व की दृष्टि से अष्टाध्यायी के सूत्रो का जो मूल है अथवा उन्हे जो प्रामाणिकता दी जाती है, ठीक वही मूल्य, तथा वही प्रामाणिकता पाणिनीय-व्याकरण के व्याख्याताओं ने अनेकत्र[1] गणपाठ को भी दी है। इस रूप मे गणपाठ अष्टाध्यायी का परिशिष्ट होते हुए भी कही कही सूत्रस्थानीय होकर अपने गौरव को और भी वढा लेता है।

साथ ही, कुछ सूत्रों मे किसी या किन्ही विशिष्ट पद या पदो को स्थान देकर अपने विशेष अभिप्राय का ज्ञापन कराने वाली रहस्यमयी, पर साथ ही विशिष्ट प्रवृत्ति पाणिनि के गणपाठ मे भी पायी जाती है। यथा—खण्डिकादि गण मे क्षुद्रकमालव[2] शब्द, गौरादिगण मे श्वन्[3] शब्द, शरत्प्रभृति मे

---

१. द्रष्टव्य—मृजेति भिदादिपाठादङ्। गणपाठादेव वृद्ध्यभावश्च। धा० वृ० पृ० २६१। चुरेति छ्रादि पाठात् अकारप्रत्ययो गुणाभावश्च। वही, पृ० ३७६। आरा धारा कारा भिदादित्वादङि निपातनाद् वृद्धि.। रा० सि० च०, पृ० १४६। दाणीदाणन्-गवाश्वप्रभृतित्वात् एकवद्भाव एक शेषाभावश्च। धा० वृ०, पृ० ३८७।

२. द्र०, महा०, ४। २। ४५॥

३. द्र०, वही, १। ४। २; ६। ४। २२॥

**विपाट्**[1] शब्द, युक्तारोह्यादिगण मे **एकशितिपात्**[2] शब्द, अश्वादिगण मे **राजन्**[3] शब्द, कस्कादिगण मे **भ्रातुष्पुत्र**[4] शब्द, सवनादिगण मे **'अश्वसनि'**[5] शब्द तथा क्षुभ्नादिगण मे **'नृनमन्'**[6] शब्द अथवा **'तृप्नु'** शब्द के पाठ से कात्यायन तथा पतजलि ने आचार्य के विभिन्न उपादेय रहस्यो का उद्बोधन कराया है।

इसके साथ ही, गणपाठ का निर्धारण अथवा सकलन विशुद्ध सस्कृत-व्याकरण की दृष्टि से किया जाने पर भी, उसमे वैदिक तथा लौकिक सस्कृत साहित्य के विभिन्न विषयो तथा ग्रन्थो के नाम तथा तत्सम्बन्धी विविध सूचनाये, पाणिनि से प्राचीन विभिन्न वैयाकरणो के नाम तथा उनके मत, तत्कालीन प्रचलित गोत्र नामो का विशाल सग्रह तत्कालीन जनपदो, सघो, नगरो तथा ग्रामो के नाम तथा प्रसिद्ध जगलो, पहाडो तथा नदियो के नाम मिलने के कारण गणपाठ को, प्राचीन भारत के ऐतिहासिक एव सास्कृतिक दृष्टि से भी एक विशेष गौरव देना होगा। इस सम्बन्ध मे कुछ सामान्य निर्देश यहाँ दिये जाते है।

## प्राचीन वैयाकरणों के नाम

तौल्वल्यादि गण मे **पौष्करसादि** उपकादि मे **काशकृत्स्न**, अरीहणादि मे **काशकृत्स्न**, उत्सादि मे **माध्यन्दिन** के पिता **मध्यन्दिन** तथा क्रौड्यादिगण मे **आपिशलि** तथा **व्याडि** का नाम देखा जाता है। आचार्य आपिशलि की पाठशाला का निर्देश भी छत्र्यादिगण मे उपलब्ध होता है।

## तत्कालीन वैदिक तथा लौकिक साहित्य का परिचय

पाणिनीय गणपाठ के शौनकादि गण मे शौनक, आर्चाभि, कठ आदि तथा कार्तकौजपादि गण मे पठित लगभग ३० शब्दो द्वारा वैदिक शाखा

१ द्र०, महा० १ । १ । २८ ॥
२. द्र०, वही २ । १ । १, पृ० ६१ ॥
३ द्र०, परि०, पृष्ठ १७६, प्रौढमनोरमा पूर्वांध ॥
४ द्र०, महा०, ८ । ३ । ४१ ॥ ५ द्र०, वही ८ । ३ । १०१ ॥
६ द्र०, वही नवा० पृष्ठ १०८ ॥

ग्रन्थो का तथा विभिन्न चरणो का निर्देश मिलता है।[1] उक्थादि तथा क्रमादिगण मे आये पद तथा क्रम शब्द से क्रमश वेदो के **पदपाठ** तथा **क्रमपाठ** अभिप्रेत है। ऋगयनादि गण मे **शिक्षा, निरुक्त, व्याकरण, छन्द, ज्योतिष, उपनिषद्, वास्तुविद्या क्षत्रविद्या** तथा **अगविद्या** जैसे विषयो तथा इनके व्याख्यानभूत ग्रन्थो का निर्देश पाया जाता है। ज्योतिष शास्त्र की दृष्टि से इसी गण मे पठित **उत्पात संवत्सर मुहूर्त्त** तथा **निमित्त** शब्द और छन्द - शास्त्र की दृष्टि से **छन्दोभाषा** तथा **छन्दो विचिति** शब्द द्रष्टव्य है। व्याकरणशास्त्र की दृष्टि स उक्थादि तथा कथादि गण मे पठित **गण** शब्द से गण पाठ अभिप्रेत है। इन दोना गणो मे पठित क्रमश **गुण** तथा **गण** शब्द के स्थान पर काशिका के गुणागुण' पाठ को शुद्ध मानकर डा० वासुदेवशरण अग्रवाल ने अगुण' शब्द से वृद्धि' का तात्पर्य निकाला है,[2] परन्तु वह सर्वथा निराधार एव निष्प्रमाण होन के कारण अस्वीकार्य है।[3] उक्थादि तथा कथादिगणो मे **आयुर्वेद** तथा क्रमादि गण मे **मीमासा** शब्द का भी पाठ मिलता है जिससे इन विषयो के तत्कालीन पठन पाठन मे प्रचलित होने का बोध होता है।[4]

## गोत्रनाम

पाणिनीय गणपाठ के यस्कादि तिकक्तिवादि, उपकादि कुजादि, नडादि विदादि गगादि तथा अश्वादि गणो मे अनेक गोत्र वाचक शब्दो का पाठ मिलता है। एक नाम वाले अनेक व्यक्तियो मे से यदि किसी एक व्यक्ति के निर्देश करने का अवसर प्राप्त होता है तो उसका तन्नामा अन्य व्यक्ति से अन्तर करने के लिये गोत्र नामो से निर्देश किया जाता है। ऐसा निर्देश ब्राह्मण ग्रन्थो आरण्यको उपनिषदो तथा महाभारत आदि मे अनेकत्र पाया जाता है। बौधायन आश्वलायन तथा आपस्तम्ब श्रौतसूत्रो तथा कात्यायन,

---

१ विशष विस्तार के लिय द्रष्टव्य—इण्डिया, एज नोन टु पाणिनि पृष्ठ ३४८।

२—इण्डिया एज नोन टु पाणिनि पृष्ठ ३४८।

३—द्र० पूव पृष्ठ ३२—३३।

४ इस प्रकरण क विस्तार के लिये देखिए प० युधिष्ठिर जी मीमासक कृत आचार्य पाणिनि क समय विद्यमान सस्कृत वाङ्मय पुस्तिका तथा स० व्या० शास्त्र का इतिहास, भाग १ पृष्ठ १६६—१६३।

लौगाक्षि के प्रवराध्यायो तथा शुक्ल यजुर्वेद परिशिष्ट, मानव प्रवराध्याय तथा मत्स्यपुराण मे इन गोत्रनामो की विस्तृत सूचियो का सकलन किया गया है। इनमे से अनेक प्रवराध्यायो के आधार पर अर्वाचीन काल मे गोत्र प्रवरमजरी नामक ग्रन्थ की रचना की गयी।

गणपाठ मे पठित बहुत से गोत्रनाम इन प्रवराध्यायो मे मौलिक रूप मे तथा बहुत से नाम, उन उन गणो द्वारा विहित विभिन्न प्रत्ययो से युक्त होकर निष्पन्न रूप मे मिलते है। बहुत थोडे नाम ऐसे है, जो इन सूचियो मे उपलब्ध नही होते। पाणिनीय-गणपाठ के समान इन गोत्र-सूत्रियो मे भी अनेक पाठभेद पाये जाते है। परन्तु सब के तुलनात्मक अध्ययन से शुद्ध पाठ का ठीक ठीक अनुमान प्राय सर्वत्र किया जा सकता है।

अपने गणपाठ मे गोत्र विषयक गणो का निर्धारण करके, अन्य महाप्रवर काण्डो के समान गोत्र नाम की अतिविस्तृत सूची उपस्थित करने वाले वैयाकरण पाणिनि के समक्ष कौनसी गोत्रसूचि विद्यमान थी, यह ठीक ठीक कह सकना तो कठिन है, पर इतना निश्चित है कि जो भी सूची थी, वह सम्प्रति उपलब्ध गोत्र विषयक उपरोक्त सूचियो से बहुत मिलती जुलती ही थी। इस धारणा की पुष्टि प्रो० जान ब्रफ[1] न पाणिनि के **शरद्वच्छुनकदर्भाद् भृगुवत्साग्रायणेषु**[2] तथा **कपिबोधादाङ्गिरसे**[3] जैसे सूत्रो तथा **आत्रेय भरद्वाजे**[4] एव **भरद्वाज आत्रेये**[4] जैसे गणसूत्रो की विशिष्ट उपाधियो से युक्त उन उन प्रत्ययो से युक्त शब्दो को उपरोक्त सूचियो मे लगभग उन्ही उपाधियो तथा उन्ही उन्ही प्रत्ययो के साथ विद्यमान दिखलाकर की है।

## ऐतिहासिक तथा भौगोलिक नाम

पाणिनीय गणपाठ के राजन्यादि, भौरिक्यादि तथा ऐषुकार्यादि गणो मे विभिन्न विषयो अर्थात् ग्रामो के समुदायो के नाम उल्लिखित हैं। दामन्यादि, पार्श्वादि तथा यौधेयादिगणो मे तत्कालीन विभिन शास्त्रोपजीवी सघो के

---

१ द्र० जरनेल आफ रायल एशियाटिक सासाइटी १६४६, पृष्ठ ४४, ४५। तथा—५ ट्रान्सलेशन आफ गोत्र प्रवरमजरी भूमिका पृष्ठ ५१ तथा उससे आगे।

२ पा० ४। १। १०२।

३ पा० ४। १। १०७।

४. ऋष्यादिगण ४। १। ११०।

नाम पाये जाते हैं। कच्छादि, भर्गादि, सिन्ध्वादि तथा तक्षशिलादि जैसे गणो मे विभिन्न जनपद नामो का उल्लेख मिलता है। अरीहणादि आदि १७ तथा उत्करादि, नडादि, वारणादि, मध्वादि, सकलादि, सुवास्त्वादि, कत्र्यादि, काश्यादि, गहादि, धूमादि, नद्यादि तथा पलद्यादि गणो से तत्कालीन नगरो तथा ग्रामो की पर्याप्त विस्तृत सूची प्राप्त की जासक्ती है। इसी प्रकार कर्क्यादि तथा भालादि गणो मे **प्रस्थान्त** तथा चिहणादिगण मे **कन्थान्त** स्थाननामो का दिग्दर्शन हो जाता है।

अजिरादि तथा शरादिगणो मे तत्कालीन कुछ नदियो के नामो का उल्लेख ह। इनमे से **अजिरवती** तथा **शरावती** से आज के ऐतिहासिक विद्वान परिचित हो चुके है। किंशुलकादि तथा कोटरादि गणो मे क्रमश पर्वतो तथा अरण्यो के कुछ नामो का पाठ मिलता हे।

इसके अतिरिक्त पाणिनिकालीन राजनैतिक, सामाजिक, आर्थिक तथा धार्मिक स्थितियो के अध्ययन मे भी अष्टाध्यायी से प्राप्त प्रचुर सामग्री के साथ साथ पाणिनीय गणपाठ से भी विद्वानो को पर्याप्त उपादेय सहायता प्राप्त होती रही है। इस प्रसग मे ख्यातिलब्ध डा० वासुदेवशरण अग्रवाल की अनुपम पुस्तक 'पाणिनि कालीन भारत' का नाम लिया जासकता है, जिसमे मनस्वी सूक्ष्मदर्शी तथा सुविवेचक लेखक ने इन विभिन्न विषयो पर अद्भुत प्रकाश डाला है।

---

# षष्ठ अध्याय

## पाणिनीय गणपाठ के संशोधन की समस्या

### तथा

## उसका समाधान

पूर्व अध्यायो मे यह स्पष्ट किया जा चुका है कि सम्प्रति पूर्णरूप मे जितने भी गणपाठ उपलब्ध है, उनमे आचार्य पाणिनि का ही गणपाठ प्राचीनतम है। न केवल इतना ही अपितु पाणिनि के गणपाठ के आधार पर ही अर्वाचीन संस्कृत व्याकरणो के गणपाठो की भित्तियाँ खडी हो सकी हैं अथवा दूसरे शब्दो मे पाणिनीय गणपाठ ही कुछ परिवर्तन परिवर्धन तथा न्यूनाधिक्य के साथ संस्कृत व्याकरण के अन्य सम्प्रदायो ने अपनाया है। परन्तु इतना महत्त्वपूर्ण होने हुए भी यह गणपाठ सम्प्रति दुर्भाग्यवश पाठभेदो की प्रचुरता तथा विभिन्न अपभ्रष्टताओ से नितान्त दूषित रूप मे हमारे समक्ष उपस्थित होता है। इसका एक मात्र कारण है उसके साथ की गयी उपेक्षा।

इसलिये गणपाठ के संशोधन की समस्या भी एक बहुत महत्त्वपूर्ण समस्या है। गणपाठ के संशुद्ध न रहने पर पाणिनीयसंस्कृत व्याकरण का एक बहुत बडा भाग, जो अष्टाध्यायी के सूत्रो मे तो परोक्ष रूप मे है, पर गणपाठ मे जिसे प्रत्यक्ष देखा जासका है अपरिष्कृत तथा दूषित ही रह जाता है।

पाणिनीयगणपाठ के साथ एक और भी समस्या सम्बद्ध है, और वह है इसमे पठित अस्पष्टार्थक तथा प्राय, आज के उपलब्ध वाङ्मय की दृष्टि से अप्रयुक्त अनेक शब्दो के अर्थो का निश्चितीकरण तथा इसमे आय एतिहासिक भौगोलिक अथवा किसी अन्य प्रकार के नाम वाले शब्दो की ठीक ठीक पहचान।

परन्तु इस समस्या का समाधान बहुत अधिक समय तथा निरन्तर परिश्रम की अपेक्षा रखता है इसलिये अभी मै इस कार्य को करने का साहस नही कर रहा हू, पर भविष्य मे करने का विचार अवश्य है। साथ ही यह समस्या गणपाठ के केवल कुछ भाग के साथ सम्बद्ध है, जबकि संशोधन की समस्या पूरे गणपाठ से सम्बद्ध है इतना ही नही शब्दो के संशुद्ध रूप मे उपस्थित हो जाने पर ही उपर्युक्त दूसरी समस्या के समाधान का अवसर

प्राप्त हो सकता है। यद्यपि अनेक अवसरो पर यह भी हो सकता है कि शब्दो के अर्थ तथा ऐतिहासिक स्थानो के ठीक ठीक पहचाने जाने पर ही शब्दो के ठीक ठीक स्वरूप का भी निश्चय किया जासके, तथापि इस स्थिति के सर्वथा अल्प होने के कारण प्रायिकता पहली वाली स्थिति को ही दी जा सकती है। इसलिये पहले गणपाठ के सशोधन की आवश्यकता है।

## प्रक्षेपों तथा पाठ भेदों का प्राचुर्य

पाणिनीय-गणपाठ की कोई भी मुद्रित तथा लिखित पुस्तक सम्प्रति उपलब्ध नही है, जिस पर पूरा पूरा विश्वास किया जा सके तथा जिसके शब्दो की दूसरी पुस्तको से तुलना करने पर पच्चीस प्रतिशत शब्दो के विभिन्न पाठभेद न मिल जाए। इतना ही नही,—पाणिनीय गणपाठ का, व्याकरण के अन्य सम्प्रदायो मे मिलने वाले गणपाठो से तुलना करने पर पाठभेदो की जो भयकर स्थिति सामने आती है, उसे देखकर तो पाणिनीय गणपाठ के अनेक शब्दो के स्वरूप के विषय मे ही चित्त शकित हो उठता है। वैसे सस्कृत की प्रायः प्रत्येक प्राचीन पुस्तक मे पाठभेदो तथा प्रक्षेपो की स्थिति किसी न किसी रूप मे पाई जाती है, परन्तु गणपाठ मे मिलने वाले पाठभेदो की आश्चर्यजनक अधिकता, विषमता तथा भयकरता अन्यत्र कही भी उपलब्ध नही होती।

काशिकाकार के द्वारादिगण के विषय मे, **स्वाध्याय इति केचित्पठन्ति**[1] इस कथन तथा पतजलि के **स्वाध्याय शब्दो द्वारादिषु पठ्यते।······कः पुनरर्हति स्वाध्याय शब्दं द्वारादिषु पठितुम्**[2] इन कथनो को मिला कर विचार करने से इस बात की सम्भावना की जासकती है कि लगभग पतजलि के समय मे ही गणपाठ मे प्रक्षेपो तथा पाठभेदो का प्रारम्भ हो चुका था। कात्यायन तथा पतजलि द्वारा महाभाष्य मे कही कही गणपाठ के कुछ शब्दो की गम्भीर परीक्षा को देखते हुए उपर्युक्त सम्भावना और भी बढ जाती है। काशिकाकार के काल तक तो गणपाठ मे प्रक्षेपो तथा पाठभेदो की सख्या ने एक विचारणीय समस्या का रूप धारण कर लिया जिसके उदाहरण के लिए काशिका मे विद्यमान—सर्वादिगण मे 'त्व' तथा 'त्वत्' का विवाद, **अनुशकादि** गण मे 'अस्यहत्य' तथा 'अस्यहेति' का मतभेद, न्यङ्क्वादि

१ का० ७।३।४॥ २ महा० ७।३।४॥

गण में **क्षणेपाक** इत्यादि शब्दों के अकारान्त, आकारान्त, तथा उकारान्त–तीन प्रकार के पाठ भेद, जो विभिन्न विद्वानों द्वारा स्वीकृत थे, की ओर आलोचक विद्वानों का ध्यान आकृष्ट किया जा सकता है। इतना ही नहीं, काशिकाकार के अपने समय में विद्यमान **गोपवनादि** गण के प्रमाद-पाठ का निर्देश स्वयं ग्रन्थकार ने बड़े स्पष्ट रूप मे किया है।[1] इसी प्रकार पूरे **सयनादि** गण का द्विविध पाठभेद भी काशिका मे ही मिल जाता है, जो सम्भवतः दो प्रकार के विद्वानों द्वारा स्वीकृत रहा होगा।

इसके अतिरिक्त, चन्द्रगोमी के अनुकरण पर कात्यायान की वार्तिकों को, अष्टाध्यायी के सूत्रपाठ में मिलाने के प्रयत्नों के साथ साथ गणपाठ में भी मिश्रित करने की प्रवृत्ति काशिकाकार जैसे विद्वानों में स्पष्ट देखी जा सकती है।[2] इस प्रवृत्ति के फलस्वरूप **पाककर्ण पर्ण**[3] इस पाणिनीय सूत्र पर संभवतः कात्यायन द्वारा रचित '**सम्भस्त्राजिनशणपिण्डेभ्यः फलात्**'[4] आदि तीन चार वार्तिकों को पाणिनि के अजादिगण मे स्थान मिला। **योपधप्रतिषेधे हयगवयमुकयमत्स्यमनुष्याणां अप्रतिषेध.**[5] इस वार्तिक के अनुकरण पर गौरादि गण में **गवय, मुकय,** मत्स्य तथा मनुष्य शब्द दिखाई देने लगे।[6] **नृनराभ्यामञ्चवचनम्**[7] इस वार्तिक के आधार पर शार्ङ्गरवादि[8] गण मे '**नृनरयोर्वृद्धिश्च**' गणसूत्र की रचना की गयी। **गहादिषु पृथिवीमध्यस्य मध्यमभाव.**[9] तथा **चरणसम्बन्धेन निवास लक्षणोऽण्**[10] इन वार्तिकों की दृष्टि से गणपाठ के **गहादि** गण में **मध्योमध्यमं चाण् चरणे**[11] यह गण-सूत्र प्रतष्ठित हुआ। **क्षुद्रकमालवात् सेनासंज्ञायाम्**[11] इस वार्तिक को देखकर

---

१. परिशिष्टानां हरितादीनां प्रमादपाठः। का० २। ४। ६७ ॥

२. द्र० क्वचिदेवं गणपाठ। का० ८। ३। ११० ॥

३. पा० ४। १। ६४ ॥

४. द्र० महा० ४। १। ६४ ॥

५. महा० ४। १। ६३ ॥

६. द्र० गौरादिष्विदानीन्तने. गवयादयः प्रक्षिप्ता इति वार्तिकारम्भाद् विज्ञायते। कैयट महा० ४। १। ६३ ॥

७. महा० ४। ४। ४६ ॥

८. द्र० नागेश=अनेनैवउभयो. नार्या सिद्धाया नृनरयोर्वृद्धिश्चेति गणसूत्रमनार्षम्।

९. महा० ४। २। १३८ ॥

१०. द्र० नागेश–अन्ये तु गणसूत्रमनार्षम्, पृथिवीमध्यशब्दस्यैव मध्यमादेश इत्याहुः। महा० ४। २। १३८ ॥

११. महा० ४। २। ४५ ॥

खण्डिकादि गण में क्षुद्रकमालव शब्दों के साथ **सेनासंज्ञायाम्** की उपाधि जोडकर उसे गणसूत्र मान लिया गया।[1] **छ प्रकरणे विशिपूरिपदिरुहि प्रकृतेरनात सपूर्वपदात्**[2] इस वार्तिक के आधार पर **अनुप्रवचनादि** गण में **सवेशन प्रवेशन अनुप्रवेशन अनुवेशन** तथा अश्वारोहण जैसे शब्दों को सम्मिलित किया गया। इसी प्रकार **ग्रामान्त्य**[3] इस उपसंख्यान को देखकर कच्छादि गण में **ग्राम** शब्द को प्रतिष्ठित कर लिया गया। इस प्रकार के अन्य अनेक परिवर्धन तथा परिवर्तन हुए। न केवल इतना ही अपितु पाणिनि से अर्वाचीन वैयाकरण चन्द्रगोमिन् के अपने सूत्र **वेणुकादिभ्यश्छण्**[4] को पाणिनि के गणपाठ में गणसूत्र के रूप में स्थान दिये जाने के तथ्य का उद्घाटन विद्वानों ने किया है।[5]

काशिकाकार के बाद आने वाली पाणिनीय व्याकरण के व्याख्याताओं तथा टीकाकारों की पीढी ने भले ही आँखे मींच कर इन मिश्रणों को स्वीकार कर लिया हो परन्तु जागरूक व्याख्याता नागेशभट्ट ने उपरोक्त अनेक स्थलों पर महाभाष्य में इन मिश्रणों की अप्रामाणिकता तथा अपाणिनीयता की ओर विद्वानों का ध्यान आकृष्ट किया है। पाणिनि से इतर व्याकरण सम्प्रदाय के प्रतिष्ठापकों ने तो चन्द्रगोमी तथा काशिकाकार की उपरि निर्दिष्ट पद्धति को अधिकाधिक अपनाया है। इसी कारण पाल्यकीर्ति (शाकटायन) श्रीभोज हेमचन्द्र और वर्धमान के गणपाठों में उत्तरोत्तर अधिकाधिक वृद्धि होती गयी है। इस रूप में पाणिनीय तथा अपाणिनीय सम्प्रदायों के गणपाठों का आपस में इतना अधिक घोलमाल हुआ है कि पाणिनीय गणपाठ की कोई भी प्रामाणिक पुस्तक आज दृष्टिगोचर नहीं होती। इस घोलमाल का ही यह परिणाम है कि पतञ्जलि की इच्छा के विपरीत और काशिकाकार के स्पष्ट विरोध[6] होने पर भी पारायणिक विद्वानों द्वारा कस्वादि

---

१ नागेश गण क्षुद्रकमालव इत्यत्र पाठो वार्तिकबलात् इति साम्प्रदायिका। महा० ४।२।४५॥

२ महा० ५।१।११॥ ३ महा० ४।२।६५॥

४ चा० ३।२।६१॥

५ द्र० सिस्टम्स ऑफ संस्कृत ग्रामर पृष्ठ ३८ पाद टिप्पणी संख्या १।

६ द्र० सर्पिष्कुण्डिका धनुष्कपालम् बर्हिष्पूलम् यजुष्पात्रमित्यत्र पाठ उत्तर

मे पठित **सर्पिष्कुण्डिका** आदि चार शब्द आज तक भी गणपाठ की पुस्तको तथा हस्तलेखो मे स्थान पाते आरहे है।

## गणपाठ की दुरवस्था का कारण ?

पाणिनीय गणपाठ मे इस प्रकार के भयकर पाठभेदो तथा प्रक्षेपो मे उत्पन्न दुरवस्था का कारण सम्भवत यह जान पडता है कि प्रत्येक गण मे कितने शब्द गणकार को अभिप्रेत थे, इसके परिज्ञान के लिये उसने कोई स्पष्ट निर्देश नही किया। जैसा कि पूर्व बताया गया है पठित गणो मे समाप्ति वाचक पारिभाषिक 'वृत्' शब्द के संयोजन की प्रक्रिया गणकार द्वारा अपनायी गयी परन्तु यह वृत्करण भी उन गणो की सुरक्षा करने मे सर्वथा असमर्थ रहा, क्योकि उत्तरकाल मे वृत्करण के प्राय उत्सन्न हो जाने से उत्तर-वर्ती विद्वानो के पास यह जानने का कोई साधन नही रहा कि गणकार ने किस शब्द के पश्चात् वृत् शब्द को रख कर उस पठित गण का द्वार बन्द किया था। इतना ही नही मिलने वाले यथेष्ट शब्दो को मिलाकर भी अन्तिम शब्द के बाद 'वृत्' को स्थान दे सकते थे। सम्भवत यही कारण है कि वृत्करण की प्रक्रिया पठितगणो मे भी सर्वत्र नही पायी जाती।

इसके अतिरिक्त एक बहुत स्पष्ट तथा प्रमुख कारण यह जान पडता है कि गणपाठ के प्रति पाणिनीय सम्प्रदाय के अध्यापकों व्याख्याताओ तथा टीकाकारो का, सम्भवत सदा से ही पर्याप्त उपेक्षित दृष्टिकोण रहा है। हरदत्त के लेख से यह पता लगता है कि काशिका मे प्राचीन वृत्तिया मे गणपाठ को स्थान नही दिया जाता था।[1] कुछ विद्वानो ने इधर थोडा बहुत ध्यान देकर गणपाठ की वृत्ति अथवा व्याख्या की रचना की भी तो, विद्वानो की दृष्टि से उपेक्षित रहने के कारण आज उनका अस्तित्व भी इतस्तत प्राप्त दो एक उद्धरणो के रूप मे उपलब्ध हो पाता है। इस विषय मे यथा स्थान पर्याप्त सूचनाये दी जा चुकी हैं।

---

पदस्थस्यापि षत्वं यथा स्यादिति, परमसर्पिः फलमित्यस्मादिप्रयुदाहरणादि पारायणिका आहु। भाष्ये वृत्तौ च नित्यसमासेऽनुत्तरपदस्थस्येत्यत्र परमसर्पिः कुण्डिका तत्र प्रत्युदाहरणम्। का० (८।३।४८)

१ वृत्त्यन्तरेषु तु गणपाठ एव नास्ति। प० म० भा० १ पृ० ४।

इन विशिष्ट कारणो के अतिरिक्त कुछ सामान्य कारण भी उपस्थित किये जा सकते है जो प्राय सभी सस्कृत वाङ्मय की प्राचीन पुस्तकों मे मिलने वाले पाठभेदो के कारण के रूप मे अनुमानित होते है। इन मे दो कारण ऐसे है जो बहुत ही स्वाभाविक जान पडते है। एक तो यह कि समय क्रम से लिपियो मे पर्याप्त परिवर्तन होते रहे इस से प्राचीन काल मे लिखी गई पुस्तको की प्रतिलिपि करते समय उत्तरकालीन लेखको के द्वारा ठीक ठीक न पढा जा सकने पर व लोग अपने अनुमान तथा कल्पना द्वारा अपठित अश की पूर्ति कर लेते थे। इस रूप मे विभिन्न लेखका द्वारा विभिन्न पाठ स्वीकार कर लिये जाने के कारण अनेक पाठभेदो का उत्पन्न हो जाना अत्यन्त स्वाभाविक है।

दूसरा इसी से मिलता जुलता कारण भाषा के उच्चारण की विभिन्नता है। प को ख य को ज ब को व, ष को श तथा स के रूप मे, अथवा इस से विपरीत दूसरे के स्थान मे दूसरे का उच्चारण आदि, उदाहरण रूप मे उपस्थित किये जा सकते है। इस उच्चारण दोष के कारण जिस रूप मे उच्चारण होने लगा, उसी रूप मे वह लिखा भी जाने लगा। इस कारण भी शब्दो के पाठभेदो की वृद्धि न केवल स्वाभाविक अपितु अनिवार्य है।

इन सामान्य और विशेष कारणो का मिला जुला परिणाम, जो कि अत्यन्त स्वाभाविक था आज गणपाठ की उपरोक्त दुरवस्था के रूप मे विद्यमान है। कही कही स्थिति यहा तक पहुच गयी है कि अनेक पाठभेदो के मध्य शुद्ध पाठ का निर्धारण कर सकना कठिन ही नही अपितु किसी ठोस आधार के अभाव मे सर्वथा असभव प्रतीत होता है।

## गणपाठ के संशोधन में पाणिनि कात्यायन तथा पतंजलि की सहायता

यो तो पाणिनीय गणपाठ के सशोधन के प्रसग मे ऐसी कोई कसौटी नही उपस्थित की जा सकती जिसके आधार पर यह कहा जा सके कि गणपाठ मे इतने ही शब्द पाणिनीय है इतने नही। फिर भी गण के प्रथम शब्दो तथा कुछ ऐसे शब्दो को जिनका निर्देश स्वय पाणिनि ने अपने सूत्रो मे किया है को सर्वथा पाणिनि प्रोक्त ही मानना होगा। जैसे सर्वादिगण

